यशस्वी प्रतिष्ठा को प्राप्त करूं। उसने दो मन्त्रों का दर्शन किया। उनसे उसने देवस्तुति की। वे ही दो साम मनु के लिये हिरण्मयी दो नावें बन गईं। (वस्तुतः नाव एक ही थी) और तैरने लगीं। मनु उनमें प्रतिष्ठित हुआ। उन नावों ने उसको जलप्रलय में पार लगाया।

**वम्रो वैखानसः** (३।९९)—वम्र वैखानस (ऋषि)

**कक्षीवान्, प्रियमेध, काक्षीवतो नाकुलिश्च** (३।१०१)—कक्षीवान्, प्रियमेध और काक्षीवत नाकुलि ऋषि।

**शिशुः (शिशुः आंगिरसः=शैशवम् साम)**—शिशु आंगिरस को शैशव साम।

**सुकन्योपाख्यानम्**—

च्यवनो वै भार्गवो वास्तुपस्य ब्राह्मणम् अवेत्। स पुत्रान् अब्रवीद् वास्तुपस्य वै ब्राह्मणं वेद ! तं मा वास्तौ निधाय त्रिः पुनः प्रयाणं प्रयातेति। तेऽब्रुवन् न शक्ष्याम अक्रोशनवन्तो भविष्यामः। पितरम् अहासिषुरिति। ते वक्ष्यन्तीति। नेति होवाच। तेन वै यूयं वसीयांसो भविष्यथ तेनो एव मम पुनर्युवताया आशा। हित्वैव मा प्रयातेति तान् अज्ञापयत्। तं सरस्वत्यै शैशवे निधाय त्रिः पुनः प्रायणं प्रायन्। सोऽकामयत वास्तौ हीनः पुनर्युवा स्यां-कुमारीं जायां विन्देय। सहस्रेण यजेयेति। स एतत् सामापश्यत्। तेनास्तुत।

तं तुष्टुवानं शर्यातो मानवो ग्रामेणाध्यवास्यत्। तं कुमारा गोपाला अविपाला मृदा शकृत्पिण्डैर् आसपांसुभिः अदिहन्। सोऽसंज्ञां शार्यात्येभ्योऽकरोत्। तन्न माता पुत्रम् जानान् न पुत्रो मातरम्। सोऽब्रवीच्छर्यातो मानवः—'किं इहाभितः किंचिद् अद्राष्ट, यत इदम् इत्थम् अभूद् इति। तस्मै होचुर्नंनु ततोऽन्यत् स्थविर एवायं निष्ठावच्छेते। तम् अद्य कुमारा गोपाला अविपाला मृदा शकृत्पिण्डैर् आसपांसुभिरधिक्षन्। तत इदम् इत्थम् अभूद् इति।

स होवाच च्यवनो वै स भार्गवोऽभूत्। स वास्तुपस्य ब्राह्मणं वेद ! तं नूनं पुत्रा वास्तौ हित्वा प्रायासिषुरिति। तम् आद्रुत्याब्रवीद् ऋषे ! नमस्तेऽस्तु। शार्यात्येभ्यो भगो मृडेति। अथ ह सुकन्या शार्यात्या कल्याण्यास। स होवाच—स वै मे सुकन्या देहीति। नेति होवाच। अन्यद् धनं ब्रूष्वेति। नेति होवाच। वास्तुपस्य वै

ब्राह्मणं वेद । तां म इहोपनिधायासायम् एवाद्य ग्रामेण यातादु इति । ते वै त्वा मन्त्रयित्वा प्रतिब्रुवामेति । ते होचुर्मन्त्रयित्वा—एकं वै द्वे त्रीणि परमम् अनया धनानि लभेमह्यथैनयेह सर्वम् एव लप्स्यामहे । हन्तास्मा इमां ददामेति । तां हास्यै ददुः । तां होचुः–कुमारि ! स्थविरो वा अयं निष्ठावो नालम्—अनुसरणाय । यदैव वयं युनजामहा अथान्वाधावताद् इति । सा हेयं युक्तं ग्रामम् अनुसरिष्यन्त्यनूतस्थौ । स होवाचाहे परिधाव सखायं जीवहायिनम् इति । सा यदीतीयाय यदीति ।

कृष्णसर्प उ हैवेना प्रत्युत्तस्थौ । सा ह तद् एव निर्विद्योपविवेश । अथ हाश्विनौ दर्विहोमिणौ भिषज्यन्ताविदं चेरतुरनपिसोमौ । तौ हैनाम् एत्योचतुः—कुमारि ! स्थविरो वा अयम् असर्वो नालं पतित्वनायावयोर् जायैधीहि । नेति होवाच । यस्मा एव मा पितावदत् तस्य जाया भविष्यामीति । तद्धायम् आजुघोष ! अथ हैमौ प्रेयतुः । स होवाच—कुमारि ! कोन्वेष घोषोऽभूद् इति । पुरुषौ मेमाव् उपगाता यत् कल्याणतमं रूपाणां तेन रूपेणेति । तौ त्वा किम् अवोचताम् इति । कुमारि ! स्थविरो वा अयम् असर्वो नालं पतित्वनायावयोः जायैधीति । सा त्वं किम् अवोच इति । नेति अहम् अवोचम् । यस्मा एव मा पितादात् तस्य जाया भविष्यामीति ।

तद्धास्य प्रियम् आस । स होवाचाश्विनौ वै तौ दर्विहोमिणौ भिषज्यन्ताविदं चरतोऽनपिसोमौ । तौ त्वैतद् एवागत्य श्वो वक्तारौ । तौ त्वं ब्रूताद् । युवं वा असर्वौ स्थो यौ देवौ सन्ताव् असोमपौ स्थः सर्वो वै मम पतिर्यस्सोमप इति । तौ वै त्वा वक्तारौ कस्तस्येशे यद् आवम् अपि सोमपौ स्यावेति । अयं मम पतिरिति ब्रूतात् । तेनो एव मे पुनर्युवताया आशेति । तौ हेनां श्वोभूत एत्यैतद् एवोचतुः । सा होवाच—युवं वा असर्वौ स्थो यौ तौ होचतुः कस्तस्येशे यद् आवम् अपि सोमपौ स्यावेति । अयं मम पतिरति होवाच ।

तं होचतुः ऋषेऽपि सोमपौ नौ भगवः कुर्व् इति । तथेति होवाच । तौ वै नु मा युवं पुनर्युवानं कुरुतम् इति । तं ह सरस्वत्यै शैशवम् अभ्यवचकृषतुः । स होवाच—कुमारि ! सर्वे वै सदृशा उदेष्या-

मोऽनेन मा लक्ष्मकेण जानीतात् इति । ते ह सर्व एव सदृशा उदेयुः यत् कल्याणतमं रूपाणां तेन रूपेण । तं हेयं ज्ञात्वावविभिदे—'अयं मम पतिरिति ।' तं होचतुः, ऋषे ! अकुर्वावं तव तं कामं यस्तव कामोऽभूत् । पुनर्युर्वाभूः । आवं त्वं तथानुशाधि । यद् आवम् अपि सौमपौ स्यावेति ।

स होवाच—देवा वा एते कुरुक्षेत्रेऽपशीर्ष्णा यज्ञेन यजमाना आसते । ते तं कामं नाप्नुवन्ति यो यज्ञे कामः । तद् यज्ञस्य शिरोऽच्छिद्यत । तद् यद् दध्यङ् आथर्वणोऽन्वपश्यत् । तं तद् गच्छतम् । स वां तद् अनुवक्ष्यति । ततोऽपि सोमपौ भविष्यथ इति । तद् यत् तद् यज्ञस्य शिरोऽच्छिद्यतेति सौऽसाव् आदित्यः । स उ एव प्रवर्ग्यः तौ ह दध्यञ्चम् आवर्थणम् आजग्मतुः । तं होचतुः; ऋषे ! उप त्वा यावेति । कस्मै कामायेति । एतद् यज्ञस्य शिरोऽनुवक्ष्यावहा इति । नेति होवाच । इन्द्रो वै तद् अभ्यपश्यत् । स माऽब्रवीद्—यदि वा इदम् अन्यस्मै ब्रूयाश्शिरस्ते छिन्द्याम् इति । तस्माद् बिभेमीति । स वै नाव् अनेनाश्वस्य शीर्ष्णानुब्रूहीति । तथेति होवाच । स वै नु वां संवदमानौ पश्यानीति । तौ ह इमौ स्वं शिरो निधामेदम् अश्वस्य शिरः प्रतिसंधाय तेन ह स्म संवदमानाव् आसाते । साम गायमानाव् ऋचं यजुर्भि व्याहरन्तौ । ताभ्यां ह श्रद्धाय तेनाश्वस्य शीर्ष्णानूवाच ।

तद् इन्द्रोऽन्वबुध्यत—प्र हाभ्याम् अवोचद् इति । तस्यानुद्रतस्य शिरः प्राच्छिनत् । इदम् अश्वशीर्षम् । अथ यद् अस्य स्वं शिर आसीत् तद् इमौ मनीषिणौ प्रतिसमधताम् । तौ ह देवान् आजग्मतुर् अपशीर्ष्णा—यज्ञेन यजमानान् । तान् होचतुर् अपशीर्ष्णा वै यज्ञेन यजमाना आध्वे । तं तं कामं नाप्नुथ यो यज्ञे काम इति । कस्तद् यज्ञस्य शिरो वेदेति । आवम् इति । तद् वै प्रतिसंधतम् इति । ताभ्यां वै नौ गृहं गृह्णीतेति । ताभ्याम् एतम् आश्विनं ग्रहम् अगृह्णन् ।...

अथ ह च्यवनो भार्गवः पुनर्युवा भूत्वा गच्छच्छर्यातं मानवम् । तं प्राच्यां स्थल्याम् अयाजयत् । तद् अस्मै सहस्रम् अददात् । तेनायजत । (३।१२०-१२८)

अर्थ—च्यवनभार्गव ऋषि वास्तुवेद रहस्य को जानते थे । उन्होंने अपने पुत्रों से कहा—'मैं वास्तुवेद को जानता हूं ।' तुम मुझे घर में रखकर तीन बार प्रयाण

करना। वे पुत्र बोले—नहीं हम यात्रा पर नहीं जा सकते। अतः उन्होंने पिता को छोड़ दिया। तथापि वे बोले—हमें वास्तुविद्या बताइये। पिता ने कहा—नहीं, इससे तुम धनवान् हो जाओगे। मैं पुनः यौवन की आशा रखता हूं! वे पुत्र च्यवन को सरस्वती के एक सरोवर के किनारे छोड़कर चले गये। च्यवन ने चाहा—घर बार से मैं हीन हूं। मैं पुनः कुमारी पत्नी को प्राप्त करूं और जवान हो जाऊं। तब सहस्रों गायों से यज्ञ करूं। उसने साम का दर्शन किया और देवों की स्तुति की।

च्यवन जब स्तुति कर रहा था, तब शर्यात मानव अपने ग्राम (कुटुम्ब) के साथ वहीं था। उसके कुमारों, गोपालों और अविपालों ने मिट्टी के ढेलों, गोबर और धूल को च्यवन के शरीर पर फेंका। च्यवन ने शर्यातों को निःसंज्ञ (पागल) बना दिया। (वे ऐसा व्यवहार करने लगे कि) न तो माता पुत्र को कुछ समझती और न पुत्र माता को। वह शर्यात मानव बोला—'आप लोगों ने इधर किसी को देखा है। जिससे यह अनाचार या अनहोनी हो रही है।' ग्रामीण बोले—'एक वृद्ध यहां निश्चल पड़ा है, इसके अतिरिक्त हमने कुछ नहीं देखा। आज कुमारों, गोपालों और अविपालों ने मिट्टी शकृत्पिण्ड और धूल से उसे ढक दिया। इसके बाद ही यह हुआ।

(शर्यात समझ गया) कि वह च्यवन भार्गव है। वह वास्तुविद्या को जानता है। उसके पुत्र उसको घर छोड़कर चले गये। शर्यात दौड़कर च्यवन के पास आकर बोला—'ऋषि जी को मेरा नमस्कार। आप शर्यातों का कल्याण कीजिये। शर्यात की पुत्री सुकन्या अतीव रूपवती थी। च्यवन ने कहा—'मुझे यह कन्या दे दो।' शर्यात ने उत्तर दिया—'नहीं और कोई धन मांग लो।' 'नहीं' मैं वास्तुवेद जानता हूं। इस कन्या को यहां छोड़कर ग्राम (कुटुम्ब) जाओ। उनसे मन्त्रणा करके उत्तर देना। उन्होंने परस्पर सलाह की—कि हम इस कन्या से एक, दो, तीन और अपरिमित धनधान्य प्राप्त करेंगे, अतः इसे ही ऋषि को दे दें। अतः सुकन्या च्यवन को दे दी। उससे बोले—हे राजकुमारी! यह ऋषि चलने फिरने में असमर्थ है। अतः हम तुमको नियुक्त करते हैं और इसको साथ ले जाना। अतः सुकन्या च्यवन को साथ लेकर ग्राम के साथ चल दी। च्यवन बोला—दौड़ो! मैं वृद्ध हूं। अतः सुकन्या च्यवन को (पीठ पर बिठाकर) ले जाती थी।

सुकन्या कृष्णसर्प के समान खड़ी होगई। वह च्यवन को बिठाकर बैठ गई। दर्वि से होम करने वाले दोनों अश्विनीकुमार चिकित्सा करते हुए वहां घूम रहे थे। वे सोम पीने के अधिकारी नहीं थे। वे सुकन्या के पास आकर बोले—

'राजकुमारी ! तुम्हारा पति बूढ़ा है, इसके पास कुछ भी नहीं है, यह तुम्हारा पालन नहीं कर सकता । अतः तुम हमारी पत्नी बन जाओ । सुकन्या ने कहा— 'नहीं' जिसको मेरे पिता ने मुझे दिया है, मैं उसी की पत्नी रहूंगी । तब बड़ा शोर हुआ । वे दोनों चले गये । तब च्यवन ने कहा—'कुमारी ! यह शोर किस बात का था । दो पुरुष मेरे पास आये थे, उनका रूप बहुत सुन्दर था ।' उन्होंने तुमसे क्या कहा—च्यवन ने पूछा । सुकन्या ने बताया—'हे कुमारी ! यह तुम्हारा पति बूढ़ा और असमर्थ है । यह तुम्हारा पति बनने योग्य नहीं है । अतः हमारी पत्नी बन जाओ ऐसा उन्होंने मुझसे कहा ।' च्यवन ने पूछा–'तुम क्या बोली ।' मैंने कहा–'नहीं, मेरे पिता ने जिसको दिया है मैं उसकी पत्नी रहूंगी ।' सुकन्या च्यवन को बहुत प्रिय होगई । ऋषि ने कहा—'अश्विनौ दर्विहोमी हैं । वैद्य हैं, परन्तु सोमाधिकारी नहीं हैं । वे जब कल तुम्हारे पास आयेंगे, तब उनसे कहना— 'आप देव होकर भी सोमपान के अधिकारी नहीं । मेरा पति सोमप है, अतः तुम सर्वगुणसम्पन्न नहीं हो । वे तुमको बतायेंगे कि 'हम सोमप कैसे हो सकेंगे ?' तब तुम कहना कि 'मेरे पति को युवक बना दो, यही इनकी इच्छा है, वे तुम्हें सोमप बना देंगे ।'

अश्विनीकुमार प्रातः आये और बोले । तब सुकन्या ने कहा—'आप दोनों सर्वगुणसम्पन्न नहीं हैं ।' तब वे बोले—'हम सोमप कैसे हो सकते हैं । वह बोली—'ये मेरे पति (यह काम कर सकते हैं) वे बोले—'ऋषे ! हे भगवन् ! हमको सोमप बनाइये ।' ऋषि ने कहा—'अच्छा ।' ऋषि ने कहा—'आप भी मुझे पुनः जवान कर दें । अश्विनीकुमारों ने च्यवन को सारस्वत सरोवर में नहलाया । वह बोला—हे कुमारी ! हम तीनों ही एक सदृश रूप के तालाब से निकलेंगे । मुझको इस चिन्ह से पहचान लेना (कि मैं च्यवन) हूं । वे तीनों ही सदृश होकर सरोवर से निकले —'तीनों का ही रूप समान रूप से अति सुन्दर था । सुकन्या ने तथाकथित लक्षण (चिन्ह) से उनमें भेद किया और पहिचाना— यह मेरे पति हैं ।'

अश्विनीकुमार बोले—'हे ऋषे ! आपकी जो इच्छा थी, वह हमने पूरी कर दी । आप पूरे युवक होगये । हमारा काम भी करो, जिससे हम यज्ञों में सोमपान के अधिकारी हो जायें । ऋषि ने बताया—'देवगण कुरुक्षेत्र में बिना शिर का यज्ञ कर रहे हैं । वे उस उद्देश्य को प्राप्त नहीं कर पा रहे हैं, जिसके हेतु वे यज्ञ कर रहे हैं । यज्ञ का शिर कटा हुआ है । यह तथ्य दध्यङ् आथर्वण ने जान लिया है । तुम दोनों दध्यङ् के पास जाओ । वह आपको वह विद्या सिखायेगा, जिससे आप सोमपान कर सकोगे । यज्ञ का जो शिर काटा गया है, वह आदित्य है, वही प्रवर्ग्य

है। अश्विनीकुमार दध्यङ् आथर्वण के पास आये। उससे बोले—'ऋषे! हम आपके पास आये हैं।' ऋषि ने पूछा—'किस इच्छा से आये हो?' आप हमें यज्ञशिरः बतायें। ऋषि बोले 'नहीं' क्योंकि इन्द्र यह जानता है, उसने मुझसे कहा है—'यदि यह विद्या तुम और किसी को बताओगे तो मैं तुम्हारा शिर काट दूंगा। अतः मैं डरता हूं।' अश्विनौ बोले—'आप हमें यह विद्या अश्वशिर द्वारा बतायें।' ऋषि ने कहा—'अच्छा', परन्तु ध्यान रहे इन्द्र हमें बातचीत करता देखेगा।' अश्विनौ ने अश्व शिर दध्यङ् का शिर काटकर वहां लगा दिया और उसी से उनको उपदेश दिया। उसी से ऋषि ने साम गाते हुए ऋचा और यजु बोले। उनकी श्रद्धा के कारण ऋषि ने अश्वशिर से उपदेश दिया।

इन्द्र को पता चल गया कि दध्यङ् ने अश्विनौ को विद्या दी है। उसने दौड़कर दध्यङ् का (अश्व) शिर काट दिया। तदनन्तर मनीषी अश्विनीकुमारों ने ऋषि का अपना शिर लगा दिया। तब अश्विनी देवों के पास गये जो शिरहीन यज्ञ कर रहे थे। वे बोले—'हे देवो! आप बिना शिर का यज्ञ कर रहे हो। तुम्हारी वह इच्छा पूरी नहीं होगी, जिसके लिये यज्ञ कर रहे हो।

'यज्ञ का शिर कौन जानता है?' देवों ने पूछा—'हम दोनों जानते हैं।' उन्होंने प्रतिसंधान किया। उनके द्वारा भी सोमपान (अश्विनग्रह) ग्रहण किया गया और देवों ने भी वह ग्रहण किया।

अब च्यवनभार्गव युवा होकर शर्यात मानव के पास गया। उसने शर्यात का यज्ञ प्राच्यस्थली में कराया। शर्यात ने च्यवन को सहस्रदक्षिणा दान दी। उससे भी च्यवन ने यज्ञ किया।

**तरन्तपुरुमीढ़ौ—**

अथ ह तरन्तपुरुमीढ़ौ वैतदश्वी।

**अर्थ**—तरन्त और पुरुमीढ़ वितदश्व के पुत्र थे।

**वरुणः—**

वरुणो वै राजा सधमादम् इवान्याभिर्देवताभिरासीत्। सोऽकामयत सर्वेषां देवानां राज्याय सूयेयेति। स प्रजापतौ शतं वर्षाणि ब्रह्मचर्यम् अवसत्। तस्मा एतत् सामाब्रवीद्—एतद् वै मे राज्यं रूपम्। गच्छ राजानं त्वा देवाः करिष्यन्ति इति। स देवान् अभ्यैत्। तमायान्तं देवाः प्रत्यावारोहन्। तान् अब्रवीन्मा मा प्रत्यवरुक्षत। भ्रातरो वै मम यूयं स्थ। यादृशा वै यूयं स्थ तादृङ् अहम् अस्मि इति। नेत्यब्रुवन्। यद् वै नः पितुः प्रजापते रूपं तत् त्वयि पश्याम इति। तं प्रत्येवावारोहन्। तस्मा एतां राजासन्दीं

न्यदधुः। तस्याम् एवम् अभ्यषिञ्चन्त—वसवो राज्याय, रुद्रा वैराज्याय आदित्या स्वाराज्याय, विश्वेदेवा साम्राज्याय, मरुतः सार्ववश्याय, साध्याश्चाप्त्याश्च पारमेष्ठ्याय। (३।१५२)

अर्थ—राजा वरुण अन्य देवताओं के समान ही थे। वरुण ने कामना की कि सभी देवों का राज्य बने। वह प्रजापति (कश्यप के आश्रम) में के पास सौ वर्ष तक ब्रह्मचर्य (वेदाध्ययन) किया। प्रजापति ने वरुण को यह साम बताई—'यही मेरे राज्य का रूप है, जाओ, सभी देवगण तुमको राजा बनायेंगे। वह देवों के पास गया। उसको आते देख देवता अपने आसनों से उतरने लगे। वरुण ने उनसे कहा—उतरो मत! आप मेरे भ्राता ही हैं। जिस प्रकार के आप हैं उसी प्रकार मैं हूं। देवों ने कहा—'नहीं महाराज! हम आपमें अपने पिता प्रजापति (कश्यप) का रूप देखते हैं (क्योंकि आप आयु और विद्या में हमसे बड़े हैं)। अतः वे देवगण सिंहासनों से उतर आये। उसको ही राज्यसिंहासन दिया और राजसिंहासन पर बैठाकर उसका राज्याभिषेक किया। वसुओं ने राज्य के लिये, रुद्रों ने वैराज्य (गणराज्य) के लिये, आदित्यों ने स्वराज्य के लिये, विश्वेदेवों ने साम्राज्य के लिये, मरुतों ने सर्ववश्यता के लिये और साध्य तथा आप्त्यों ने पारमेष्ठ्य (माहाराज्य) के लिये—वरुण का अभिषेक किया।

**अभिप्रतारणः—**

अभिप्रतारणो जीर्णश्शयानः। पुत्रा हास्य दायं बिभेजिरे।
(३।१५६)

अर्थ—अभिप्रतारण (राजा) बूढ़ा था, वह (बिस्तर पर) लेटा रहता था। तब उसके पुत्रों ने सम्पत्ति का बंटवारा किया।

**विदन्वान् भार्गवः—**

शर्यातो वै मानवः प्राच्यां स्थलयाम् अयजत। ते ह ऋषयो याजयांचक्रुः। तद् उभये देवमनुष्यास्सोमं समपिबन्। तद् उभयैर्देवैर्मनुष्यैरुत्तमं सोमम् संपीतः। तस्मिश्च्यवनो भार्गवोऽश्विभ्यां ग्रहं अग्रह्णात्। तम् इन्द्रश्चमसम् अवागृह्णात्—'कोऽयम् अज्ञातश्चमसः प्रचरतीति। तस्य विदन्वान् भार्गवः प्रत्यहन्, कस्तं चमसं मीमांसितुम् अर्हति यं वयं प्रयच्छेमेति।

ते देवा अक्रुध्यन्नक्रुध्यन्नृषयः। ते नवनवतयो मरुत ऋष्टिहस्ता अतिष्ठन्न् इदानीम् इदं पर्याकरिष्यामोऽथेदं सर्वं मर्दिष्यत इति। अथ ह ऋषयो मदम् आसुरम् उदाह्वयन्। स उत्तृन्दन्न् एवान्तरिक्षे शीर्ष्णाभ्यधात्। सा महती समद् आसीत्। सोऽग्निर् इन्द्रम्

अब्रवीत्—'व्येतु ते क्रोधः श्रेयांसो वा एतेऽस्मत्। यदि वा एतान् क्रोधयिष्यति नेह किंचन परिशेक्षते। एतेभ्यो वै वयं जाता स्म इति। स्याग्निरेव क्रोधं व्यनयत्। स इन्द्रो वीतक्रोधः सह देवैः प्राद्रवत्।··· स एतानि विदन्वान् भार्गवः सामान्यपश्यत्।

अथ ह मद आसुरो बिभयांचकार। एष मद आसुरस्सुरायां विनिहितः। (३।१६०-१६१)

अर्थ – शर्यात मानव ने प्राच्यस्थली में यज्ञ का आयोजन किया। ऋषियों ने यज्ञ किया। वहां देव और मनुष्य दोनों ने सोमपान किया। देवों और मनुष्यों दोनों ने उत्तम सोमपान किया। उस यज्ञ में च्यवन भार्गव ने अश्विनीकुमारों को सोमपान का अधिकारी बनाया। तब इन्द्र ने चमस छुड़ाकर कहा—'यह कौन अज्ञात (व्यक्ति) चमसों का प्रचरण कर रहा है। विदन्वान् भार्गव ने इन्द्र पर प्रत्याक्रमण किया—चमस का विवेचन करने वाले तुम कौन होते हो। जब हमने यह दिया है।

देव और ऋषि परस्पर क्रोध में भर गये। उन्नचास मरुत्गण बछियां हाथों में लेकर खड़े होगये और बोले—'हम सबको ठीक करते हैं, हम सबका मर्दन करेंगे। तब ऋषियों ने 'मद' (नशे) रूपी असुर का आह्वान किया। वह सबको मारता हुआ अन्तरिक्ष में शिर उठाये था। सब बड़े उन्मत्त थे। अग्नि (बृहस्पति) ने इन्द्र से कहा—'क्रोध को दूर करो। ये ऋषिगण हम (देवों) से श्रेष्ठतर हैं। यदि आप क्रोध करेंगे तो (ऋषियों के कोप से) यहां कुछ भी नहीं बचेगा। इन्हीं ऋषियों से हम उत्पन्न हुए हैं। अतः अग्नि ने क्रोध को दूर किया। इन्द्र शान्त होकर वहां से चम्पत होगया।··· विदन्वान् भार्गव ने इन सामों का दर्शन किया।···आसुर मद (नशा) डर गया। यह मद आसुर शराब में निहित होता है।

**असमातो राथप्रौष्ठः—**

असमातिं राथप्रौष्ठं गौपायना अभ्यदासन्! ते खाण्डवे सत्रम् आसत। अथ हासमातौ राथप्रौष्ठे किराताकुली ऊषतुरसुमायौ। तौ ह स्माग्नाव् अधिधायौदनं पचतोऽग्नौ मांसम्। वपन्तो ह स्म पुरस्ताद् इतो लुनन्तो ह स्म पश्चाद् अनुयन्ति तावन् मायिनौ ह आसतुः। तद् वै तच्छश्वद् इक्ष्वाकवोऽसुरा अशनम् जग्ध्वा पराभूताः। तम् असमातिं राथप्रौष्ठं गौपायनानाम् आहुतयोऽभ्यपतन्। सोऽब्रवीद् इमौ किलाताकुली इमौ वै मा गौपायनानाम् आहुतयोऽभिपतन्ति।·· तौ परेत्य सुबन्धोर्गौपायनस्य स्थपतः प्रमत्तस्यासुम्

आहृत्यान्तपरिधिं न्यधत्ताम्। परिधिमन्तो ह तर्ह्यग्नय आसुः। ततः सुबन्धाव् अप्तबुद्धेऽन्वबुध्यन्ताहाष्टां वा अस्यासुम् असुरमायाव् इति। तेऽब्रुवन् एतं सुबन्धोरसुम् अन्वयामेति। ते खाण्डवात् प्रायन्…।

ते सुबन्धुनावतन्तुमता सुबन्धुतीर्थेनैव ह् वृणिनीं प्राञ्चस्तीर्त्वागच्छन्त असमातिं राथप्रौष्ठम्।…

तान् अब्रवीत् किंकामा आगातेति। सुबन्धोरेवासुं पुनर्वनुम इत्यब्रुवन्। एषोऽन्तपरिधीत्यब्रवीत्। तम् आददध्वम् इति। तम् निराह्वयन्—

अयं मातायं पितायं जीवातुरागमत्।
इदं तव प्रसर्पणं सुबन्धो एहि निरेहि॥ इति।

तं सुबन्धुम् असुं पुनः प्राविशत्। स यथापुरम् अभवत्। तद् आभ्यां किराताकुलीभ्याम् आचक्षतेमे वा ऋषयोऽसुं निराह्वयन् इति। ताव् अधारयमाणौ निराद्रवताम्। तयोरिमान् एव पराख्याय सर्वा माया अपाक्रमन्। तयोर्ह यत् पापिष्ठतमं रूपाणां तद् रूपम् आस।
अथ ह ततः पुरा मायया तदर्शनीयौ आसतुः। तयोरन्यतरोऽग्निं प्रप्लवमाणोऽब्रवीद्–इत्थं वै स करोति सत्यम्। यस्सत्यम् अनृतेन जिघांसतीति। अथेत्थं गा न्यकृन्तन्। तौ तद् एवाम्रियेताम्॥

(३।१६८।१७०)

**अर्थ**—गोपयन के पुत्र सुबन्धु (आदि ऋषि) असमाति राथप्रौष्ठ (ऐक्ष्वाक) के यहां थे। वे खाण्डवप्रस्थ (इन्द्रप्रस्थ = दिल्ली) में यज्ञ कर रहे थे। इसी समय किलात आकुली नाम के दो असुर पुरोहित असमाति राथप्रौष्ठ के घर ठहरे हुए थे। वे असुर महामायावी थे। वे बिना अग्नि के भोजन (ओदन) और मांस पकाते थे। वपन करने से पूर्व ही (पशु) को काट देते और पश्चात् उसके पीछे चले जाते थे। इस प्रकार सदा ही ऐक्ष्वाक राजाओं का भोजन खाकर असुर-किरात आकुली उन्हें परास्त करते रहते थे। इधर-गौपायन ऋषियों की आहुतियां पतित होगईं। दोनों असुरों ने सोये हुए प्रमत्त (गैरहोश) सुबन्धु के प्राणों को निकाल लिया और परिधि (यज्ञस्थल) में रख दिया। अग्नियां परिधियुक्त थीं। सुबन्धु के गैरहोश (मूर्च्छित) होने पर उन असुर मायावियों ने उसके प्राण खींच लिये। वे (गौपायन) बोले—'हम सुबन्धु के प्राणों का अनुसरण करें। वे खाण्डव गये। प्राणहीन सुबन्धु का अनुसरण करते हुए सुबन्धु तीर्थ होते हुए ध्वनि का अनुसरण

करते हुए पूर्व में असमाति के पास पहुंचे।' राजा बोला—'आप किस इच्छा से आये हो।' हम सुबन्धु के प्राणों की वापसी चाहते हैं। 'यह अन्तपरिधि में है।' राजा ने कहा। 'वह हमें दे दो।' गौपायनों ने कहा। उसको बुलाया – 'यह माता है, यह पिता है, यह जीवप्राण आया। यह तुम्हारा प्रसर्पण (प्राण निकलता है) हे सुबन्धो आओ, पुनः आओ।''

सुबन्धु का प्राण पुनः उसके शरीर में प्रवेश कर गया। वह पूर्ववत् स्वस्थ होगया। सुबन्धु ने बताया कि इन किराताकुली असुरों ने मेरे प्राण ले लिए थे। और इन ऋषियों ने मेरे प्राण वापस बुलाये। वे अघार करते हुए किराताकुली भाग गये। उनके जाते ही उनकी सब माया लुप्त होगई। उनका घोर भयंकर पापी रूप था। वे मायाबल से रूपवान् (सुन्दर) बने हुए थे। उनमें से एक अग्नि में तैरता हुआ बोला— 'यह जो (माया) कर रहा था, यह सत्य है। वह सत्य को अनृत द्वारा मारना चाहता था। इस प्रकार गायें काटी। इस प्रकार वे असुर (अपनी माया से ही) मर गये।

**विश्वामित्रः—भरताः, महावृषाश्च—**

विश्वामित्रो वै भरतानाम् अनस्वत्या महावृषान् अयात्। तद्ध गंगायै वा यमुनायै वा बृहत् प्रतिकूलम् आस। ते होचुर्महावृषाः—कौश्वित् तावेतहर्य अनड्वाहौ याविदम् इयद् बृहत् उद्वहेताम् इति। स होवाच विश्वामित्रस्तौ न्वै मम रोहिताविति। रोहितौ हास्यानड्वाहौ आसतुः। ते महावृषास्ते वा अंशम् अवहरावहे। यदि तवैतद् अनडवाहाव् उद्वहातो वस्न्य एव त्वं अनांसिपूरयासै यद्यु नोद्वहातो वस्न्या उ वयं त्वां जयेमेति। तथेति। ते हांशम् अवजह्रिरे। (३।१८३)

अर्थ—विश्वामित्र ऋषि भरतों की बैलगाड़ियों के साथ महावृष देश में गये। वहां मार्ग में गंगा और यमुना के बड़े कछार (किनारे) थे। महावृष बोले—'कौन से बैल इतने भारी वजन को ढोयेंगे।' विश्वामित्र ने कहा—'मेरे रोहित (लाल) बैल हैं। उनके रोहित बैल थे। वे महावृषों के भार को ढोयेंगे। यदि तुम्हारे बैल बोझ ढो सकते हैं तो छकड़ों को भर लो। यदि वे नहीं ढो पायेंगे तो हम इस सम्पत्ति को जीत जायेंगे। 'ठीक है', विश्वामित्र ने कहा। उन्होंने अंश को जीत लिया।

**वैखानसाः—**

वैखानसा इत्यृषिका इन्द्रस्य प्रिया आसुः। तान् ह रहस्युः मारिम्लवो मारयांचकार। (३।१९०)

**अर्थ**—वैखानस नाम के ऋषिक (छोटे ऋषि) इन्द्र के प्रिय थे। उनको रहस्युः मारिम्लव ने मार दिया⋯॥

**त्रेधा भरतराष्ट्रम्**—

त्रेधा भरतेषु राष्ट्रम् आसीत्। वैतहव्येषु तृतीयम् मित्रवत्सु तृतीयम्, कृतवेशेषु तृतीयम्। सोऽकामयत कृतवेशो ह त्व् इमे द्वे राष्ट्रे एकधा राष्ट्रं स्याद् इति। स एतद् द्विनिधनं सामापश्यत्। तेनेमे द्वे राष्ट्रे एकधाराष्ट्रम् अभवत्।

**अर्थ**—भरतों का राष्ट्र तीन भागों में विभक्त था। एक भाग वीतहव्य, दूसरा मित्रवान् और तीसरा कृतवेश। कृतवेश ने चाहा—'दो राष्ट्र एक हो जायें। उसने द्विनिधन साम का दर्शन किया, तदनन्तर दो राष्ट्र एक होगये।

**संकृतिगौरवीतिः (जन्म)**—

शाकल्यास्तरसपुरोडाशास्सत्रम् आसत। स गौरवीतिश्शाकल्यो मृगम् अहन्। तं तार्क्ष्यस्सुपर्ण उपरिष्टाद् अभ्यवापतत् तम् अब्रवीद् ऋषे! मा मेऽस्थः। यत्कामोऽसि तं ते कामं समर्धयिष्याम इति। किंकामः खल्वहम् अस्मीत्यब्रवीत्। असितस्य धाम्नस्य दुहितरं कामयसे। तस्यै त्वा निवक्ष्यामीति। अथ हासितो धाम्न्य् ईर्ष्युरास। तस्य हान्तरिक्षे प्रासाद आस। तद्धास्य दुहितरं जुगुपुः। तं ह पत्रनाड्याम्—उपगुह्यास्यै कुमार्यै निवहति। तं ह स्मैतेनेव साम्ना प्रातर्बोधयति "जार बुध्यस्वेति।" तद् एव जराबोधीयस्य जराबोधीयत्वम्। सेयं कुमारी गर्भम् अधत्त। स कुमारोऽजायत। तम् असुरा विच्छिद्य परास्यन्तोऽब्रुवञ्जामीगर्भो वा अयम्, रक्षो वा इदम् अजनीति⋯। स एव संकृतिर्गौरवीतोऽभवत्॥ (३।१९७)

**अर्थ**—शाकल्यों ने मांसमय पुरोडाश सत्र किया। गौरवीति शाकल्य ने मृग मारे। तार्क्ष्य (तृक्ष के पुत्र) सुपर्ण ऊपर उड़कर उसके ऊपर गिरा। गौरवीति शाकल्य ने कहा—हे ऋषे! मेरे ऊपर मत बैठो। जो आपकी इच्छा है, उसको मैं सम्पन्न करूंगा। 'मेरी क्या इच्छा है।' यह तार्क्ष्य सुपर्ण ने पूछा। 'तुम असित धामा (असुर असित धान्व) की पुत्री को चाहते हो।' उस राजकुमारी को मैं तुम्हारे लिए लाऊंगा। असित धाम्न (असित धान्व) ईर्ष्यालु था। उसका अन्तरिक्ष में महल था। वहीं उसकी पुत्री को छिपा दिया। तार्क्ष्य सुपर्ण वहीं पत्रनाडी में छिपाकर असुरराजकुमारी से संभोग करता था। वह कुमारी अपने जार को प्रातः इस साम से जगाती थी—'जार (यार) जागो।' यही जारबोधीय साम

का जारबोधीयत्व है। राजकुमारी ने गर्भ धारण किया। असुरों ने उस बालक को पकड़कर कहा—'यह हमारी बहिन का पुत्र है। (संभवतः) राक्षस ने इसको उत्पन्न किया है।···वही बालक संकृति (वर्णसंकर) गौरवीति हुआ।

**कुत्सः (इन्द्रस्य औरवपुत्रः)—**

कुत्सो ह वा औरव इन्द्रस्योरोरधि निर्मित आस। यादृश एवेन्द्रस्तादृशः; यथात्मनो निर्मित स्याद् एवम्। तं ह संग्रहीतारं चक्रे। तं ह जाययाभिजग्राह शच्या पौलोम्या।···तं ह बबाधे—मल्लोऽसीति। स होवाच—'मघवन्! मामुयाभूम। तेभ्यो व नस्त्वं तद् देहि। येन वयं जीवाम। त्वद् वै वयं जाता स्म इति। स वा एतान् अन्तरांसयोः पांसून् प्रध्वंसयस्वेति। तान् ह प्रध्वंसयांचक्रे। ते हैव रजसश्च रजीयांसश्च नाम महाञ्जनपद उत्तस्थौ। तेषां ह राजास। तस्य होपगुः सौश्रवसः पुरोहित आस। स होवाच—'मा कश्चन यष्ट। स हेन्द्र उपगुं सौश्रवसम्··· एत्योवाच—याजयानि त्वेति। स ह कुत्सम् एवोपयाय तं होवाच—कम् अयज। उपगुम् इति। एतम् उपगुं जिनीतेति। तं ह जिग्युः।···स ह कुत्सम् एवोपयाय। तं होवाच—कम् अयज। उपगुम् इति। तम् उ ह स्वयम् एवोत्थाय संवृश्च्योदके प्रचकार। तद् उ ह सुश्रवा स्थौरायणः पितानुबुबुधे—कुत्सो ह वै म औरवः पुत्रं संवृश्च्योदके प्राकारीद् इति। तम् आद्रुत्याब्रवीत्—क्व मे पुत्रम् अकर इति। एष उदके प्रकीर्णश्शेते इति। तं हान्वभ्येयाय। तस्य हेन्द्रो रोहितो भूत्वा मुखात् सोमं निष्पपौ। स हेक्षांचक्रे—अयं वावेन्द्रः। इमम् एव स्तवानि। अयम् एव म इमं समैरयिष्यतीति। तम् अब्रवीत् किंकामो मा स्तौषीति। इमम् एव मे पुत्रं समैरयेत्यब्रवीत्। तम् 'एव मथाया' इति उदमथ्नात्। तं समैरयत्। (३।२००-२०२)

अर्थ—कुत्स इन्द्र का औरव पुत्र था, क्योंकि वह उसके पेट के ऊपर खेलकर बड़ा हुआ था। जिस प्रकार इन्द्र था, उसी प्रकार आकारादि में कुत्स था, मानो उसके आत्मरूप जैसा बनाया हो। उसको इन्द्र ने अपना संग्रहीता (खजांची) बनाया। इन्द्र ने उसको शची पौलोमी के हवाले कर दिया। शची उसको बाधा उत्पन्न करने लगी कि यह मल्ल है। कुत्स बोला—'हे मघवन्! मैं शची के पास नहीं रह सकता। हमें उनको दे दो जहां हम जीवित रह सकें। मैं आपसे ही उत्पन्न या पलित पोषित हूं। कुत्स ने कंधों के ऊपर के धूलकणों को छिटका। उनसे रजस और रजीयान् नाम के महान् जनपद उत्पन्न होगये।

कुत्स उनका राजा होगया । उसका पुरोहित था उपगु सौश्रवस (सुश्रवा का पुत्र)। उसने घोषणा कर दी कोई यज्ञ नहीं करेगा । इन्द्र ने उपगु सौश्रवस के पास आकर कहा—'मैं तुम्हारा यज्ञ कराऊंगा ।' वह कुत्स के पास आया । उसने पूछा—किसको यज्ञ कराया । इन्द्र ने कहा—'उपगु को' । इन्द्र ने कहा—'इस उपगु को जीतो ।'

उपगु को जीत लिया । इन्द्र पुनः कुत्स के पास आया और पूछा—'किसका यज्ञन किया ।' उत्तर मिला—'उपगु का' । तब कुत्स ने उपगु को काटकर पानी में डाल दिया । तब उपगु के पिता सुश्रवा स्थौरायण को पता चला कि कुत्स औरव ने मेरे पुत्र उपगु को काटकर पानी में डाल दिया है । वह पिता दौड़कर कुत्स के पास आया और पूछा—'मेरे पुत्र का क्या किया । कुत्स ने उत्तर दिया—'यह पानी में पड़ा लेटा है ।' तब सुश्रवा वहां आया । तब इन्द्र ने रोहित (अश्व) होकर उसके मुख से सोम पी लिया । सुश्रवा ने देखा—'यह इन्द्र है अतः मैं इसकी स्तुति करूं ।' यही मेरे पुत्र में प्राण संचार कर सकता है । इन्द्र ने उससे पूछा—'किस इच्छा से मेरी स्तुति कर रहे हो ?' वह बोला—हे भगवन् ! इस मेरे पुत्र में प्राण संचार कीजिये । तब उसने उसका उद्मन्थन किया और उसके प्राण वापस हुए ।

**विरूप आङ्गिरसः**—(३।२०६)—विरूप आङ्गिरस ।

**इडन् काव्यः**—(३।२११)—इडन् काव्य ।

**आशुः भार्गवः**—(३।२११)—आशु भार्गव ।

**मृगयुः देवः (ऋषिः)**—

मृगयुर्वै देवोऽकामयतोभयेषां पशूनाम् ऐश्वर्यम् आधिपत्यम् गच्छेयं ये च ग्राम्या ये चारण्या इति । (३।२१२)

अर्थ—मृगयु देव (ऋषि) ने इच्छा की कि मैं दोनों प्रकार के पशुओं का ईश्वर और अधिपति बनूं जो ग्राम्य और आरण्य पशु हैं ।

**पुरुहन्मा वैखानसः** (३।२१५)—पुरुहन्मा वैखानस ।

**अयास्यः द्विगत्** (३।२१६)—अयास्य द्विगत् ।

**हारायणः आङ्गिरसः** (३।२१७)—हारायण आङ्गिरस ।

**बृहदुक्थ आङ्गिरसः** (३।२१६)—बृहदुक्थ आङ्गिरस ।

**नेपातिथिः काण्वः** (३।२१६)—नेपातिथि काण्व ।

**व्यश्वः**—

व्यश्वं वै साकमश्वं गर्भे सन्तं गयः पितृव्यः पर्यपश्यद्—ऋषिर्जनिष्यत इति । तं जातं परास्ताव् ऽब्रवीज्जातक्षणेऽजनीति । तं

छाया नाजहात्। तं मुसलम् आदायाभ्यैद् हनिष्यन्। तदस्य मुसलं प्रत्यक् पतित्वा शिरोऽच्छिनत्। (३।२२१)

अर्थ—व्यश्व ऋषि के चाचा ने देखा कि व्यश्व के पेट में अश्व का गर्भ है। ऋषि उसको जनेगा। उसके जनने पर वह आकर बोला—व्यश्व! तुमने अश्व उत्पन्न कर दिया। उसकी छाया पीछा नहीं छोड़ती है। उसने मुसल लेकर उस छाया को मारना चाहा। वह मुसल नीचे गिरा और उसका शिर काट दिया।

**सहस्रं काक्षीवताः—**

कक्षीवान् बहु प्रजया पशुभिः प्राजायत श्रियं राज्यम् अगच्छत्। ते ह वै सहस्रं काक्षीवता आसुः। तैर्ह वै स पुत्रैः श्रियं राज्यं जगाम। (३।२२४)

अर्थ—कक्षीवान् की बहुत प्रजा थी, वह महान् श्री और राज्य को प्राप्त हुआ। कक्षीवान् के एक सहस्र पुत्र थे। उसके पुत्रों को लक्ष्मी और राज्य प्राप्त हुआ।

**स्वाशिरोऽप्सरा:** (३।२२६)—स्वाशिरा अप्सरा।

**उदलो दैवरातः** (३।२२८)—उदल दैवरात (शुनःशेप का पुत्र उदल)

**पञ्चवाजा: कौत्सः** (३।२२९)—पंजवाजा कौत्स।

**संवर्त आंगिरसः** (३।२३३)—संवर्त आंगिरस।

**विश्वामित्रः भरताः, अभयद आसमात्यः (ऐक्ष्वाकश्च)**—

भरता ह वै सिन्धोरपरतट आसुरिक्ष्वाकुभिरुद्वाढ़ाः। तेषु ह विश्वामित्रजमदग्नी ऊषतुः। स हेन्द्रोऽभयदम् आसमात्यं हरी ययाच। तौ हास्मै न ददौ। तयोर्हादत्तयोर्जुहावेन्द्रकोश इति।··· तस्मिंस्तिष्ठन् विश्वामित्रजमदग्नी। इमा इक्ष्वाकूणां गा विन्दध्वम् इति। तद्धेमाव् अपरतटे सन्तौ शुश्रुवतुः। तौ होचतुर्भरतान्—इन्द्रो वै नाव् अयं ह्वयतीमा इक्ष्वाकूणां गा विन्दध्वम् इति। एत, गा विन्दामहा इति। तौ वै न इमं गाधं कुरुतम् इति। ते वै युङ्ध्वम् इति। ते ह युयुजिरे। ते हाभ्यवेयुः। तौ होचतुः या वः पल्यूल्यस्ता अपास्येति। ता हापासुः। अथ ह राजन्यबन्धुर्यस्मै पल्यूल्यास तां हाधोऽक्षं बबन्ध। ताव् अकामयेतां—गाधो नाव् अयं स्याद् इति। स एतद् विश्वामित्रः सामापश्यत् तेनास्तुत "पुरां भिन्दुर्युवा कविरित्यादि"। इत्येता आवदन्तौ प्रत्यैताम्··। इति हैवाप उपतस्थिरे। ताभ्यां ह गाध आस। ते ह गाधेनातिययुः।

तद् यस्मिन्न् इयं पलपूलान्य् आस । तद्धैवापोऽवचिच्छिदुः । अनशद् वा इयम् इति त एव नंशवः । योगो नोद्यत इति । त एवायोगव इति । इदम् एवाद्य वसामेति त एव वसातयः । तद् उ हैव कुमारिकाः क्रीडन्तीर्जहुः । स एव यौषितोरभवत् । अथ ह वा इमानि वनानीमाश्च नद्योऽपरतार आसुः पुरासिन्धोरासुः । तौ ह ह पश्चात् प्राचीः प्ररुरुधतुः । ततो यान्युक्षशर्धं तान्यासंस्तानीमानि लवणानि । अथ ये तस्थुस्त एते क्षुद्रा वनस्पतयोऽभवन् । अथ ह वा इमानि पीरुस्तच्छमैतद्, अथ या नदीस्तारयांचक्रुस्ता इमा नद्यो विवसति होत्रमास्तारयांचक्रुः । तासु ह तार्यमाणासु सिन्धोर-प्रियम् आस । स होवाच—

ननु ब्रह्मे ति शुश्रुम गाथिनं पितरं तव ।
कुतस्त्वा सहस्रम् आगमद् विश्वामित्र बलं तव । इति

स होवाच—'उत पुत्रो ममतायै गर्भे दीर्घतमा वदन् । विपश्चित् तद् अभ्यजायत यज्ञस्थाङ्गानि कल्पयन् कथोदन्वः पणायसि ।

(३।२३८-२३९)

**अर्थ**—ऐक्ष्वाकक्षत्रियों द्वारा परास्त भारत क्षत्रियगण सिन्धु के दूसरे किनारे पर अवस्थित थे । उनमें विश्वामित्र और जमदग्नि ऋषि भी रह रहे थे । इन्द्र ने असमति के पुत्र अभयद ऐक्ष्वाक राजा से दो घोड़े मांगे । राजा ने वे घोड़े इन्द्र को नहीं दिये । तब इन्द्र ने आक्रोश में कहा—'हे विश्वामित्र और जमदग्नि ! आप लोग इन इक्ष्वाकुओं की गायों को प्राप्त करो । नदी के दूसरे तट पर दोनों ऋषियों ने यह सुना । वे भरतों से बोले—'इन्द्र हमसे पुकारकर कह रहा है कि इक्ष्वाकुओं की गायें प्राप्त करलो । आओ ! गायें ढूंढ़े । भरतों ने कहा—हे ऋषिद्वयि ! इस नदी को उथली कर दो । ऋषियों ने कहा—'अपनी सवारियां तैयार करो । तब भरतों ने अपनी सवारियां कसीं । वे आगे बढ़े । वे बोले जो आपके पास क्षार (लवण) है, उसे फेंक दो । उन्होंने फेंक दिया । राजन्यबन्धु ने रथ के अक्ष (धुरे) के नीचे बांध दिया ।

दोनों ऋषियों ने इच्छा की कि यह नदी हमारे लिए उथली हो जाये । विश्वामित्र ऋषि ने साम का दर्शन किया और इन्द्र की स्तुति की—'पुरों का भेदन करने वाला युवा, विद्वान् इन्द्र' (इत्यादि); इस प्रकार वे भरतगण आगे बढ़े । आगे पानी था । परन्तु उथला था । अतः उसे पार कर गये । जिनके पास लवण था, उसको पानी ने काट दिया । वह नष्ट होगया, वे ही नंशु होगये । कोई योग (उपाय) नहीं रहा, अतः वे ही क्षत्रिय आयोगव होगये । अब यहीं बस जायें, ऐसा

सोचने वाले वसाति क्षत्रिय कहलाये। जो कुमारी खेलती हुई चली गई, वही यौषित हुईं। अतः ये वन और नदियां जो सिन्धु के उस पार थी, वे पहिले सिन्धु की ही थी। बाद में वे पूर्व की तरफ होगई। बैलों ने जो गुदा से वायु (या पुरीष) छोड़ी वही सिन्धु तट पर लवण (लूना नदी) बन गये और जो (मनुष्य या पशु) रुक गये, वे ही वनस्पति होगई। जो पीरु था वह शम होगया और जिन्होंने नदियों को पार किया, वे ये नदियां बन गईं। उनको पार करना सिन्धु के लिए अप्रिय था। राजा अभयद बोला—"हे विश्वामित्र! हमने तो सुना है कि आपके पिता 'गाथी' ब्राह्मण थे। आपमें यह सहस्र (अपार) बल कहां से आ गया।"

विश्वामित्र ने उत्तर दिया—"ममता के पुत्र दीर्घतमा ने गर्भ में कहा बोला था और उत्पन्न होने पर उसने यज्ञ विद्या का निर्माण किया।"

**दाशराज्ञ युद्धः (प्रथमः) क्षत्रः प्रातर्दनश्च—**

क्षत्रं वै प्रातर्दनं दाशराज्ञे दश राजानः पर्ययतन्त मानुषे। तस्य ह भरद्वाजः पुरोहित आस। तम् उपाधावद् ऋषे उप त्वा धावाम। इह नः प्रजानीहि। सोऽकामयत भरद्वाजो जयेम संग्रामम् इति।…
सोऽब्रवीत् स्तुत्वा 'आ वै न इन्द्रो हवं गमिष्यति।'
जेष्यामो वा इमं संग्रामम् इति॥

अथ होपमा सावेदसो कल्याण्यास क्षत्रस्य प्रातर्दनस्य जाया। तस्यै ह भ्रातरं जघ्नुः। तद्ध ध्रुवनम् आस। तां ह परिधावन्तीम् इन्द्रोऽभिदध्यौ। स ह शुष्काजिनं परिधायाभ्यवेयाय। तस्य ह विवधे अपूमभूत् इतरार्धेऽपासक्त आस आमिक्षा सर्पिषा संयतेतरार्धे। स हास्या अन्तिकं नर्तितुं दध्रे। ता ह स्म नयत् सर्पिषा प्रलिम्पति। तं ह स्म यद् अपसेधत्यथ ह स्मास्या अन्तिकम् एव नृत्यति। सायम् आस। व्यपेयुः। तां ह पतिः पप्रच्छ—किम् अत्र किञ्चित् दिवादोऽद्राक्षीत् इति सा होवाच। न नु ततोऽन्यत् एव मेऽद्यान्तिकम् अनर्तीत्। तस्य विवधेऽपूपमभूत् इतरार्धेऽपासक्तोऽभूद् आमिक्षा सर्पिषा संयतेतरार्धे। तं यद् अपासीत् स मथमेघान्तिकम् एवानर्तीद् इति। स होवाच वै न इन्द्रो हवम् अगमत्। जेष्यामो वा इमं संग्रामम्।

इन्द्रो वै सोऽभूत्, तं मोद्धिसिष्ठाः, तं सखीकृत्य ब्रूताज्जयाम संग्रामम् इति। श्वो ह भूते परिसस्रुः। स हायम् तादृशेनैव विवधेन परस्तराम् इव नर्तितुं दध्रे। तं ह स्म यत् प्रेप्स्यत्यथ

ह स्येतरः परस्तराम् एव। सा हेक्षांचक्रे—हन्तैनम् अभिवदानीति। तं हाभ्युवाद…।

तं हानुसंद्रुत्योवाच—जयाम संग्रामम् इति। स हाजिनम् उपाघ्नान

उवाच—यथेमाम् अभूः व्यपापतानि भास्वति।

एवं क्षत्रस्य मानुषाद् व्युपापतत शत्रवः॥

इति हैवैणेयलोमानि शातयाञ्चक्रे। ते हैवाश्वरथा उत्तस्थुः। तैर्वै स तं संग्रामम् अजयत्। सोऽब्रवीद् भरद्वाजो न वै दारेऽसृजन्मेति। (३।२४६-२४८)

**अर्थ** प्रतर्दन के पुत्र क्षत्र (अलर्क) को मानुष (प्रथम) दाशराज्ञ युद्ध में दश राजाओं ने घेर लिया था। उसका पुरोहित भरद्वाज ऋषि था। राजा दौड़ा भरद्वाज के पास गया और बोला—'ऋषे ! मैं आपके पास (क्यों ?) आया हूं, यह जानें। (पता चलने पर) भरद्वाज ने चाहा हम संग्राम जीतें। वह इन्द्र की स्तुति करता हुआ बोला—'इन्द्र हमारे साथ युद्ध में जायेगा और हम संग्राम जीतेंगे। क्षत्र प्रातर्दन की पत्नी सवेदसपुत्री उपमा थी। वह श्रेष्ठ महिला थी। युद्ध में उसका भाई मारा गया। बड़ा हाहाकार हुआ। रानी को भागती देखकर इन्द्र ने ध्यान दिया। वह शुष्काजिन (सूखा मृगचर्म) ओढ़कर वहां युद्धभूमि में आया। उसके विवध में एक ओर पूये थे और दूसरी ओर आधे में आमिक्षा घृत के साथ। इन्द्र उसके पास आकर नाचने लगा। वह (प्रातर्दन क्षत्र महिषी) उपमा पर नाचता हुआ घी डाल देता था। जो उसको छेड़ता था तब वह उस (रानी) के पास नाचता था। सायंकाल था। सब चले गये थे। तब राजा ने रानी से पूछा—'तुमने दिन में यहां क्या कुछ देखा था। वह बोली—'मेरे पास एक व्यक्ति नाच रहा था, इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं देखा। उसकी पोटली में एक ओर पूये और दूसरी ओर दही था। वह उसको फेंककर मेरे पास नाचा था। राजा क्षत्र बोला—क्या इन्द्र हमारे युद्ध में आया है ? हम निश्चय ही संग्राम जीतेंगे।

"वह निश्चय ही इन्द्र था। उसको मारना छेड़ना नहीं। उसको मित्र बनाकर पूछना कि क्या हम युद्ध में जीतेंगे ?" दूसरे दिन प्रातः पुनः सब आये। वह इन्द्र पूर्ववत् विवध लेकर नाचने लगा। जो कोई उसके पास जाकर कुछ पूछना चाहता वह दूर चला जाता। रानी ने सोचा इसको नमस्कार करूं। (तब नमस्कार के पश्चात् इन्द्र और रानी में संवाद हुआ) तब इन्द्र दौड़कर राजा के पास जाकर बोला—'वह मृगचर्म को बजाता हुआ बोला—'जिस प्रकार यह मृगचर्म चमकती हुई बजाने पर गिरती है, इसी प्रकार तुम्हारे शत्रु मानुष दाश-

राज्ञ युद्ध में पतित होंगे (गिरेंगे)। तब उसने ऐणेय बाजों को शान्त किया। तब राजा के अश्व और रथ उठ खड़े हुए। तब राजा क्षत्र प्रातर्दन ने वह संग्राम (दाशराज्ञ युद्ध-प्रथम) जीता।

**दीर्घतमा मामतेयः—**

तस्य कनीयान् भ्राता दीर्घश्रवाः। (३।२५७)

**अर्थ**—दीर्घतमा मामतेय का छोटा भाई दीर्घश्रवा था।

**कशीतिः सौभरः—**

कशीतिं वै सौभरं सत्रे यक्ष्माविन्दत्। (३।२६६)

**अर्थ**—सोभरि के पुत्र कशीति सौभर को सत्र में यक्ष्मा होगई।

**विश्वमनाः—**

विश्वमनसं वै अरण्य ऋक्षोऽविन्दत्। सोऽकामयतापर्क्षं हनीयेति। तमिन्द्रोऽपश्यत्।···विश्वमनसं ऋक्षोऽविदद् इति।

**अर्थ**—विश्वमना को जंगल में ऋक्ष मिला। उसने चाहा—रीछ को मारूं। इन्द्र ने देखा कि विश्वमास को ऋक्ष मिला है। (२६७)

**असितादयः—**

प्रैणी सोमाहितो मधुच्छन्दा वैश्वामित्रोऽसितो दैवलः। (२७०)

**अर्थ**—सोमहित का पुत्र प्रैणी, विश्वामित्रपुत्रमधुच्छन्दा और देवल का पुत्र असित ऋषि।

**अकूपारः कश्यपः—**

अकूपारो वै कश्यपः कलिभिस्सह समुद्रम् अभ्यवषत्। तस्मिन् प्रतिष्ठाम् ऐच्छत्।···ततो वै स समुद्रे प्रतिष्ठामविन्दतेमाम् एव पृथिवीम्। (३।२७३)

**अर्थ**—अकूपार कश्यप कलि (गन्धर्वों) के साथ-साथ समुद्र (द्वीपों) में गये, उसमें रहना चाहा। अतः वह समुद्र में प्रतिष्ठित हुआ तथा पृथिवी को भी पाया।

---

[ १२ ]

# ताण्ड्यब्राह्मणे ऐतिह्यसन्दर्भाः

**उशना: काव्य:**—

उशना वै काव्योऽसुराणां पुरोहित आसीत्तं देवा कामदुघाभिरुपामन्त्रयत एतान्यौशनशानि प्रायच्छन् कामदुघा वा औशनशानि। (७।५।२०)

**अर्थ**—उशना काव्य असुरों के पुरोहित थे, देवों ने उशना को कामदुघा गायों द्वारा बुलाया और उनको वे गायें दे दीं। अत: उनको 'औशनस' कहा जाता है।

**नोधा: काक्षीवत:** —

देवा वै ब्रह्म व्यभजन्त। तन्नोधा काक्षीवत आगच्छत्तेऽब्रुवन्नृषिर्न आगंस्तस्तस्मै ब्रह्म ददामेति। (७।१०।१०)

**अर्थ**—देव वेद का बंटवारा कर रहे थे, उनके पास नोधा काक्षीवत आये, अत: देव बोले—'ऋषि हमारे पास आये हैं, अत: अब वेद इनको दें।

**इन्द्रो यतयश्च**—

इन्द्रो यतीन् सालावृकेभ्यः प्रायच्छत्तेषां त्रय उदशिष्यन्त रायोवाजो बृहद्गिरि: पृथुरश्मिस्तेऽब्रुवन् को नः पुत्रान् भरिष्यतीत्यहमितीन्द्रोऽब्रवीत्तांस्त्रिककुबधिनिधायाचरत्स:। (८।१।४)

**अर्थ**—इन्द्र ने यति असुरों को सालावृकों के हवाले कर दिया, उनमें केवल तीन शेष बचे—रायोवाज, पृथुरश्मि और बृहद्गिरि—वे बोले हमारे पुत्रों का भरण-पोषण कौन करेगा—'मैं करूंगा' इन्द्र ने कहा और वज्र को रखकर चल दिया।

**साध्या: देवा:**—

साध्या वै नाम देवा आसंस्ते सर्वेण यज्ञेन सह स्वर्गम् लोकामायन्। (८।४।१)

**अर्थ**—साध्य नाम के देव थे, वे सब यज्ञों के साथ स्वर्गलोक आये।

**श्यावाश्वोऽर्चनानाः—**

श्यावाश्वमर्चनानासं सत्रमासीनं धन्वोदवहन्।

अर्थ—जब श्यावाश्व अर्चनानास् सत्र कर रहे थे तो मरुभूमि में जल बहने लगा।

**कूशाम्बः स्वायवः—**

एवदृस्स वा प्राह कूशाम्बः स्वायवो ब्रह्मा।

अर्थ—कूशाम्ब स्वायव ब्रह्मा ने कहा…।

**अष्ट्रादंष्ट्रो वैरूपः—**

अष्ट्रादंष्ट्रो वैरूपोऽपुत्रोऽप्रजो अजीर्ण इमांल्लोन्विच्छिदिवां अमन्यत…। (८।९।२१)

अर्थ—विरूप (आंगिरस) के पुत्र अष्ट्रादंष्ट्र ने अपुत्र, अप्रज और अजीर्ण इन लोकों को विच्छिन्न समझा।

**वीतहव्यः श्रायसः—**

वीतहव्यः श्रायसो ज्योग्निरुद्ध एवत्सामापश्यत्। (९।१।९)

अर्थ—श्रायस् के पुत्र वीतहव्य चिरकाल तक राजच्युत रहा और उसने (ऋषि बनकर) साम (वैतहव्यसाम) का दर्शन किया।

**अकूपारा आंगिरसी—**

अकूपाराऽऽङ्गिरसी आसीत्तस्या यथा गोधायास्त्वगेवं त्वगासीत्तामेतेन त्रिः साम्नेन्द्रः पूत्वा सूर्यत्वचसमकरोत्तद्वाव सा तह्र्यकामयत। (९।२।१४)

अर्थ—अकूपारा आङ्गिरसी (या अपाला आत्रेयी या तिलका) की चमड़ी गोधा की त्वचा के समान (मोटी व भयंकर) थी, इन्द्र ने इस साम से तीन बार पवित्र करके उसकी चमड़ी को सुन्दर और तेजस्वी बनाया, तब अकूपारा आंगिरसी ने कामना की।

**तुरश्रवाः पारावताश्च—**

तुरश्रवश्च वै पारावतानाञ्च सोमौ संसुतावास्तां तत एते तुरश्रवा सामनी अपश्यतत्ताभ्यामस्मा इन्द्रः शलमनिनां यमुनाया हव्यं निरावहत्। (९।४।१०)

अर्थ—तुरश्रवा और पारावतों का सोम निकाला रखा था, तब तुरश्रवा ने दो सामों का दर्शन किया, उनके द्वारा इन्द्र ने तुरश्रवा के लिये शलमनियों का हव्य यमुना में बहाया।

**अर्बुदः सर्पः—**

अर्बुदः सर्पः एताभिर्मृतां त्वचमपाहत। (९।८।८)

**अर्थ**—अर्बुद नाग ने इन सामों द्वारा अपनी मृत त्वचा को छोड़ा।

**गिरिक्षित् औच्चामन्यवः**—

गिरिक्षिदौच्चामन्यवेति होवाचाऽभिप्रतारी काक्षीसेनिः।

(१०।५।७)

**अर्थ**—अभिप्रतारी काक्षीसेनि बोला—"गिरिक्षित् औच्चामन्यव"।

**भारद्वाजायनाः**—

भरद्वाजायना वै सत्रमासत। (१०।१२।१)

**अर्थ**—भरद्वाजायनों ने सत्र किया।

**युक्ताश्व आङ्गिरसः**—

युक्ताश्वो वा आङ्गिरसः शिशू जातौ विपर्यहरत्तस्मान्मन्त्रोऽपाक्रामत्स तपोऽतप्यत स···। (११।८।८)

**अर्थ**—युक्ताश्व ने दो उत्पन्न शिशुओं को चुरा लिया, जिससे उसका मन्त्रज्ञान लुप्त होगया। तब उसने पुनः तप किया।

**अयास्य आङ्गिरसः**—

अयास्यो वा आङ्गिरस आदित्यानां दीक्षितानामन्नमाश्नात्तं शुगार्च्छत्, स तपोऽतप्यत···। (११।८।१०)

**अर्थ**—अयास्य आङ्गिरस ऋषि ने दीक्षित आदित्यों का अन्न खा लिया इससे वह बीमार होगया, तब उसने तप किया।

**वैडवः वसिष्ठः**—

वसिष्ठो वा एतेन वैडवः स्तुत्वाऽञ्जसा स्वर्गं लोकमपश्यत्।

(११।८।१४)

**अर्थ**—वैडव वसिष्ठ ने साम से स्तुति की और तुरन्त स्वर्ग के दर्शन किये।

**हविष्मांश्च हविष्कृच्चाङ्गिरसावास्ताम्** (११।१०।१०)—हविष्मान् और हविष्कृत नाम के दो आङ्गिरस ऋषि थे।

**यमो यमी च**—

एतेन वै यमी यमं स्वर्गं लोकमगमयत्। (११।१०।२२)

**अर्थ**—यमी ने यम को स्वर्गलोक पहुंचा दिया।

**तिरश्चाङ्गिरसः**—

अङ्गिरसः स्वर्गलोकं यन्तो रक्षांस्यन्वसचन्त। तान्येतेन तिरश्चाङ्गिरसः (१२।७।१२)

**अर्थ**—अङ्गिरसों के स्वर्गलोक जाते समय राक्षस भी उनके साथ वहां चले गये। तिरश्चांगिरस ने इस साम द्वारा राक्षसों···।

**दध्यङ् आंगिरसः—**

दध्यङ् वा आङ्गिरस देवानां पुरोधानीय आसीत्। (१२।८।६)

अर्थ—दध्यङ् आंगिरस देवों का पुरोहित था।

**कल्याण आंगिरसः—**

आङ्गिरसो वै सत्रमासत। तेषामाप्तस्पृतः स्वर्गो लोक आसीत् पन्थानं तु देवयानं न प्राजानंस्तेषां कल्याण आङ्गिरस ध्यायमुदव्रजत् स ऊर्णायुं गन्धर्वमप्सरानां मध्ये प्रेङ्खमाणमुपैत्स इयामिति।...स ऐत् कल्याणः। सोऽब्रवीदाप्तो वै नः स्वर्गो लोकः। (१२।११।१०–११)

अर्थ—आंगिरस ऋषिगण सत्र कर रहे थे। उनमें आप्तस्पृत स्वर्गलोक (में) था। देवयान के पथ को न जानने पर कल्याण आंगिरस ध्यानमग्न हुआ। वह झूलता हुआ अप्सराओं के मध्य में ऊर्णायु गन्धर्व के पास पहुंचा—उसने सोचा 'मैं स्वर्गलोक जाऊं'। वह वहां गया। कल्याण आंगिरस बोला—'आप्तस्पृत' ही हमारा स्वर्गलोक है।

**वृशो जानः—**

वृशो वै जानस्त्र्यरुणस्य त्रैधातवस्यैक्ष्वाकस्य पुरोहित आसीत् स ऐक्ष्वाकोऽधावयत् ब्राह्मणकुमारं रथेन व्याच्छिनत्स पुरोहितमब्रवीत्तव मा पुरोधायमिदमीदृगुपागादिति। (१३।३।१२)

अर्थ—वृश जान त्र्यरुण त्रैधातव ऐक्ष्वाक का पुरोहित था। उसने रथ में बैठाकर ऐक्ष्वाक को दौड़ाया और ब्राह्मणकुमार को काट दिया, तब राजा पुरोहित से बोला—'आप अब हमारे पुरोहित नहीं हैं जो तुमने ऐसा किया है।'

**वध्र्यश्व आनूपः—**

एतेन वै वध्र्यश्व आनूप पशूनां भूमानमाश्नुत। (१३।३।१६)

अर्थ—अनूप के पुत्र वध्र्यश्व ने इसके द्वारा बहुत पशुओं का उपभोग किया।

**शिशुरांगिरसः—**

शिशुर्वा आंगिरसो मन्त्रकृतां मन्त्रकृदासीत्। स पितॄन् पुत्रका इत्यामन्त्रयत। तं पितरोऽब्रुवन्नधर्मं करोषि यो नः पितॄन् सतः पुत्रका इत्यामन्त्रयस इति। सोऽब्रवीदहं वाव वः पिताऽस्मि। यो मन्त्रकृदस्मि इति। तं देवेष्वपृच्छन्त। ते देवा अब्रुवन्नेष वाव पिता यो मन्त्रकृदिति। (१३।३।२४)

**अर्थ**—शिशु आंगिरस (अपान्तरतमा सारस्वत, दधीचि और सरस्वती का पुत्र) ऋषियों का भी ऋषि (मन्त्रदाता) था। उसने वेद पढ़ाते हुए अपने पितरों (चाचा आदि) को 'पुत्र' कह सम्बोधित किया। तब वे पितर बोले—"आप अन्याय कर रहे हो जो अपने बड़े बूढ़ों को पुत्र कहते हो।" तब शिशु आंगिरस ने प्रत्युत्तर दिया—'मैं ठीक कहता हूं, मैं आपका पिता हूं, क्योंकि मैंने तुम्हें वेद (और शास्त्र) पढ़ाया है।' वे दोनों (गुरु-शिष्य) इसका समाधान पूछने देवों के पास गये। देवों ने निर्णय दिया—'यह मन्त्रदाता शिशु (ऋषि) निश्चय आपके पितृतुल्य है।'

**अवशिष्टा अरुरुयतित्रयी–(वर्णव्यवस्थायाः प्रारम्भः)—**

इन्द्रो यतीन् सालावृकेभ्यः प्रायच्छत्तेषां त्रय उदशिष्यन्त पृथुरश्मिर्बृहद्गिरी रायोवाजस्तेऽब्रुवन् को न इमान् पुत्रान् भरिष्यत्यहमितीन्द्रोऽब्रवीत्तानधिनिधाय परिचर्य्यं चरद्वर्धंस्तान् वर्द्धयित्वाऽब्रवीत् कुमारका वरान् वृणीध्वमिति, क्षत्रं मह्यमित्यब्रवीत् पृथुरश्मिः, ब्रह्मवर्चसं मह्यमित्सब्रवीत् बृहद्गिरिः पशून् मह्यमित्यब्रवीद्रायोवाजः । (१३।४।७)

पार्थुरश्मं राजन्याय बार्हद्गिरे ब्राह्मणाय रायोवाजीयं वैश्याय। (१३।४।१८)

**अर्थ**—इन्द्र ने (अरुरु) यतियों को सालावृकों के हवाले कर दिया, उनमें से केवल तीन बचे—पृथुरश्मि, बृहद्गिरि और रायोवाज। वे बोले—"इन हमारे पुत्रों का भरण पोषण कौन करेगा। 'मैं करूंगा' उनसे इन्द्र ने कहा और उनकी परिचर्या करवाई जिससे वे बड़े हुए तब इन्द्र ने कहा वर मांगो—पृथुरश्मि ने क्षत्रियत्व, ब्राह्मणत्व बृहद्गिरि ने और पशु (और कृषि) रायोवाज ने मांगे।··· इन्द्र ने पृथुरश्मि की सन्तति को राजन्य, बृहद्गिरि की सन्तति को ब्राह्मण और रायोवाजकी को वैश्य बना दिया।

**पुरुषन्ती तरन्तपुरुमीढ़ौ च—**

ध्वस्रे वै पुरुषन्ती तरन्तपुरुमीढ़ाभ्यां वैतदश्विभ्यां सहस्राण्यदित्सताम्। (१३।७।१२)

**अर्थ**—ध्वस्र (स्थान) में पुरुषन्ती (राजा) ने वितदश्वि के पुत्र तरन्त और पुरुमीढ़ को हजारों (गायादि) देना चाहा।

**विदन्वान् भार्गवः**

विदन्वान्वै भार्गव इन्द्रस्य प्रत्यहन्। (१३।११।१०)

**अर्थ**—विदन्वान् भार्गव ने इन्द्र का मुकाबला किया।

**कर्णश्रवा आंगिरसः** (१३।११।१५)—कर्णश्रवा आंगिरस।
**इनुष्टिरांगिरसः** (१३।११।२३)—इनुष्टि आंगिरस।

**दृत इन्द्रोतः**—

दृत ऐन्द्रोत इति होवाचाऽभिप्रतारी काक्षसेनिः। (१४।१।१२)

अर्थ—अभिप्रतारी काक्षसेनि ने कहा—'दृत इन्द्रोत'।

**वैखानसाः**—

वैखानसा वा ऋषय इन्द्रस्य प्रिया आसंस्तान् रहस्युर्देवमलिम्लुडमुनिर्भरणेऽमारयत्। तं देवा अब्रुवन्—क्व त ऋषयोऽभूवन्निति। (१४।४।७)

अर्थ--वैखानस इन्द्र के प्रिय थे, रहस्युर्देवमलिम्लुच् ने इनको मारा, तब देव बोले - 'वे ऋषि कहां पर थे।'

**शर्करः शिशुमारः** (१४।५।१५)—शर्कर शिशुमार।
**सुहविरांगिरसः** (१४।२।२५)--सुहवि आंगिरस।

**वत्समेधातिथी (काण्वौ)**—

वत्सश्च वै मेधातिथिश्च काण्वावास्तां तं वत्सं मेधातिथिराक्रोशदब्राह्मणोऽसि शूद्रापुत्र इति। (१४।६।६)

अर्थ—वत्स और मेधातिथि काण्व वंशज ऋषि थे। मेधातिथि ने वत्स को कोसा—'तू अब्राह्मण और शूद्रापुत्र है।'

**उपगुः सौश्रवसः**

उपगुर्वै सौश्रवसः कुत्सस्यौरवस्य पुरोहित आसीत्।···कुत्स औरव उपगाः सौश्रवसस्योद्गायत। औदुम्बर्या शिरोऽच्छिनत् स सुश्रवा इन्द्रमब्रवीत्। (१४।६।८)।

अर्थ—उपगु सौश्रवस कुत्स औरव (राजा) का पुरोहित था। कुत्स औरव ने उपगा सौश्रवस के लिये साम गान किया। उपगु का शिर औदुम्बरी से कट गया, तब सुश्रवा इन्द्र से बोला।

**च्यवनो वै दाधीचः** (१४।६।१०)—च्यवन दाधीच।
**देवः मृगयुः** (१४।९।१२)—देव मृगयु।
**पुरुहन्मा वैखानसः** (१४।९।२९)—पुरुहन्मा वैखानस।
**द्विगत् भार्गवः** (१४।९।३२)—द्विगत् भार्गव।
**बृहदुक्थः** (१४ ८।३८)—बृहदुक्थ।
**उद्बुद् भार्गवः** (१४।९।३९)—उद्बुद भार्गव।
**नीपातिथिः** (१४।१०।४)—नीपातिथि।

**व्यश्व आंगिरसः** (१४।१०।६)—व्यश्व आंगिरस।
**कक्षीवान् औशिजः** (१४।११।१७)—कक्षीवान् औशिज।

**असितो दैवलः**—

असितो वा एतेन दैवलस्त्रयाणां लोकानां दृष्टिमपश्यत्।
(१४।११।१९)

**अर्थ**—असित दैवल ने तीनों लोकों का दर्शन किया।

**इषिरः** (१४।११।२०)—इषिर।
**उदलो वैश्वामित्रः** (१४।११।३४)—उदल वैश्वामित्र।

**दिवोदासः**—

दिवोदासं वै भरद्वाजपुरोहितं नानाजनाः पर्यायन्त स उपासीदहषे गातुं मे विन्देति। (१५।३।७)

**अर्थ**—(काशिराज) दिवोदास, जिसके पुरोहित भारद्वाज ऋषि थे, उसको अनेक राजाओं ने घेर लिया, तब राजा ने कहा—"हे ऋषे! रक्षा का मार्ग बताइये।"

**दीर्घश्रवा राजन्यः** (१५।३।२५)—दीर्घश्रवा राजन्य।
**शम्मद आंगिरसः** (१५।५।११)—शम्मद आंगिरस।
**दावसुरांगिरसः** (१५।५।१४)—दावसु आंगिरस।

**विश्वमनाः**—

विश्वमनसं वै ऋषिमध्यायमुद्व्रजितं रक्षोऽगृह्णीत् तमिन्द्रोऽयाचदृषिं वै रक्षोऽग्रहीदिति। (१५।५।२०)

**अर्थ**—विश्वमना ऋषि को अध्ययन के लिए जाते समय राक्षस ने पकड़ लिया। इन्द्र ने कहा ऋषि को राक्षस ने पकड़ लिया।

**वसिष्ठपुरोहिता भरताः**—

स इन्द्रं प्रत्यक्षमपश्यत् स एनमब्रवीद् ब्राह्मण ते वक्ष्यामि। यथा त्वत्पुरोहिता भरताः प्रजनिष्यन्तेऽथ ततो वै वसिष्ठपुरोहिता भरता प्राजायन्त। (१५।५।२४)

**अर्थ**—वसिष्ठ ने इन्द्र को प्रत्यक्ष देखा। इन्द्र ने वसिष्ठ से कहा—'मैं आपसे ब्राह्मण (वेद व्याख्यान) कहूंगा।' आप भरतों के पुरोहित होंगे तब भरतों की वृद्धि होगी। अतः वसिष्ठ के पुरोहित होने पर भरतों की बहुत वृद्धि (प्रजा वृद्धि) हुई।

**अकूपारः कश्यपः** (१५।५।३०)—

**चित्ररथः कापेयाश्च**—चित्ररथं कापेया अयाजयन्। (२०।१२।५)

अर्थ—चित्ररथ का यज्ञ कापेय ऋषियों ने कराया।

**कपिवनः भौवायनः** (२०।२३।४) कपिवन, भुवन का पुत्र।

**इन्द्रमरुत्यमाः—**

इन्द्रो मरुतः सहस्रमजिनात् तौ यमोऽश्रृणोत् स आगच्छत्। सोऽब्रवीदुपमाऽस्मिन् सहस्रे ह्वयेथामिति। (२१।१।१)

अर्थ—इन्द्र ने मरुतों को सहस्र जीते। यम ने यह सुना, वह वहां आया और बोला—"इनको सहस्र (यज्ञ) में मत बुलाओ।"

**विश्वामित्रः—**

जन्हुवृचीवन्तो राष्ट्रं आहिंसन्त। स विश्वामित्रो जाह्नवो राजैतमपश्यत्। स राष्ट्रमभवदराष्ट्रमितरे। (२१।१२।२)

अर्थ—जन्हु के वंशज वृचीवन्तों ने राष्ट्र का विनाश किया। राजा विश्वामित्र (वे भी जन्हु के वंशज) जान्हव ने यह देखा। अतः वह राजा (राष्ट्र) हुए और अन्य जान्हव वृचीवन्त अराजक (राष्ट्रहीन) हुए।

**स्थपतिर्बुधः–**

देवा वै व्रात्याः सत्रमासत बुधेन स्थपतिना। ते ह वा अनिर्य्याच्यं वरुणं राजानं देवयजनं दिदीक्षुस्तान् ह वा वरुणो राजाऽनुव्याजहाराऽन्तरेमि। (२४।१८।२)

अथ ह वै तर्हि नौषधीषु पय असीन्न क्षीरे सर्पिः।…

तदेष श्लोकोऽभ्यनूच्यते—

किमकर्त्तेति यत्पुत्रान् मुहुर्देवां अपृच्छत।

मही बुधस्याऽसीद्दीक्षा स क्षीरे सर्पिराहरत्।

महीं दीक्षां सौमायनो बुधो यदुयच्छदनन्दत् सर्वमाप्नोन् मन्मांसे मेदोऽधा इति।

दरिद्रा आसन् पशवः कृशाः सन्तो व्यस्थकाः।

सौमायनस्य दीक्षायां समसृज्यन्त मेदसेति। (२४।१८।२-७)

अर्थ—व्रतशील देवगण सत्र कर रहे थे। बुध स्थपति की अध्यक्षता में। उन्होंने अनिर्याच्य (जो किसी से कुछ मांगता नहीं) वरुण राजा को देवपूजन के लिये दीक्षित किया। वरुण राजा ने उनसे कहा मैं इन (औषधियों) के अन्दर जाता हूं। क्योंकि उस समय तक औषधियों में न रस था और दूध में घी। अतः यह श्लोक कहा जाता है—'देवों से, पुत्रों से (पृथ्वी पूछती है)'– आप लोगों ने क्या किया। बुध की यज्ञ दीक्षा के समय से दूधों में घी होने लगा। मही ने सौमायन बुध की दीक्षा में रसादि का आहरण किया और सबको आनन्दित

किया। मज्जा, मेद और मांस को शरीरों में स्थापित किया गया। इससे पूर्व पशु बहुत दरिद्र (दुग्धहीन) और निर्बल एवं अस्थिहीन थे। सौमायन बुध की दीक्षा के समय ही चर्बी और मांस उनमें उत्पन्न की गई।

**साप्यो वैदेहो नमिः—**

नमी साप्यो वैदेहो राजाऽञ्जसा स्वर्गं लोकमैत्। स एतदवभृथ-मभ्यवैद्य एष उत्तरेण स्थूलार्मं हृदस्तद्धास्य शतं गावः सहस्रं सम्पेदुः। (२५।१०।१८)

अर्थ—वैदेह राजा नमी साप्य शीघ्र ही स्वर्गलोक को चला गया। वह स्थूलार्म के उत्तर में हृद (सरोवर) में अवभृथस्नान किया। उसकी सौ गायें शीघ्र ही एक हजार होगईं।

**इन्द्रो रुशमा च—**

इन्द्रश्च रुशमा चांशं प्रास्येतां यतरो नौ पूर्वो भूमिं पर्येति स जयतीति, भूमिमिन्द्रः पर्यैत् कुरुक्षेत्रं रुशमा; सोऽब्रवीदजैषं त्वेत्यहमेव त्वामजैषमितीन्द्रोऽब्रवीत्तौ देवेष्वपृच्छतां, ते देवा अब्रुवन्नेतावती वाव प्रजापतेर्वेदिर्यावत् कुरुक्षेत्रमिति, तौ न व्यजयेताम्। (२५।१३।३)

**अर्थ**—इन्द्र और रुशमा ने अपना अंश (पाशा) फेंका कि जो (अंशपात) भूमि तक पहिले पहुंचेगा, वही जीतेगा। उस भूमि पर पहिले इन्द्र पहुंचा और कुरुक्षेत्र में रुशमा पहुंचा। वह बोला मैं जीता, तो इन्द्र बोला—नहीं मैंने आपको जीता। तब दोनों ने अन्य देवों से निर्णय के लिए कहा। देवों ने कहा—'प्रजापति की वेदी कुरुक्षेत्र तक है अतः आप दोनों में कोई नहीं जीता।'

**तुरो देवमुनिः** (२५।१४।५)—तुर (कावषेय) देवमुनि (था)।

**प्रमुखाः नागराजानः—**

एतेन वै सर्पा एषु लोकेषु प्रत्यतिष्ठन्···। जर्वरो गृहपतिः धृतराष्ट्र ऐरावतो ब्रह्मा पृथुश्रवा दौरेश्रव स उद्गाता। ग्लानश्चाजगावश्च प्रस्तोतृप्रतिहर्त्तारौ। दत्तस्तापसो होता। शितिपृष्ठो मैत्रावरुणः, तक्षको वैशालेयो ब्राह्मणाच्छंसी, शिखानुशिखौ नेष्टापोतारो, अरुण आटोऽच्छावाकः, तिमिघो दौरेश्रुतोऽग्नीत्, कौतस्तावध्वर्यू, अरिमेजयश्च जनमेजयश्चार्बुदो ग्रावस्तुदजिरः सुब्रह्मण्यः चक्रापिशङ्गावुन्नेतारौ, षण्डकुषण्डावभिगरापगरौ। एतेन वै सर्पा अपभृत्यमजयन्। (२५।१५।१-३)

**अर्थ**—इस (सत्र) के द्वारा सर्प (नाग) गण इस पृथिवीलोक में प्रतिष्ठित हुए। जर्वर गृहपति था, धृतराष्ट्र ऐरावत ब्रह्मा, पृथुश्रवा दौरेश्रवा उद्गाता,

ग्लाव और अजगाव प्रस्तोता तथा प्रतिहर्त्ता थे। दत्ततापस होता, शितिपृष्ठ मैत्रावरुण, तक्षक वैशालेय ब्राह्मणच्छंसी शिख और अनुशिख नेष्टा और पोता थे। अरुण आट अच्छावाक तिमिर्घ दौरेश्रुत अग्नीत्, दो कौस्तवन्ध अध्वर्यु थे, अरिमेजय और जनमेजय तथा अर्बुद—ग्रावस्तुत् थे, अजिर सुब्रह्मण्य था, चक्क और पिशंग उन्नेता थे, षण्ड और कुषण्ड अभिगर तथा अपगर थे। इस यज्ञ के द्वारा सर्पों (नागजाति) ने मृत्यु को जीत लिया।

**सहस्रपुत्रवन्तो राजानः—**

> पर आह्लारकस्त्रसदस्युः पौरुकुत्स्यो वीतहव्यः आयसः कक्षीवानौशिजः···(२४।१६।३)

**अर्थ**—पर अह्णारक (ऐक्ष्वाक, हिरण्यनाभ कौसल्यपुत्र), त्रसदस्यु पौरुकुत्स्य, वीतहव्य आयस; और कक्षीवान् औशिज (के सहस्र-सहस्र पुत्र थे।)

**आचार्यसम्प्रदायः—**

> (सामविधानब्राह्मणे) सोऽयं प्राजापत्यो विधिस्तमिमं प्रजापतिर्बृहस्पतये प्रोवाच, बृहस्पतिर्नारदाय, नारदो विष्वक्सेनाय, विष्वक्सेनो व्यासाय पाराशर्याय, व्यासः पाराशर्यो जैमिनये जैमिनिः पौष्पिञ्ज्याय, पौष्पिञ्जिः पाराशर्यायणाय, पाराशर्यायणो बादरायणाय, बादरायणस्ताण्डिशाट्यायनिभ्यां ताण्डिशाट्यायनिनौ बहुभ्यः (३।९।३)

**अर्थ**—यह प्राजापत्य विधि है, इसको प्रजापति ने बृहस्पति को बताया, बृहस्पति ने नारद को, नारद ने विष्वक्सेन (ब्रह्मदत्तपुत्र) को बताया विष्वक्सेन ने व्यास को, व्यास ने जैमिनि को, जैमिनि ने पौष्पिञ्जि को, पौष्पिञ्जि ने पाराशर्यायण को, पाराशर्यायण ने बादरायण को, बादरायण ने ताण्डि और शाट्यायनि को और उन दोनों ने बहुत से शिष्यों को पढ़ाया।

—

# देवताध्यायसंहितोपनिषद्वंशब्राह्मणे ऐतिह्यसन्दर्भाः

**युगादिकथनम्—**

सहस्रयुगपर्यन्तमहर्ब्राह्मं यदुच्यते।
नाकस्य पृष्ठे तं कालं दिवि सूर्य इव रोचते।
ततः कृतयुगस्यादौ ब्रह्मभूतो महायशाः।
सर्वज्ञो धृतिमानृषिः पुनराजायते स्मरन् ।।२४।।

**अर्थ**—सहस्रयुगपर्यन्त का ब्राह्मदिन कहा जाता है, नाक (स्वर्ग) के पीछे (ऊपर) यह काल आकाश में सूर्य के समान चमकता है। कृतयुग के प्रारम्भ में महायशस्वी, सर्वज्ञ, धृतिमान् ब्रह्मा (कश्यप) ऋषि पुनः जन्म लेते हैं।

**वंशब्राह्मणम्—**

उपाजायत शर्वदत्ताद् गार्ग्यात्। शर्वदत्तो गार्ग्यो रुद्रभूतेर्द्राह्यायणात्। रुद्रभूतिर्द्राह्यायणस्त्रातादैषुमात्। त्रात ऐषुमतो निगडात् पार्णवल्केः। निगडः पार्णवल्किः गिरिशर्मणः काण्ठेविद्धेः। गिरिशर्मा काण्ठेविद्धिर्ब्रह्मवृद्धेश्छन्दोगमाहकेः। ब्रह्मवृद्धिश्छन्दोगमाहकिर्मित्रवर्चसः स्थैरकायनात्, मित्रवर्चाः स्थैरकायनः सुप्रतीतादौलुन्द्यात्। सुप्रीत औलुन्द्यो बृहस्पतिगुप्ताच्छायस्थे। बृहस्पतिगुप्तः शायस्थिर्भवत्रात्ताच्छायस्थेः। भवत्रातः शायस्थिः कुस्तुकाच्छार्कराक्ष्यात्। कुस्तुकः शार्कराक्ष्यः श्रवणदत्तात् कौहलात्। श्रवणदत्तः कौहलः सुशारदाच्छालङ्कायनात्। सुशारदः शालङ्कायन ऊर्जयत औपमन्यवात्। ऊर्जयन्नौपमन्यवो भानुमत औपमन्यवात्। भानुमानौपमन्यवः आनन्दजाच्चान्धनायनात् आनन्दजश्चान्धनायनः शाम्बाच्छार्कराक्ष्यात् काम्बोजाच्चौपमन्यवात्। शाम्बः शार्कराक्ष्यः काम्बोजश्चौपमन्यवो मद्रकाराच्छौङ्गायनेः। मद्रकारः शौङ्गायनिः स्वातेरौष्ट्राक्षेः स्वातिरौष्ट्राक्षिः सुश्रवसो वार्षगण्यात् सुश्रवा वार्षगण्यः प्रातरह्नात् कौहलात्। प्रातरह्नः कौहलः केतोर्वाज्यात्।

त्वष्टा ने सरण्यू का विवाह विवस्वान् से किया। विवस्वान् द्वारा सरण्यू में यम और यमी उत्पन्न हुए। वे दोनों जुड़वी सन्तान थे तथा उनमें यम बड़ा था।

सरण्यू ने छिपकर अपने सदृश (सवर्णा) स्त्री अपनी जगह रखकर और उसके पास अपनी जुड़वी सन्तान को छोड़कर घोड़ी बनकर (या घोड़ी के ऊपर चढ़कर) अपने पिता के घर चल दी। अनजान विवस्वान् ने सवर्णा में सन्तान उत्पन्न की जिसका नाम मनु हुआ, वह सावर्ण मनु एक राजर्षि हुए जो तेज में विवस्वान् सदृश ही थे।

जब विवस्वान् को पता चला कि सरण्यू अश्वीरूप बनाकर त्वष्टा (पिता) के पास चली गई है तो वह भी अश्वरूप बनाकर वहां चल दिये। सरण्यू ने अश्वरूपी विवस्वान् को जान लिया। विवस्वान् (अश्वरूप में) अश्वी सरण्यू पर मैथुन के लिए चढ़े, तो उनके वेग में विवस्वान् का शुक्र पृथिवी पर गिर पड़ा। गर्भ की इच्छा से उसने वह शुक्र सूंघा, जिसमें दो कुमार उत्पन्न हुए। नासत्य और दस्र—जिनकी (वेद में) 'अश्विनौ' नाम से (बहुधा) स्तुति की गई है।

**इन्द्रवसुक्रयोः संवादः—**

युग्माः शक्रस्य विज्ञेया वसुक्रस्येतरा ऋचः।
स्नुषेन्द्रस्यागतान् देवान् दृष्ट्वा शक्रमनागतम्।
यज्ञं परोक्षवत्प्राह श्वसुरो नागतो मम।
यद्यागच्छेद् भक्षयेत्स धाना सोमं पिबेदपि ॥ (७।३०-३१)

**अर्थ**—'शक्र' (इन्द्र) की दो ऋचायें हैं और (उसके पुत्र) 'वसुक्र' की अन्य ऋचाये हैं। इन्द्र की पुत्रवधू ने देवों को आया हुआ देख और इन्द्र को अनागत देख परोक्ष रूप से यज्ञ से कहा कि मेरे श्वसुर नहीं आये। यदि वे आते तो धान खाते और सोमपान करते।

**त्रासदस्यवः कुरुश्रवणः—**

कुरुश्रवणमर्चत परे द्वे त्रासदस्यवम्।
मृते मित्रातिथौ राज्ञि तन्नपातमृषिः परैः।
उपश्रवसं यस्य चतुर्भिः स व्यशोकयत्। (७।३५)

**अर्थ**—दो ऋचायें (ऋ० १०।३३।४-५) कुरुश्रवण त्रासदस्यव की अर्चना करती हैं। राजा मित्रातिथि की मृत्यु पर ऋषि ने 'यस्य' से आरम्भ चार ऋचाओं (ऋ० १०।३३।६-९) द्वारा मित्रातिथि के पौत्र उपश्रवस् का शोक दूर किया।

**घोषा काक्षीवती—**

आसीत्काक्षीवती घोषा पापरोगेण दुर्भगा ।
उवास षष्टिं वर्षाणि पितुरेव गृहे पुरा ।
आतस्थे महतीं चिन्तां न पुत्रो न पतिर्मम ।
जरां प्राप्ता मुधा तस्मात् प्रपद्येऽहं शुभस्पती ।
यथैतौ मामकस्तात आराध्यावाप यौवनम् ।
आयुरारोग्यमैश्वर्यं सर्वभूतहने विषम् ।
रूपवत्तां च सौभाग्यम् अहं तस्य सुता यदि ।
ममापि मन्त्राः प्रादुः स्युर्यैः स्तोष्येते मयाश्विनौ ।
चिन्तयन्तीति सूक्ते द्वे यो वां परि ददर्श सा ।
स्तुतौ ताविश्वनौ देवौ प्रीतौ तस्या भगान्तरम् ।
प्रविश्य विजरामरोगां सुभगां च चक्रतुश्च तौ ।
भर्तारं ददतुस्तस्यै सुहस्त्यं च सुतं मुनिम् ।
ददतुस्तत्सुपर्णाभ्यां यन्नासत्येति कीर्त्यते ।
काक्षीवत्यै च घोषायै न तस्यामाजुरोऽनया ॥ (७।४२-४८)

**अर्थ**—कक्षीवान् ऋषि की पुत्री घोषा एक पापरोग से पीड़ित थी। वह अपने पिता के घर ही साठ वर्षपर्यन्त रही। उसे बड़ी भारी चिन्ता हुई कि "बिना पुत्र या पति के मैं वृथा ही वृद्धावस्था को प्राप्त होगई। अतः मैं शुभस्पती (अश्विनौ) की शरण में जाऊंगी।" यथा मेरे पिता (कक्षीवान्) ने उनकी आराधना करके यौवन, आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य और सर्वभूतहन्ता विष प्राप्त किया है, अतः मैं उनकी 'पुत्री' भी रूप और सौभाग्य प्राप्त करूंगी। मैं भी अश्विनौ की स्तुति क नेवाले मन्त्र बनाऊंगी।

जब वह इस प्रकार चिन्ता कर रही थी, तो उसे 'यो वां परि' से आरम्भ दो सूक्तों (ऋ० १०।३९-४०) का दर्शन हुआ। उन सूक्तों से स्तुत अश्विनौ ने प्रसन्न होकर उसके भग में प्रवेश (स्पर्श) करके उसे जराविहीन, रोगहीन और शुभांगी बना दिया। उन अश्विनौ ने उसे एक पति (ऋषि) और पुत्र रूप में सुहस्त्य ऋषि प्रदान किया।

नासत्यों ने अपने पंखयुक्त अश्वों के द्वारा काक्षीवती को जो कुछ दिया, उसका 'न तस्य' (ऋ० १०।४०।११) और 'अमाजुरः' (ऋ० १०।३९।३) ऋचाओं में उल्लेख है।

**वैकुण्ठ इन्द्रः सप्तगुश्च ऋषिः—**

प्राजापत्यासुरी त्वासी विद्कुण्ठा नाम नामतः ।

सेच्छन्तीन्द्रसमं पुत्रं तेपेऽथ सुमहत्तपः ॥
सा प्रजापतितः कामांल्लेभेऽथ विविधान् वरान् ।
तस्यां चेन्द्रः स्वयं जज्ञे जिघांसुर्दैत्यदानवान् ॥
एकदा दानवैः सार्धं समरे समसज्यत ।
जघान तेषां नवतीर्नव सप्त च सप्तकान् ।
भित्त्वा स्वबाहुवीर्येण हैमरौप्यायसीः पुरीः ।
हत्वा सर्वान् यथास्थानं पृथिव्यादिव्यवस्थितान् ।
पृथिव्यां कालकेयांश्च पौलोमांश्च धन्विनः ।
तांश्च व्युत्पादयामास प्रह्लादतनयान्दिवि ।
राज्यं प्राप्य स दैत्येषु स्वेन वीर्येण दर्पितः ।
देवान् बाधितुमारेभे मोहितोऽसुरमायया ।
बाध्यमानास्तु तेनापि असुरेणामितौजसा ।
उपाधावन्नृषिश्रेष्ठं तत्प्रबोधाय सप्तगुम् ।
ऋषिस्तु सप्तगुर्नाम तस्यासीत्सुप्रियः सखा ।
स चैनमभितुष्टाव जगृम्भेति करे स्पृशन् ।
ततः स बुद्ध्वा चात्मानं सप्तगुस्तुतिहर्षितः ॥
आत्मानमेव तुष्टाव अहं भुवमिति त्रिभिः ।
कीर्तयन् स्वानि कर्माणि यानि स्म कृतवान् पुरा ।
यथाकरोच्च वैदेहं व्यंसं सोमपतिं नृपम् ।
वसिष्ठशापादभवद् वैदेहो नृपतिः पुरा ।
इन्द्रप्रसादादीजे च सत्रैः सारस्वतादिभिः ।
प्रभूतां शक्तिमत्तां च शत्रूणामपाक्रियाम् ॥
नृषु सर्वेषु चैश्वर्यं प्रभुत्वं भुवनेषु च ॥ (७।४९–६०)

**अर्थ**—प्रजापति (नाम अज्ञात) की विकुण्ठा नाम की एक असुरी पुत्री थी। इन्द्र के तुल्य पुत्र की इच्छा से उसने महान् तप किया। उसने (तप के पश्चात्) प्रजापति से सभी इच्छाओं को प्राप्त किया, तब दैत्यों और दानवों की वध की इच्छा से स्वयं इन्द्र ने उससे जन्म लिया। वैकुण्ठ इन्द्र ने एक बार युद्ध में निन्यानवें और उनन्चास पुरों का नाश किया। अपने बाहुबल से इन सौवर्ण, राजत (चांदी) और आयसी (लौह) नगरों को नष्ट करके पृथिवी, अन्तरिक्ष और आकाश में क्रमशः कालकेय, पुलोमा और प्रह्लाद के वंशजों का विनाश किया।

दैत्यों का साम्राज्य प्राप्त करके अपनी वीर्यता से दर्पित इन्द्र वैकुण्ठ ने

आसुरीमाया से मोहित होकर देवों को कष्ट पहुंचाना शुरु कर दिया। जब अमित-पराक्रमी असुरेन्द्र से देवगण त्रस्त हो रहे थे, तब उस कष्ट से मुक्ति पाने के लिए वे लोग ऋषिश्रेष्ठ सप्तगु के पास गये कि उसे समझायें। सप्तगु ऋषि वैकुण्ठ इन्द्र के सुप्रिय सखा थे, अतः उसका हाथ स्पर्श करते हुए ऋषि ने 'जगृभ्म' (ऋ० १०।४७) सूक्त से उसकी स्तुति की। सप्तगु की स्तुति से उसे आत्मबोध (यथार्थ ज्ञान) हुआ और उसने 'अहं भुवम्' (ऋ० १०।४८-५०) से आरम्भ तीन सूक्तों से अपनी स्तुति की और अपने ही कर्मों का कीर्तन किया जो उसने पूर्वकाल में किये थे। जिस प्रकार इन्द्र ने विदेहराज व्यंस (जनक मैथिल) को सोमपति बनाया, जो वसिष्ठ के शाप से विदेह (निःसंज्ञ शरीर) होगये थे। तब इन्द्र की कृपा से पुनः जीवित होकर उन्होंने सारस्वतसत्रों का यजन किया और अपनी महती शक्ति से शत्रुओं पर विजय प्राप्त की तथा सम्पूर्ण लोकों में अपने ऐश्वर्य तथा भुवनों पर आधिपत्य का वर्णन किया।

**पञ्चजनाः—**

मनुष्याः पितरो देवा गन्धर्वोरगराक्षसाः।
गन्धर्वाः पितरो देवा असुरा यक्षराक्षसाः।
यास्कौपमन्यवावेतान् आहतुः पञ्च वै जनान्ः
निषादपञ्चमान् वर्णान् मन्यते शाकटायनः।
गन्धर्वाप्सरसो देवा मनुष्याः पितरस्तथा।
सर्पाश्च ब्राह्मणे चैव श्रूयन्ते ह्यैतरेयके॥ (७।६८-६९, ७१)

**अर्थ**—पंचजन हैं-- मनुष्य, पितर, देव, गन्धर्व-नाग और राक्षस, (अन्यमत से)—गन्धर्व, पितर, देव, असुर और यक्षराक्षस पंचजन हैं। निषादसहित पांच वर्णों को शाकटायन आचार्य पंचजन मानते हैं।

ऐतरेयब्राह्मण के अनुसार—गन्धर्वाप्सरा, देवगण, मनुष्य, पितर और नाग ही पंचजन हैं।

**सुबन्धुकथा—**

राजासमातिरैक्ष्वाकू रथप्रोष्ठः पुरोहितान्।
व्युदस्य बन्धुप्रभृतीन् द्वैपदा येऽभिमण्डले।
द्वौ किराताकुली नाम ततो मायाविनौ द्विजौ।
असमातिः पुरोऽधत्त वरिष्ठौ तौ हि मन्यते।
तौ कपोतौ द्विजौ भूत्वा गत्वा गौपायनानभि।
मायाबलाच्च योगाच्च सुबन्धुमभिपेततुः।
स दुःखादभिघाताच्च मुमोह च पपात च।

तौ ततोऽस्यासुमावृत्य राजानमभिजग्मतुः ।
ततः सुबन्धौ पतिते गतासौ भ्रातरस्त्रयः ।
जेपुः स्वस्त्ययनं सर्वे मेति गौपायनाः सह ।
अगस्त्यस्येति माता च तेषां तुष्टाव तं नृपम् ।
स्तुतः स राजा सव्रीडस्तस्थौ गौपायनानभि ।
शरीरमभिनिर्दिश्य सुबन्धोः पतितं भुवि ।
सूक्तशेषं जगुश्चास्य चेतसो धारणाय ते ॥
लब्धासु चायमित्यस्यां पृथक् पाणिभिरस्पृशन् ॥

(७।८५-९०; १०१-१०२)

**अर्थ**—ऐक्ष्वाक राजा रथप्रोष्ठ असमाति ने बन्धुप्रभृति तथा अन्य पुरोहितों को निकाल दिया, जो अग्नियों के मण्डल (ऋ० ५।२४) में द्विपदों के ऋषि हैं। असमाति ने किरात और आकुलि नाम के दो मायावी असुर ब्राह्मणों को अपना पुरोहित बना लिया क्योंकि राजा ने उन्हीं को 'सर्वश्रेष्ठ' समझा। दोनों वे मायावी असुर कपोत बनकर गौपायनों (सुबन्धु प्रभृति) के विरुद्ध कार्य करनेवाले माया और अभिचारयोग से सुबन्धु के ऊपर गिर पड़े। उनके आघात से सुबन्धु मूर्च्छित होकर गिर पड़े। असुरों ने उसके प्राण खींचकर राजा के पास आगये। जब मृतक तुल्य सुबन्धु भूमि पर गिर पड़े, तब शेष तीन गौपायनभ्राताओं ने एक साथ स्वस्त्ययन 'मा' (ऋ० १०।५७) का जाप किया और उन बन्धुप्रभृति के माता ने 'अगस्त्यस्य' (ऋ० १०।६०।६) से राजा की स्तुति की। स्तुति के पश्चात् राजा रथप्रोष्ठ लज्जापूर्वक गौपायनों के पास गये।

सुबन्धु के भूमि पर पड़े शरीर को निर्दिष्ट करते हुए उन लोगों ने उनकी चेतनार्थ सूक्त के शेषांश का जप किया। चेतना प्राप्त कर लेने पर अपने हाथों से उसका स्पर्श किया।

**पुरूरवा उर्वशी च तयोरुपाख्यानम्**—

पूरूरवसि राजर्षावप्सरास्तूर्वशी पुरा।
न्यवसत्संविदं कृत्वा तस्मिन्धर्मं चचार च।
तया तस्य च संवासमसूयत् पाकशासनः।
पैतामहं चानुरागमिन्द्रवच्चापि तस्य तु।
स तयोस्तु वियोगार्थं पार्श्वस्थं वज्रमब्रवीत्।
प्रीतिं भिन्द्धि तयोर्वज्र मम चेदिच्छसि प्रियम्।
तथेत्युक्त्वा तयोः प्रीतिं वज्रोभिनत् स्वमायया।
ततस्तया विहीनस्तु चचारोन्मत्तवन्नृपः।

चरन् सरसि सोऽपश्यद् अभिरूपामिवोर्वशीम् ।
सखीभिरभिरूपाभिः पञ्चभिः पार्श्वतो वृत्ताम् ॥
तामाह पुनरेहीति दुःखात्सा त्वब्रवीन्नृपम् ।
अप्राप्याहं त्वयाद्येह स्वर्गे प्राप्स्यसि मां पुनः ॥ (७।१४७-१५२)

अर्थ—पूर्वकाल में उर्वशी अप्सरा राजर्षि पुरूरवा के साथ संविद करके (सशर्त) रह रही थी। वह उसके साथ धर्मपूर्वक आचरण करती थी। उनके सहवास पर ईर्ष्या करते हुए पैतामह तथा इन्द्रतुल्य पुरूरवा में अनुराग देखकर, उनको पृथक् करने के लिए इन्द्र ने पार्श्वस्थ वज्र से कहा—'हे वज्र तुम यदि मेरा प्रिय चाहते हो तो इन दोनों के प्रेम सम्बन्ध को तोड़ दो।' 'तथास्तु' कहकर वज्र ने अपनी माया से उनके प्रेम को तोड़ दिया। तब उर्वशीहीन राजा इतस्तत भ्रमण करने लगे। जब वह इस प्रकार भ्रमण कर रहे थे, तो एक दिन उन्हें एक सरोवर तट पर वह पांच अप्सराओं के साथ दिखलाई पड़ी।

पुरूरवा ने उर्वशी से कहा—'लौट जाओ।' किन्तु, उसने राजा को खेदपूर्वक कहा—'अब आप मुझे यहां प्राप्त नहीं कर सकोगे। स्वर्ग (गन्धर्वलोक) में ही आकर मुझे प्राप्त कर सकोगे।'

**देवापि कथा—**

आर्ष्टिषेणस्तु देवापिः कौरव्यश्चैव शांतनुः।
भ्रातरौ कुरुषु त्वेतौ राजपुत्रौ बभूवतुः ॥
ज्येष्ठस्तयोर्देवापिः कनीयांश्चैव शंतनुः ।
त्वग्दोषी राजपुत्रस्तु ऋष्टिषेणसुतोऽभवत् ।
राज्येन छन्दयामासुः प्रजाः स्वर्गं गते गुरौ ।
स मुहूर्तमिव ध्यात्वा प्रजास्ताः प्रत्यभाषत ॥ (७।१५५-१५७)
न राज्यमहमर्हामि नृपतिर्वोऽस्तु शंतनुः ।
तथेत्युक्त्वाभ्यसिञ्चंस्ताः प्रजा राज्याय शंतनुम् ॥
ततोऽभिषिक्ते कौरव्ये वनं देवापिराविशत् ।
न ववर्षाथ पर्जन्यो राज्ये द्वादश वै समाः ।
ततोऽभ्यगच्छद्देवापिं प्रजाभिः सह शन्तनुः ।
प्रसादयामास चैनं तस्मिन् धर्मव्यतिक्रमे ।
शिशिक्ष चैनं राज्येन प्रजाभिः सहितस्तया ।
तमुवाच देवापिः प्रह्वं तु प्राञ्जलिं स्थितम् ॥
न राज्यमहमर्हामि त्वग्दोषापहतेन्द्रियः ।
याजयिष्यामि तें राजन् वृष्टिकामेज्यया स्वयम् ॥

ततस्तं तु पुरोधसं आर्त्विज्याय स शंतनुः ।
स चास्य चक्रे कर्माणि वार्षिकाणि यथाविधि ॥ (८।१-६)

**अर्थ**—ऋष्टिषेण के पुत्र (शिष्य) देवापि और कौरव शन्तनु कौरवों में राजा और भ्राता थे। देवापि ज्येष्ठ और शन्तनु कनिष्ठ भ्राता थे। किन्तु देवापि त्वचादोष से पीड़ित थे। अतः जब उनके पिता (प्रतीप) स्वर्ग चले गये, तब प्रजा ने देवापि को राज्य देना चाहा। किन्तु क्षणभर विचार करके उन्होंने प्रजा से कहा—'मैं राज्य करने के योग्य नहीं हूं, (क्योंकि त्वग्दोषपीड़ित हूं) अतः शन्तनु ही तुम्हारे राजा होंगे।' तब इसे ठीक समझकर प्रजा ने शन्तनु का राज्याभिषेक किया।

शन्तनु के राज्याभिषिक्त होने पर देवापि वन में चले गये। तदुपरान्त द्वादश वर्षपर्यन्त राज्य में वर्षा नहीं हुई। तदनन्तर शन्तनु प्रजासहित देवापि के पास आये और धर्मव्यतिक्रम के लिए उनको प्रसन्न करना चाहा। शन्तनु ने (वाणी से) देवापि को राज्य दे दिया। शन्तनु विनम्र होकर कृताञ्जलि खड़े थे, तब देवापि ने कहा—'मैं राज्य करने योग्य नहीं हूं, क्योंकि चर्मरोग से मेरी इन्द्रियां शिथिल हैं। परन्तु, हे राजन्! मैं वर्षा के लिए तुम्हारा यज्ञ कराऊंगा (अर्थात् पुरोहित बनूंगा)।

तब ऋत्विक्कर्म के लिए शन्तनु ने देवापि को पुरोहित बनाया तथा देवापि ने शास्त्रविधि से वर्षायज्ञ कराया।

**भार्म्यश्वो मुद्गलः**—

आजावनेन भार्म्यश्व इन्द्रसोमौ तु मुद्गलः ।
अजयद् वृषभं युक्त्वा ऐन्द्रं च द्रुघणं रणे ॥ (८।१२)

**अर्थ**—भार्म्यश्व मुद्गल (पंचालराज) ने अपने रथ में ऐन्द्र द्रुघण और वृषभ को लगाकर एक वाजी में इन्द्रसोम को इसी सूक्त द्वारा जीता।

**ऐन्द्र अप्रतिरथः (भार्म्यश्वस्य श्यालपुत्रः)**—

युध्यन् संख्ये जयं प्रेप्सुरैन्द्रोऽप्रतिरथो जगौ। (८।१३)

**अर्थ**—(नल नैषध के पुत्र इन्द्रसेन के पुत्र और भार्म्यश्व मुद्गल के साले के पुत्र)—'अतिरथ ऐन्द्र' ने युद्ध में संघर्ष करते हुए विजय की कामना से इसी सूक्त का गान किया।

**कौत्सः सुमित्रो दुर्मित्रो वा**—

कौत्स कदा वसो सूक्तं दुर्मित्रो नाम नामतः ।
सुमित्रश्चैव नाम स्याद् गुणार्थमितरत्पदम् ॥ (८।१७)

**अर्थ**—कुत्स के पुत्र दुर्मित्र नाम के ऋषि ने 'कदा वसो' (ऋ० १०।१०५)

सूक्त देखा। इसका असली नाम 'सुमित्र' ही था, जबकि यह शब्द (दुर्मित्र) एक गुण को बताता है।

**भूतांशः काश्यपः—**

भूतांशस्तु प्रजाकामः कर्माणि कृतवान् पुरा।
न हि लेभे प्रजाः काश्चित् काश्यपो मुनिसत्तमः॥
उवाच भार्या भूतांशं यावतः सुतानिच्छसि।
तावतो जनयिष्यामि देवता द्वन्द्वशः स्तुहि॥ (८।१८-१९)

**अर्थ**—भूतांश काश्यप ऋषि ने सन्तान की इच्छा से अनेक कर्म (यज्ञ) किये परन्तु, उनको सन्तान की प्राप्ति नहीं हुई, तब उनकी पत्नी ने कहा—'आपकी जितनी इच्छा हो, मैं उतने ही पुत्र उत्पन्न करूंगी। केवल आप द्वन्द्वदेवों की स्तुति करें।

**पणयोऽसुराः देवशुनी सरमा च—(उपाख्यानम्)—**

असुराः पणयो नाम रसापारनिवासिनः।
गास्तेऽपजह्रुरिन्द्रस्य न्यगूहंश्च प्रयत्नतः।
बृहस्पतिस्तथा पश्यद् द्रष्ट्वेन्द्राय शशंस ह॥
प्राहिणोत्तत्र दूत्येऽथ सरमां पाकशासनः।
किमित्यत्रायुजाभिस्तां पप्रच्छुः पणयोऽसुराः॥
कुतः कस्यासि कल्याणि किं वा कार्यमिहास्ति ते।
अथाब्रवीत्तान्सरमा दूत्यैन्द्री विचराम्यहम्।
युष्मान्व्रजं चान्विष्यन्ती गाश्चैवेद्रस्य पृच्छतः।
विदित्वेन्द्रस्य दूतीं ताम् असुराः पापचेतसः।
ऊचुर्मा सरमे गास्त्वम् इहास्माकं स्वसा भव॥
विभजामो गवां भागं समाहिता ततः पुनः।
साब्रवीन्नाहमिच्छामि स्वसृत्वं वा धनानि वा।
पिबेयं तु पयस्तासां गवां यास्ता निगूहथ।
असुरास्तां तथेत्युक्त्वा तदाजह्रुः पयस्ततः॥
सा स्वभावाच्च लौल्याच्च पीत्वा तत्पय आसुरम्।
परं संवननं हृद्यं बलपुष्टिकरं ततः।
शतयोजनविस्ताराम् अतरत्तां रसां पुनः।
यस्याः पारे परे तेषां पुरमासीत्सुदुर्जयम्॥
पप्रच्छेन्द्रश्च सरमां कश्चिद् गा दृष्टवत्यसि।
सा नेति प्रत्युवाचेन्द्रं प्रभावादासुरस्य तु।

तां जघान पदा क्रुद्ध उद्गिरन्तीं पयस्ततः ।
जगाम सा भयोद्विग्ना पुनरेव पणीन् प्रति ।
पदानुसारिपद्धत्या रथेन हरिवाहनः ॥
गत्वा जघान च पणीन् गाश्च पुनराहरत् ॥ (८।२४-३६)

**अर्थ**—रसा (नदी) के पार असुरपणि रहते थे । उन्होंने इन्द्र की गायें चुरा लीं और प्रयत्नपूर्वक छिपा दिया । बृहस्पति ने अपने ज्ञानबल से यह सब देख लिया और इन्द्र को बता दिया । इन्द्र ने दौत्यकर्म के लिए सरमा (देवशुनी) को वहां भेजा । पणि असुरों ने उससे पूछा—'तुम किसकी (दूती) हो और तुम्हारा कार्य क्या है तथा कहां से आई हो ?' सरमा ने कहा—'मैं इन्द्र की दूती हूं और आपके व्रज (गोघोष) में इन्द्र की गायें ढूंढ़ रही हूं ।' इन्द्र की दूती जानकर अपराधी असुरों ने उससे कहा—'हे सरमे ! तुम इन्द्र को गायों के सम्बन्ध में मत बताना । यहां तुम हमारी बहिन बन जाओ । हम गायों का भाग बांट लेंगे । वहां मत जाओ ।' वह बोली—'मैं आपका भगिनीत्व और धन नहीं चाहती । परन्तु आपने जो गायें छिपा रखी हैं, मैं उनका दूध पीना चाहती हूं ।' असुरों ने कहा—'ठीक है' और उसके लिए दूध लाकर दिया । वह स्वभाव (श्ववृत्ति) और लालच से अतिमधुर हृद्य और आसुरी बल बढ़ानेवाले दूध को पीकर पुनः सौ योजन लम्बी रसा को पार करके इन्द्र के पास आई जिसके पास उनका दुर्जय और दुर्गम नगर था ।

इन्द्र ने सरमा से पूछा—'क्या तुमने गायें देखीं ?' उसने आसुर पय के प्रभाव से इन्द्र से कहा—'नहीं देखीं ।' तब इन्द्र ने पैर से उसके लात मारी । जिससे वह दूध उगलने लगी । भय से व्याकुल वह पणियों के पास पुनः गई, तब इन्द्र ने रथ के द्वारा उसके पैरों के मार्ग का अनुसरण करते हुए वहां जाकर पणियों को मारा और पुनः गायें वापस लाये ।

———

[ २५ ]

# ऋक्सर्वानुक्रमण्यामैतिह्यसन्दर्भाः

**प्रथमे मण्डले**—

मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः···(१)·· आजीगर्तिः शुनःशेपः स कृत्रिमो वैश्वामित्रो देवरातो वा···(२) अङ्गिरा इन्द्रतुल्यं पुत्रमिच्छन्नभ्यध्यायत्सव्य इतीन्द्र एवास्य पुत्रोऽजायत···(४) जातवेदस एका जातवेदस्यमेतदादीन्येकभूयांसि सूक्तसहस्रमेतत्कश्यपार्षम्। स यो वृषैकोना वार्षागिरा ऋज्राश्वाम्बरीषसहदेवभयमानसुराधसः। (७) प्राता रत्नं सप्त रचनयस्य दानस्तुतिः···अमन्दामिति कक्षीवान् दानतुष्टः पञ्चभिर्भावयव्यं तुष्टावान्त्ये अनुष्टुभौ भावयव्यरोमशयोर्दम्पत्योः संवादः··· (९) ·· मित्रावरुणयोर्दीक्षितयोरुर्वशीमप्सरसं दृष्ट्वा वासतीवरे कुम्भे रेतोऽपतत्ततोऽगस्त्यवसिष्ठावजायेताम्॥ अगस्त्येनैन्द्रे हविषि मरुतामुद्यत इन्द्रागस्त्ययोः संवादः···।·· जायापत्योर्लोपामुद्राया अगस्त्यस्य च द्वृचाभ्यां रत्यर्थं संवादं श्रुत्वान्तेवासी ब्रह्मचारी अन्त्ये अपश्यत्। (१२)

**द्वितीये मण्डले**—

य आङ्गिरसः शौनहोत्रो भूत्वा भार्गवः शौनकोऽभवत्स गृत्समदो मण्डलमपश्यत्। (१३)

**तृतीये मण्डले**—

कुशिकस्त्वैषीरथिरिन्द्रतुल्यं पुत्रमिच्छन् ब्रह्मचर्यं चचार। तस्य एव गाथी पुत्रो जज्ञे। गाथिनो विश्वामित्रः स तृतीयं मण्डलमपश्यत्···। (१६)

शासत्कुशिको विश्वामित्र एव वा श्रुतेः।···संवादौ नदीभिर्विश्वामित्रस्योत्तितिषोस्तत्र नदीवाक्यम्···। (१८) अन्त्या अभिशस्तास्ता वसिष्ठद्वेषिण्यो न वसिष्ठा शृण्वन्ति (१९)॥

**चतुर्थे मण्डले—**

वामदेवो गौतमश्चतुर्थं मण्डलमपश्यत्। (२०) सोमकं साहदेव्यमभ्यवदत् । (२१) त्रसदस्युः पौरुकुत्स्यः पुरुमीढाजमीढौ सौहोत्रौ (२३)।

**पंचमे मण्डले—**

नमोऽत्रिभ्यो भौमोऽत्रिः पंचमेमण्डलेऽनुक्तगोत्रमात्रेयं विद्यात् …(२४) गौपायना लौपायना वा बन्धुः सुबन्धुः श्रुतबन्धुर्विप्रबन्धुश्चैकर्चा द्वैपदम् । त्रैवृष्ण पौरुकुत्स्यौ द्वौ त्र्यरुणस्त्रसदस्यू राजानौ भारतश्चाश्वमेधाः । श्यावाश्वोऽत्र वैददश्वी तरन्तपुरुमीढौ दाल्भ्य रथवीतिं मरुतश्च दानतुष्टः प्रशशंस, बुद्ध्वा च तरन्तमहिषीं शशीयसीम् ।(२७)

**षष्ठे मण्डले—**

अन्त्या चायमानस्याभ्यावर्तिनो दानस्तुतिः। (३०) शंयुर्बार्हस्पत्यः (३१) सुहोत्रादयोऽनुक्तगोत्रा भारद्वाजाः पौत्रा बृहस्पतेर्दौःषन्तेर्वा भरतस्य। (३२)

**सप्तमे मण्डले—**

सप्तमं मण्डलं वसिष्ठोऽपश्यत्। (३३) सुदासः पैजवनस्यान्त्याश्चतस्रो दानस्तुतिः ।…सौदासैरग्नौ प्रक्षिप्यमाणः शक्तिरन्त्यं प्रगाथमालेभे सोऽर्धर्चं उक्तेऽदरयत। तं पुत्रोक्तं वसिष्ठः समापयतेति शाट्यायनकं वासिष्ठस्यैव हतपुत्रस्यार्षमिति ताण्डकम्।(३५) …कुमार आग्नेयोऽपश्यद् वसिष्ठ एव वा वृष्टिकामः। (३९)

**अष्टमे मण्डले—**

द्वयृचं प्रगाथोऽपश्यत्स घौरः सन्भ्रातुः कण्वस्य पुत्रतामगात् । प्लायोगिश्चासङ्गो यः स्त्रीभूत्वा पुमानभूत्स मेध्यातिथये दानं दत्त्वा स्तुहि स्तुहीति चतृसृभिरात्मानं तुष्टाव पत्नी चास्याङ्गिरसी शश्वती पुंस्त्वमुपलभ्यैनं प्रीतान्त्यया तुष्टाव ।…मेधातिथिर्विभिन्दोर्दानं तुष्टाव अन्या कौरयाणस्य पाकस्थाम्नो दानस्तुतिः… कुरुंगस्य दानस्तुतिः (३९)चैद्यस्य कशोर्दानस्तुतिः…तिरिन्दरस्य पार्शव्यस्य दानस्तुतिः। पर्वत औष्णिहं तु। इन्द्रः सुतेषु नारदः। गौषूक्त्यश्वसूक्तिनौ काण्वायनौ। (४१)

मत्स्यसामंदो मैत्रावारुणिर्मान्यो वा बहवो वा मत्स्या जालनद्धा आदित्यानस्तुवन्। (४४)

**नवमे मण्डले—**

काश्यपोऽसितो देवलो वा। (४७) दृढ़च्युत आगस्त्यः। इध्मवाहो दार्ढच्युतः। (४८)···वसिष्ठोऽपश्यदुत्तरान्नव पृथग्वसिष्ठा इन्द्रप्रमतिवृषगणो मन्युरुपमन्युर्व्याघ्रपाच्छक्तिः कर्णश्रुन्मृडीको वसुक्र इति···पराशरोऽन्त्याः···(५२) अध्रोगुः श्वावाश्विर्ययातिर्नाहुषानहुषो मानवो मनुः सांवरण इति।···पर्वतनारदौ काश्यप्यौ। (५३)

**दशमे मण्डले—**

यमी मिथुनार्थं यमं प्रोवाच स तां···प्रत्याचष्टे! इन्द्रवसुक्रयोः संवादः इन्द्रस्य स्नुषा परोक्षमवदत्···। (५५) कुरुश्रवणस्य त्रासदस्यवस्य दानस्तुतिः। पराभिर्मृते मित्रातिथौ राज्ञि तत्स्नेहादृषिरुपमश्रवसं पुत्रमस्य व्याशोकयत्। (५६) सप्त गुर्वैकुण्ठमिन्द्रं तुष्टाव। विकुण्ठानामासुरीन्द्रतुल्यं पुत्रमिच्छन्ती महत्तपस्तेपे। तस्या स्वयमेवेन्द्र पुत्रो जज्ञे···अथ हैक्ष्वाको राजासमातिर्गौपायनान्बन्ध्वादीन् पुरोहितान् त्यक्त्वान्यौ मायाविनौ श्रेष्ठतमौ मत्वा पुरोदधे। तमितरे क्रुद्धा अभिचेरुः। अथ तौ मायाविनौ सुबन्धोः प्राणानाचिक्षिपतुरथ हास्य भ्रातरस्त्रयः।···अगस्त्यस्य स्वसा मातैषां राजानमस्तौत् पराभिः सुबन्धोर्जीवमाह्वयंस्तमन्त्या लब्धसंज्ञमस्पृशन्। (५७) लौक्यो बृहस्पतिर्दाक्षायण्यदितिर्वा। (५९) उर्वशीमैलः पुरूरवा पूर्वोषितां कामात् पुनरासाद्यावरोद्धुमैच्छत्सा तमिच्छन्ती प्रत्याचष्टे···आर्ष्टिषेणो देवापिर्वृष्टिकामो देवान् तुष्टाव।···मुद्गलो भार्म्यश्व द्रुघणेन ऋषभेण चाजिं जिगाय। कौत्सो दुर्मित्रो नाम्ना सुमित्रो गुणतः सुमित्रो वा···। किमिच्छन्ती पणिभिरसुरैर्निरूढा गा अन्वेष्टुं सरमां प्रहितामयुग्भिः पणयो मित्रीयन्तः प्रोचुः सा तान्युग्मान्त्याभिरनिच्छन्ती प्रत्याचष्टे।···(६२) केशी मुनयो वातरशना जूतिर्वातजूतिविप्रजूतिर्वृषाणकः करिक्रत एतश ऋष्यश्रृंगः···। (६३) शिबिरौशीनरकाशिराजः प्रतर्दनो रौशदश्वो वसुमनाः···। (६४)

## कात्यायनकृत ऋक्सर्वानुक्रमणी के महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक सन्दर्भ

**प्रथम मण्डल में**—मधुच्छन्दा, विश्वामित्र का पुत्र। (१) अजीगर्त का पुत्र शुनःशेप अथवा देवरात विश्वामित्र का दत्तक पुत्र। (२) अंगिरा ने इन्द्रतुल्य पुत्र

की कामना की, सव्य ही उसके (इन्द्ररूप) में उत्पन्न हुए। (४) जातवेदस से आरम्भ होनेवाले, एक ऋचा क्रमशः बढ़नेवाले एक सहस्र सूक्त महर्षि कश्यप द्वारा दृष्ट हैं। 'स यो वृषकोना' इत्यादि ऋचाओं के द्रष्टा वृषगिरि, ऋज्राश्व, अम्बरीष, सहदेव, भयमान और सुराधा राजर्षि हैं। 'प्राता रत्नं सप्त' इत्यादि ऋचायें 'स्वनय भावयव्य' की दानस्तुति हैं। 'अमन्दान्' इत्यादि ऋचाओं से कक्षीवान् ने भावयव्य स्वनय की स्तुति की, उसके दान से सन्तुष्ट होकर, अन्य दो अनुष्टुप् मन्त्रों में भावयव्य और रोमशा का संवाद है। (६) मित्र और वरुण दोनों यज्ञ में दीक्षित थे, अप्सरा उर्वशी को देखकर उनका वीर्य यज्ञीय जलकुम्भ में गिर पड़ा, तब उससे अगस्त्य और वसिष्ठ की उत्पत्ति हुई।···अगस्त्य ने इन्द्र के लिए हविः तैयार की, परन्तु वे उसे मरुतों को देने लगे···यहां इन्द्र, अगस्त्य संवाद है। अगस्त्य और लोपामुद्रा—पति पत्नी के रहस्य संवाद (एकान्त बातचीत) को सुनकर उनके शिष्य ब्रह्मचारी ने दो अन्त्य ऋचाओं का दर्शन किया। (१२)

**द्वितीय मण्डल में**—जो आंगिरस शौनहोत्र (शुनहोत्र का पुत्र) होकर भार्गव शौनक (शुनक का पुत्र) हुआ, वह गृत्समद ऋषि, उसने द्वितीय मण्डल के मन्त्रों का दर्शन किया।

**तृतीय मण्डल में**—इषीरथ के पुत्र कुशिक ने इन्द्रतुल्य पुत्र की कामना से ब्रह्मचर्य का पालन किया, उनके गाथिपुत्र उत्पन्न हुआ। गाथी के पुत्र विश्वामित्र हुए, जिन्होंने तृतीय मण्डल (मन्त्रों का) दर्शन किया।

'शासत्कुशिक' इत्यादि मन्त्र विश्वामित्र के ही हैं। नदी पार करने की इच्छा से विश्वामित्र और नदियों का संवाद ! वहां नदीवाक्य हैं। अन्तिम ऋचायें अभिशस्त (अभिशाप) हैं, वे वसिष्ठद्वेषिणी हैं, उनको वासिष्ठ ब्राह्मण नहीं सुनते हैं।

**चतुर्थ मण्डल में**—चतुर्थ मण्डल को वामदेव गौतम ने देखा।···सोमक साहदेव्य बोला···। त्रसदस्यु पुरुकुत्स का पुत्र।···पुरुमीढ़ और अजमीढ सुहोत्र के पुत्र थे।

**पंचम मण्डल में**—अत्रियों को नमस्कार ! भौम अत्रि (आत्रेय) पंचम मण्डल में तथा अनुक्त (अज्ञात गोत्र) आत्रेय ऋषि मन्त्रद्रष्टा हैं।···गोपायन या लोपायन के पुत्र—बन्धु, सुबन्धु, श्रुतबन्धु और विप्रबन्धु एक ऋचा द्वैपद के द्रष्टा हैं।···दो ऋचायें त्रिवृष्ण और पुरुकुत्स की हैं। त्र्यरुण और त्रसदस्यु राजा थे। अश्वमेध, भरतवंशीय (राजा)···। श्यावाश्व ने यहां तरन्त और पुरुमीढ़ (विददश्व के पुत्र, दाल्भ्य रथवीति और मरुतों की स्तुति की, दान से सन्तुष्ट उसने स्तुति की। तरन्तमहिषी शशीयसी।

**षष्ठ मण्डल में** - अन्त्य ऋचा में अभ्यावर्ती चायमान की दानस्तुति है।··· शंयु बृहस्पति का पुत्र। सुहोत्रादि ··बिना गाये कहे हैं अथवा भरद्वाज के पौत्र अथवा बृहस्पति या दौःषन्ति भरत के पौत्र।

**सप्तम मण्डल में**—सप्तम मण्डल का दर्शन वसिष्ठ (वासिष्ठ—असली नाम अज्ञात) ने किया। सुदास पैजवन (ऐक्ष्वाक) की दानस्तुति ··। (इसी सुदास पैजवन के वंशज) सौदासों (कल्माषपादादि) ने शक्ति (वासिष्ठ) को आग में डाल दिया · अन्तिम प्रगाथ (ऋचा) का दर्शन किया। आधी ऋचा के दर्शन पर ही उसको जला दिया गया। पुत्रोक्त ऋचा को वसिष्ठ ने पूरा किया, ऐसा शाटचायन ब्राह्मण का कथन है। परन्तु ताण्ड्यब्राह्मण के मत में पुत्र मर जाने पर वसिष्ठ की ही ऋचा है।

कुमार आग्नेय (कार्तिकेय) या वासिष्ठ ने वृष्टि की इच्छा से ऋचा को देखा।

**अष्टम मण्डल में**—घोर ऋषि के पुत्र प्रगाथ ने द्व्यृचसूक्त का दर्शन किया, वह घोर का पुत्र हुए भी अपने भाई कण्व का पुत्र कहलाया। असंग, प्लायोग का पुत्र, जो स्त्री होकर पुनः पुरुष होगया। मेधातिथि को दान देकर उसने कहा—'मेरी स्तुति करो, स्तुति करो।' और चार ऋचाओं से अपनी ही स्तुति की। इसकी पत्नी 'शश्वती अंगिरसी ने पति के पुरुष बन जाने पर प्रसन्न होकर अन्य ऋचा से स्तुति की। मेधातिथि ने बिभिन्दु के दान की स्तुति की। ··अन्य ऋचा में पाकस्थामा कौरयाण की दानस्तुति है।·· कुरुंग की दानस्तुति । चैद्यकशु की दानस्तुति । पार्श्वव्य तिरिन्दर की दानस्तुति । पर्वत (ऋषि) ने उष्णिह का दर्शन किया। सोमसंवनन के पश्चात् नारद। काण्वायन ऋषि थे—गोषूक्ति और अश्वसूक्ति ऋषि।

मत्स्यसांमद या अगस्त्य मान्य या मैत्रावरुणि या बहुत से जालबद्ध मत्स्यों ने आदित्यों की स्तुति की।

**नवम मण्डल में**—असित काश्यप देवल के पुत्र (थे) दृढ़च्युत अगस्त्य का पुत्र और इध्मवाह दृढ़च्युत का पुत्र (अगस्त्य का पौत्र) था। · वसिष्ठ ने दर्शन किया अथवा नौ वासिष्ठ ऋषियों ने यथा—इन्द्रप्रमिति, वृषगण, मन्यु, उपमन्यु, व्याघ्रपाद, शक्ति, कर्णश्रुत, मृडीक और वसुक्र अन्य ऋचा पराशर ने देखी···।

अध्रीगु श्यावाश्व का पुत्र···। ययाति नाहुष (नहुष का पुत्र), नहुष मानव (मनु का पुत्र—वैवस्वत मनु नहीं), मनु, संवरण का पुत्र, पर्वत और नारद कश्यप के पुत्र (या वंशज)

**दशम मण्डल में**—यमी ने मैथुनार्थ यम से निवेदन किया। यम ने निषेध किया।···इन्द्र वसुक (इन्द्र पुत्र) का संवाद। इन्द्र की पुत्रवधू ने परोक्ष में कहा। कुरु श्रवण त्रासदस्यव की दानस्तुति। राजा मित्रातिथि के मर जाने पर, उसके स्नेहवश ऋषि ने उसके पुत्र उपम श्रवस का शोक दूर किया।

सप्तगु ऋषि ने वैकुण्ठ इन्द्र की स्तुति की। विकुण्ठा नाम की असुरी थी, उसने इन्द्रतुल्य पुत्र चाहा। बड़ा तप किया। तब स्वयं इन्द्र ही उसके पुत्र बनकर उत्पन्न हुए।···ऐक्ष्वाक राजा असमाति ने बन्धु आदि पुरोहितों को छोड़कर मायावी किराताकुली असुरब्राह्मणों को श्रेष्ठतम मानकर पुरोहित बनाया। क्रुद्ध होकर बन्धु आदि ने अभिचार किया। मायावी असुरों ने सुबन्धु के प्राण खींच लिये, सुबन्धु के तीन और भाई थे। अगस्त्य की बहिन इनकी माता थी। माता ने राजा की स्तुति की। ऋचाओं द्वारा बन्धुओं ने सुबन्धु की आत्मा को बुलाया। होश आने पर भाइयों ने उसका स्पर्श किया।

(एक) बृहस्पति 'लोक' संज्ञक ऋषि का पुत्र था···अदिति दक्ष की पुत्री थी।

पुरूरवा ऐल ने अपने पास रही उर्वशी को पुनः भेंट होने पर रोकना चाहा, उर्वशी ने मना किया।

देवापि (प्रतीप का पुत्र ऋष्टिषेण का शिष्य) आर्ष्टिषेण ने वृष्टि की इच्छा से देवों की स्तुति की। मुद्गल, भृम्यश्व का पुत्र, ने द्रुघण (मुद्गर) और ऋषभ से बाजी जीती।··सुमित्र कुत्स का पुत्र, अपने किसी दुर्गुण के कारण 'दुर्मित्र' कहलाया।

'किमिच्छन्ती' इत्यादि ऋचाओं में पणि असुरों द्वारा देवों की छिपी गायों को ढूंढ़ने भेजी गई। सरमा देवशुनी को मित्र बनाने की इच्छा से संवाद किया। सरमा ने मना किया।

केशी मुनिगण वातरशना (वायुभक्षण करनेवाले)—वातजूति, विप्रजूति, वृषाणक, करिक्रत, एतश और ऋष्यश्रृंग··शिबि औशीनर, काशिराज प्रतर्दन और वसुमना रौशदश्व (ऐक्ष्वाक रुशदश्व का पुत्र)—(समकालिक राजा थे)।

---

# द्वितीयभागस्य पूर्वखण्डम्

# इतिहासपुराणेषु वंशपाठः

## (हिन्दी अनुवाद सहित)

नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम् ।
देवीं सरस्वतीं व्यासं ततो जयमुदीरयेत् ।।

**प्रथमोऽध्यायः (प्रथम अध्याय)**—आदिवंशः (ऋषियों और राजाओं का आदिवंश)

**(चतुर्दशमन्वन्तरवर्णनम्)**—चौदह मनुओं का वर्णन

**चतुर्दश मनवः—**

स्वायंभुवो मनुस्तातः मनुः स्वारोचिषस्तथा ।
उत्तमस्तामसश्चैव रैवतश्चाक्षुषस्तथा ।।
वैवस्वतश्च कौरव्य साम्प्रतो मनुरुच्यते ।
सावर्णिश्च मनुस्तात भौत्यो रौच्यस्तथैव च ।
तथैव मेरुसावर्णाश्चत्वारो मनवः स्मृताः ।।

(हरिवंशपुराण १।७।४-६)

**अर्थ**—स्वायम्भुवमनु, स्वारोचिषमनु, उत्तम, तामस, रैवत, चाक्षुष और वैवस्वतमनु साम्प्रत (वर्तमान) मनु कहे जाते हैं, सावर्णिमनु, भौत्यमनु, रौच्यमनु और चार मेरुसावर्णमनु (प्रथम मेरुसावर्णि—रोहितमनु, द्वितीय दक्षसावर्णिमनु, तृतीय रुद्रसावर्णि और चतुर्थ ब्रह्मसावर्णि (कश्यपमारीच)—ये कुल चौदह (१४) मनु हो चुके हैं ।

**स्वायम्भुवः मनुः—**

स वै स्वायम्भुवस्तात पुरुषो मनुरुच्यते ।
तस्यैकसप्ततियुगं मन्वन्तरमिहोच्यते । (हरि० १।२।४)

**अर्थ**—स्वायम्भुव मनु को ही (प्रथम) पुरुष कहा जाता है और उसके इकहत्तर (७१)—(परिवर्त) युग व्यतीत हो चुके हैं । (महाभारतकाल तक—व्यास और वैशम्पायन के समय तक)

## (१) स्वायम्भुवमन्वन्तरवर्णनम् (हरिवंशपुराण १।अध्याय ७)

**सप्तर्षयः—**

मरीचिरत्रिर्भगवानङ्गिराः पुलहः क्रतुः ।
पुलस्त्यश्च वसिष्ठश्च सप्तैते ब्रह्मणः सुताः ।

**अर्थ**—मरीचि, अत्रि, अंगिरा, पुलह, क्रतु, पुलस्त्य और वसिष्ठ—ये सात ऋषि—ब्रह्मा (स्वयम्भू) के पुत्र थे ।

**देवाः—**

देवाश्च शान्तरजसस्तथा प्रकृतयः परे ।
यामा नाम तथा देवा आसन् स्वायम्भुवेऽन्तरे ।

**अर्थ**—स्वायम्भुवमन्वन्तर में शान्तरज, प्रकृति और 'यामा' नाम के देवगण (पूजित) होते थे ।

**मनुपुत्राः—**

आग्नीध्रश्चाग्निबाहुश्च मेधा मेधातिथिर्वसुः ।
ज्योतिष्मान् द्युतिमान् हव्यः सवनः पुत्र एव च ।
मनोः स्वायम्भुवस्यैते दश पुत्रा महौजसः ।
एतत् ते प्रथमं राजन् मन्वन्तरमुदाहृतम् ।

**अर्थ**—आग्नीध्र, अग्निबाहु, मेधा, मेधातिथि, वसु, ज्योतिषमान् द्युतिमान्, हव्य, सवन और पुत्र—ये दश महाबली, स्वायम्भुवमनु के पुत्र थे ।

यह प्रथम मन्वन्तर का वर्णन हुआ ।

## (२) स्वारोचिषमन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः—**

और्वो वसिष्ठपुत्रश्च स्तम्बः काश्यप एव च ।
प्राणा बृहस्पतिश्चैव दत्तो निश्च्यवनस्तथा ।
एते महर्षयस्तात वायुप्रोक्ता महाव्रताः ।

**अर्थ**—वशिष्ठपुत्र (या वंशज) और्व, स्तम्ब, काश्यप (कश्यप वंशज), प्राण (भार्गव), बृहस्पति (पूर्व या प्राग्देवकालीन आंगिरस), दत्त (पौलहवंशज) और निश्च्यवन (पौलस्त्य)—ये सप्तर्षि वायुपुराण में कहे गये हैं ।

**देवाः—**

देवाश्च तुषिता नाम स्मृताः स्वारोचिषेऽन्तरे ।

**अर्थ**—स्वारोचिषमन्वन्तर में 'तुषित' नाम के देवगण कहे गये हैं ।

**मनुपुत्राः—**

हविर्ध्रः सुकृतिर्ज्योतिरापोमूर्तिरयस्मयः ।
प्रथितश्च नभस्यश्च नभ ऊर्जस्तथैव च ।
स्वारोचिषस्य पुत्रास्ते मनोस्तात महात्मनः ।

**अर्थ**—हविर्ध्र, सुकृति, ज्योति, आप, मूर्ति, अयस्मय, प्रथित, नभस्य, नभ और ऊर्ज—ये दश स्वारोचिष मनु के पुत्र थे ।

## (३) उत्तममन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः** –

वशिष्ठपुत्राः सप्तासन् वासिष्ठा इति विश्रुताः ।
हिरण्यगर्भस्य सुता ऊर्ज्जा नाम सुतेजसः ।

**अर्थ** 'हिरण्यगर्भ' संज्ञक वसिष्ठ (वासिष्ठ) के सात 'ऊर्ज' नाम के पुत्र सप्तर्षि थे । (ऊर्ज वासिष्ठ उनमें ज्येष्ठ था, अतः वे सप्तर्षि ऊर्ज वासिष्ठ कहलाते थे ।

**देवाः**–

भानवस्तत्र देवाश्च मन्वन्तरमुदाहृतम् ।

**अर्थ**—इस मन्वन्तर में 'भानु' नाम के देवगण थे ।

**मनुपुत्राः—**

औत्तमेयान् महाराज दश पुत्रान् मनोरमान् ।
इष ऊर्जस्तनूजश्च मधुर्माधव एव च ।
शुचिः शुक्रः सहश्चैव नभस्यो नभ एव च ॥

**अर्थ**—उत्तम मनु के दश सुन्दर पुत्र थे—इष, ऊर्ज, तनूज, मधु, माधव, शुचि, शुक्र, सह, नभस्य और नभ ।

## (४) तामसमन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः—**

काव्यः पृथुस्तथैवाग्निर्जन्युर्धाता च भारत ।
कपीवानकपीवांश्च तत्र सप्तर्षयोऽपरे ॥

**अर्थ**—काव्य, पृथु, अग्नि, जन्यु, धाता, कपीवान् और अकपीवान्—ये तामसमन्वन्तर के सप्तर्षि थे ।

**देवाः**—

सत्या देवगणाश्चैव तामसस्यान्तरे मनोः ॥

**अर्थ**—तामसमन्वन्तर में 'सत्य' नाम के देवगण थे ।

**मनुपुत्राः—**

द्युतिस्तपस्यः सुतपास्तपोमूलस्तपोधनः ।
तपोरतिरकल्माषस्तन्वी धन्वी परंतपः ।
तामसस्य मनोरेते दश पुत्रा महाबलाः ।।

**अर्थ**—द्युति, तपस्य, सुतपा, तपोमूल, तपोधन, तपोरति, अकल्माष, तन्वी, धन्वी और परंतप—नाम के तामस मनु के महाबली दश पुत्र थे ।

## (५) रैवतमन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः—**

वेदबाहुर्यदुध्रश्च मुनिर्वेदशिरास्तथा ।
हिरण्यरोमा पर्जन्य ऊर्ध्वबाहुश्च सोमजः ।
सत्यनेत्रस्तथाऽऽत्रेय एते सप्तर्षयोऽपरे ।।

**अर्थ**—वेदबाहु, यदुध्र, मुनि वेदशिरा, हिरण्यरोमा, पर्जन्य, ऊर्ध्वबाहु (सोमज) और सत्यनेत्र आत्रेय—ये रैवतमन्वन्तर के सप्तर्षि थे ।

**देवाः-**

देवाश्चाभूतरजसस्तथा प्रकृतयोऽपरे ।
पारिप्लवश्च रैभ्यश्च मनोरन्तरमुच्यते ।।

**अर्थ**—अभूतरजा, प्रकृति, पारिप्लव और रैभ्य—नाम के चार देवगण थे ।

**मनुपुत्राः—**

धृतिमानव्ययो युक्तस्तत्त्वदर्शी निरुत्सुकः ।
अरण्यश्च प्रकाशश्च निर्मोहः सत्यवाक् कविः ।

**अर्थ**-धृतिमान्, अव्यय, युक्त, तत्त्वदर्शी, निरुत्सुक, अरण्य, प्रकाश, निर्मोह, सत्यवाक् और कवि—ये रैवतमनु के दश पुत्र थे ।

## (६) चाक्षुषमन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः—**

भृगुर्नभो विवस्वांश्च सुधामा विरजास्तथा ।
अतिनामा सहिष्णुश्च सप्तैते वै महर्षयः ।।

**अर्थ**—भृगु, नभ, विवस्वान्, सुधामा, विरजा, अतिनामा और सहिष्णु—ये चाक्षुषमन्वन्तर के सप्तर्षि थे ।

**देवाः—**

आद्याः प्रभूता ऋभवः पृथग्भावा दिवौकसः ।
लेखाश्च नाम राजेन्द्र पंच देवगणाः स्मृताः ।
ऋषेरङ्गिरस पुत्रा महात्मानो महौजसः ।

**अर्थ**—आद्य, प्रभूत, ऋभु, पृथग्भाव और लेखा नाम के देवों के पांच गण थे—जो ऋषि अंगिरा के महातेजस्वी तथा महाबली पुत्र थे।

**मनुपुत्राः**—

ऊरुः पुरुः शतद्युम्नस्तपस्वी सत्यवान् कविः।
अग्निष्टुदतिरात्रश्च सुद्युम्नश्चेति ते नव।
अभिमन्युश्च दशमो नड्वलायाः सुताः स्मृताः।

**अर्थ**—ऊरु, पुरु, शतद्युम्न, तपस्वी, सत्यवान्, कवि, अग्निष्टुत, अतिरात्र, सुद्युम्न और दशम अभिमन्यु—ये दश मनुपुत्र नड्वला (पत्नी) में उत्पन्न हुए।

## (७) वैवस्वतमन्वन्तरम्वर्णनम्

**सप्तर्षयः**—

अत्रिर्वसिष्ठो भगवान् कश्यपश्च महानृषिः।
गौतमोऽथ भरद्वाजो विश्वामित्रस्तथैव च।
सप्तमो जमदग्निश्च ऋषयः साम्प्रतं दिवि॥

**अर्थ**—अत्रि (आत्रेय श्यावाश्व), वसिष्ठ (शतयातु वासिष्ठ), कश्यप (नैध्रुवि काश्यप), गौतम (वामदेव), भरद्वाज, विश्वामित्र और जमदग्नि इस मन्वन्तर में प्रमुख सप्तर्षि थे। जो इस समय स्वर्ग (द्युलोक में नक्षत्र नाम से प्रसिद्ध) में हैं।

**देवाः**–

साध्या रुद्राश्च विश्वे च मरुतो वसवस्तथा।
आदित्याश्चाश्विनौ चैव देवौ वैवस्वतौ स्मृतौ॥

**अर्थ**—साध्य, रुद्र, विश्वेदेव, मरुत्गण, वसुगण, आदित्य और अश्विनीकुमारद्वयी—जो विवस्वान् के पुत्र थे—ये इस मन्वन्तर में देवगण थे।

**मनुपुत्राः**—

मनोर्वैवस्वतस्यासन् पुत्रा वै नव तत्समाः।
इक्ष्वाकुश्चैव नाभागो धृष्णुः शर्यातिरेव च।
नरिष्यंश्च तथा प्रांशु नाभागारिष्टसप्तमाः।
करूषश्च पृषध्रश्च नवैते भरतर्षभ॥

**अर्थ**—वैवस्वतमनु के नौ पुत्र थे–इक्ष्वाकु, नाभाग, धृष्णु, शर्याति, नरिष्यन्, प्रांशु, नाभागारिष्ट, करूष और पृषध्र—ये नौ मनु पुत्र थे।

**सावर्णमनवः**—

सावर्णमनवस्तात पंच तांश्च निबोध मे।
एको वैवस्वतस्तेषां चत्वारस्तु प्रजापतेः।

परमेष्ठिसुतास्तात मेरुसावर्णतां गताः।
दक्षस्यैते दौहित्राः प्रियायास्तनया नृप।

**अर्थ**—पांच सावर्णमनु हुए—उनमें एक वैवस्वत सावर्णिमनु (वैवस्वतमनु के अनुज) थे और चार सावर्णमनु—प्रजापति 'परमेष्ठी' (कश्यप मारीच) के पुत्र थे—जिनका नाम 'मेरुसावर्णि' था, ये दक्ष की पुत्री प्रिया के पुत्र थे।

**रौच्यमनुः**—

रुचेः प्रजापतेः पुत्रो रौच्यो नाम मनुः स्मृतः।

**अर्थ**—'प्रजापति रुचि' (पुलह पुत्र) के पुत्र 'रौच्यमनु' (या दक्षप्रथम या कर्दम प्रजापति) थे।

**भौत्यमनुः**—

भूत्यां चोत्पादितो देव्यां भौत्यो नाम रुचेः सुतः।

**अर्थ**—भूति से उत्पन्न 'रुचि' का अन्य पुत्र (या वंशज) 'भौत्यमनु' था।

## (८) सावर्णिमन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः**—

रामो व्यासस्तथाऽऽत्रेयो दीप्तिमानिति विश्रुतः।
भारद्वाजस्तथा द्रौणिरश्वत्थामा महाद्युतिः।
गौतमस्यात्मजश्चैव शरद्वान् गौतमः कृपः।
कौशिको गालवश्चैव रुरुः काश्यप एव च॥

**अर्थ**—राम (जामदग्न्य), व्यास (पाराशर्य), दीप्तिमान् आत्रेय, भारद्वाज (द्रोणाचार्य) पुत्र अश्वत्थामा, गौतमपुत्र शरद्वान् या शारद्वान् कृपाचार्य, गालव कौशिक और रुरु काश्यप—ये सात सावर्णि मन्वन्तर के सप्तर्षि थे।

**मनुपुत्राः**—

वरीयांश्चावरीयांश्च सम्मतो धृतिमान् वसुः।
चरिष्णुरध्यधृष्णुश्च वाजः सुमतिरेव च।

अर्थ—वरीयान्, अवरीयान्, सम्मत, धृतिमान्, वसु, चरिष्णु, अधृष्णु, वाज और सुमति—ये नौ मनु पुत्र थे।

## (९) रोहित (प्रथममेरुसावर्ण) मन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः**—

मेधातिथिस्तु पौलस्त्यो वसु काश्यप एव च।
ज्योतिष्मान् भार्गवश्चैव द्युमिमानङ्गिरास्तथा।
सावनश्चैव वासिष्ठ आत्रेयो हव्यवाहनः।
पौलहः सप्त इत्येते मुनयो रोहिताऽन्तरे।

अर्थ—मेधातिथि पौलस्त्य, वसु काश्यप, ज्योतिष्मान् भार्गव, द्युतिमान् आंगिरस, सावन वासिष्ठ, आत्रेय हव्यवाहन और 'सप्त' संज्ञक पौलह ऋषि—ये रोहित या मेरुसावर्ण मन्वन्तर के सप्तर्षि थे।

**मनुपुत्राः**—

दक्षपुत्रस्य पुत्रास्ते रोहितस्य प्रजापतेः।
मनोः पुत्रो धृष्टकेतुः पञ्चहोत्रो निराकृतिः।
पृथुश्रवा भूरिधामा ऋचीकोऽष्टहतो गयः।

अर्थ—दक्षपुत्र रोहित प्रजापति के पुत्र रोहित या मेरुसावर्णि मनु के पुत्र थे—धृष्टकेतु, पंचहोत्र, निराकृति, पृथुश्रवा, भूरिधामा, ऋचीक, अष्टहत और गय— ये नौ मेरुसावर्णि के महाबली पुत्र थे।

### (१०) दक्षसावर्णिमन्वन्तरम् (द्वितीयमेरुसावर्णिः)

**सप्तर्षयः**—

दशमे त्वथ पर्याये द्वितीयस्यान्तरे मनोः।
हविष्मान् पौलहश्चैव सुकृतिश्चैव भार्गवः।
आपोमूर्तिस्तथाऽऽत्रेयो वासिष्ठश्चाष्टमः स्मृतः।
पौलस्त्यः प्रमितिश्चैव नभोगश्चैव काश्यपः।
अङ्गिरा नभसः सत्यः सप्तैते परमर्षयः॥

अर्थ—दशमयुग (मन्वन्तर) में या द्वितीय मेरुसावर्ण मनु के समय में हविष्मान् पौलह, सुकृति भार्गव, आपोमूर्ति आत्रेय, अष्टम वासिष्ठ, प्रमिति पौलस्त्य, नभोग काश्यप और नभस् आंगिरस—ये सात परमर्षि थे।

**मनुपुत्राः**—

मनोः सुतोत्तमौजाश्च निकुषंजश्च वीर्यवान्।
शतानीको निरामित्रो वृषसेनो जयद्रथः।
भूरिद्यूम्नः सुवर्चाश्च दश त्वेते मनोः सुताः।

अर्थ—दक्षसावर्णि मनु के दश पुत्र थे—उत्तमौजा, निकुषंज, शतानीक, निरामित्र, वृषसेन, जयद्रथ, भूरिद्युम्न और सुवर्चा।

### (११) रुद्रसावर्णि (तृतीयमेरुसावर्णि) मन्वन्तरम्

**सप्तर्षयः**—

हविष्मान् काश्यपश्चापि हविष्मान् यश्च भार्गवः।
तरुणश्च तथाऽऽत्रेयो वासिष्ठस्त्वनघस्तथा॥
अङ्गिराश्चोदधिष्ण्यश्च पौलस्त्यो निश्चरस्तथा।
पुलहश्चाग्नितेजाश्च भाव्याः सप्त महर्षयः॥

**अर्थ**—हविष्मान् काश्यप, हविष्मान् भार्गव, तरुण आत्रेय, अनघ वासिष्ठ, उदधिष्ण्य, आंगिरस, निश्चर पौलस्त्य और अग्नितेजा पौलह—ये सात ऋषि थे।

**मनुपुत्राः**—

संवर्तकः सुशर्मा च देवानीकः पुरूद्वहः।
क्षेमधन्वा दृढायुश्च आदर्शः पण्डको मनुः।
सावर्णस्य पुत्रा वै तृतीयस्य नव स्मृताः॥

**अर्थ**—संवर्तक, सुशर्मा, देवानीक, पुरूद्वह, क्षेमधन्वा, दृढायु, आदर्श, पण्डक, मनु—ये तृतीय सावर्णमनु के पुत्र थे।

## (१२) ब्रह्मसावर्णिमन्वन्तरम् (चतुर्थमेरुसावर्णिः)

**सप्तर्षयः**—

द्युतिर्वसिष्ठपुत्रश्च आत्रेयः सुतपास्तथा।
अङ्गिरास्तपसो मूर्तिस्तपस्वी काश्यपस्तथा॥
तपोऽशनस्तथा पौलस्त्यः पौलहश्च तपो रविः।
भार्गवः सप्तमस्तेषां विज्ञेयस्तु तपोधृतिः॥

**अर्थ**—द्युति वासिष्ठ, सुतपा आत्रेय, तप आंगिरस, मूर्ति काश्यप, तपोशन पौलस्त्य, तपोरवि पौलह और तपोधृति भार्गव—ये सात ऋषि थे।

(हरिवंश १। अ० ७)

**मनुपुत्राः**—

देववायुरदूरश्च देवश्रेष्ठो विदूरथः।
मित्रवान् मित्रदेवश्च मित्रसेनश्च मित्रकृत्।
मित्रबाहुः सुवर्चाश्च द्वादशस्य मनोः सुताः॥

**अर्थ**—देववायु, अदूर, देवश्रेष्ठ, विदूरथ, मित्रवान्, मित्रदेव, मित्रसेन, मित्रकृत, मित्रबाहु और सुवर्चा—ये मनुपुत्र थे।

## (१३) रौच्यमन्वन्तरवर्णनम्

**सप्तर्षयः**—

अङ्गिराश्चैव धृतिमान् पौलस्त्यो हव्यपस्तु यः।
पौलहस्तत्त्वदर्शी च भार्गवश्च निरुत्सुकः।
निष्प्रकम्पस्तथाऽऽत्रेयो निर्मोहः काश्यपस्तथा।
सुतपाश्चैव वासिष्ठ सप्तैते तु महर्षयः।

**अर्थ**—धृतिमान् आंगिरस, हव्यप पौलस्त्य, तत्त्वदर्शी पौलह, निरुत्सुक भार्गव, निष्प्रकम्प आत्रेय, निर्मोह काश्यप और सुतपा वासिष्ठ—ये सप्तर्षि थे।

**मनुपुत्राः—**

चित्रसेनो विचित्रश्च नयो धर्मभृतो धृतः।
सुनेत्रः क्षत्रवृद्धिश्च सुतपा निर्भयो दृढः।
रौच्यस्यैते मनोः पुत्रा अन्तरे तु त्रयोदशे॥

**अर्थ**—चित्रसेन, विचित्र, नय, धर्मभृत धृत, सुनेत्र, क्षत्रवृद्धि, सुतपा, निर्भय, दृढ़—ये त्रयोदश मनु रौच्य के पुत्र थे।

**(१४) भौत्यमन्वन्तरवर्णनम्**

**सप्तर्षयः—**

भार्गवो ह्यतिबाहुश्च शुचिराङ्गिरसस्तथा।
युक्तश्चैव तथाऽऽत्रेयः शुक्रो वासिष्ठ एव च।
अजितः पौलहश्चैव अन्त्याः सप्तर्षयश्च ते॥

**अर्थ**—अतिबाहु भार्गव, शुचि आंगिरस, युक्त आत्रेय, शुक्र वासिष्ठ और अजित पौलह—ये रौच्य मन्वन्तर के सप्तर्षि थे।

**मनुपुत्राः—**

तरङ्गभीरुवप्रश्च तरस्वानुग्र एव च।
अभिमानी प्रवीणश्च जिष्णुसंक्रन्दनस्तथा।
तेजस्वी सबलश्चैव भौत्यस्यैते मनोः सुताः॥

(हरिवंश पुराण अ० १।७ अ०)

**अर्थ**—तरंगभीरु वप्र, तरस्वान्, उग्र, अभिमानी प्रवीण, जिष्णु संक्रदन, तेजस्वी सबल ये भौत्यमनु के पुत्र थे।

**प्रजापतयः—**

पूर्वकाले महाबाहो ये प्रजापतयोऽभवन्।
कर्दमः प्रथमस्तेषां विकृतस्तदनन्तरम्।
शेषश्च संश्रयश्चैव बहुपुत्रश्च वीर्यवान्॥
स्थाणुर्मरीचिरत्रिश्च क्रतुश्चैव महाबलः।
पुलस्त्यश्चाङ्गिराश्चैव प्रचेताः पुलहस्तथा॥
दक्षो विवस्वानपरोऽरिष्टनेमिश्च राघव।
कश्यपश्च महातेजास्तेषामासीच्च पश्चिमः॥

(वाल्मीकि रामायणे ३।१४)

× × ×

महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा।
मद्भावा मानसा जाता येषां लोक इमाः प्रजाः।

(भगवद्गीता १०।६)

**अर्थ**—प्राचीनकाल में प्रमुख प्रजापति हुए उनमें कर्दम (रुचिपुत्र रौच्यमनु या पौलह या दक्ष प्रथम) प्रथम प्रजापति थे, इसके पश्चात् विकृत, शेष, संश्रय, बहुपुत्र, स्थाणु, मरीचि, अत्रि, क्रतु, पुलस्त्य, अंगिरा, प्रचेता, पुलह, दक्ष, विवस्वान् अरिष्टनेभि और सर्वान्तिम महातेजस्वी कश्यप थे।

सात आदिम महर्षि—मरीचि, वसिष्ठ, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, अत्रि और अंगिरा। चार अन्य महर्षि—भृगु, वसिष्ठ, कश्यप और अंगिरा तथा चौदह मनु—स्वायम्भुव मनु, स्वारोचिष मनु, उत्तम मनु, तामस, रैवत, चाक्षुष, रौच्य, भौत्य, वैवस्वत मनु, सावर्ण वैवस्वत मनु, ब्रह्मसावर्णि, दक्षसावर्णि, रुद्रसावर्णि और मेरुसावर्णि मनु।

**सनत्कुमारः**—

अग्निपुत्रः कुमारस्तु शरस्तम्बे श्रियान्वितः।
तस्य शाखो विशाखश्च नैगमेयश्च पृष्ठजाः॥
अपत्यं कृत्तिकानां तु कार्तिकेय इति स्मृतः।
स्कन्दः सनत्कुमारश्च सृष्टः पादेन तेजसः॥

(हरिवंश पुराण १।३।४२-४३)

**अर्थ**-अग्निपुत्र कुमार जो शरस्तम्बों में उत्पन्न हुए, उनके भ्राता थे—शाख, विशाख और नैगमेय। कृत्तिकाओं के पुत्र कार्तिकेय ही स्कन्द, सनत्कुमार और कुमार नाम से प्रख्यात जो रुद्र के चतुर्थांश तेज से उत्पन्न हुए।

## स्वायम्भुवमनुवंशवर्णनम्

**स्वयम्भूः**–

हिरण्यवर्णमभवत् तदण्डमुदकेशयम्।
तत्र जज्ञे स्वयं ब्रह्मा स्वयम्भूरिति नः श्रुतम्॥ (हरि० (१।१।३७)

**अर्थ**—वह अण्डा हिरण्यवर्ण (हिरण्यगर्भ) होगया, जो जल के अन्दर पड़ा हुआ था। उससे स्वयं ब्रह्मा या स्वयम्भू (=स्वायम्भुव मनु) उत्पन्न हुए, ऐसा इतिहास है।

**सप्त प्रजापतयः**—

मरीचिमत्र्यङ्गिरसं पुलस्त्यं पुलहं क्रतुम्।
वसिष्ठं च महातेजाः सोऽसृजत् सप्त मानसान्।
सप्त ब्रह्माण इत्येते पुराणे निश्चयं गताः॥ (हरि० १।१।४१)

**अर्थ**—मरीचि, अत्रि, अंगिरा, पुलस्य, पुलह, क्रतु, वसिष्ठ—इन सप्त मानस पुत्रों को उत्पन्न किया। ये ही सात ब्रह्मा कहे जाते हैं, जिनका पुराणों में निश्चित वर्णन है।

**स्वायम्भुवमनुः—**

स सृष्टासु प्रजास्वेवमापवो वै प्रजापतिः।
स वै स्वायम्भुवस्तात पुरुषो मनुरुच्यते ।। (हरि० १।२।४)
वैराजात् पुरुषाद् वीरं शतरूपा व्यजायत।
प्रियव्रतोत्तानपादौ वीरात् काम्या व्यजायत ।।
काम्या नाम महाबाहो कर्दमस्य प्रजापतेः।
काम्यापुत्रास्तु चत्वारः सम्राट् कुक्षिर्विराट् प्रभुः।
प्रियव्रतं समासाद्य पतिं सा सुषुवे सुतान्। (हरि० १।२।५-६)

**अर्थ**—स्वायम्भुव मनु की सन्तान विभिन्न (जीव) सृष्टियों के साथ 'आपव प्रजापति' उत्पन्न हुए, वे ही स्वायम्भुव मनु थे, वही प्रथम पुरुष या आदिम मनुष्य थे।

वैराजपुरुष से शतरूपा ने 'वीर' नाम के पुत्र को उत्पन्न किया।

'वीर' से 'काम्या' ने प्रियव्रत और उत्तानपाद नाम के दो पुत्रों को उत्पन्न किया।

प्रियव्रत और काम्या की सन्तति—काम्या कर्दम की पुत्री थी। उसने प्रियव्रत से चार पुत्रों को उत्पन्न किया—सम्राट्, कुक्षि, विराट् और प्रभु।

**उत्तानपादवंशवर्णनम्**—

उत्तानपादं जग्राह पुत्रमत्रिः प्रजापतिः।
उत्तानपादाच्चतुरः सूनृताजनयत् सुतान्।
धर्मस्य कन्या सुश्रोणी सूनृता नामविश्रुता।
उत्पन्ना वाजिमेधेन ध्रुवस्य जननी शुभा ।। (हरि० १।२।७)

**अर्थ**—प्रजापति अत्रि ने उत्तानपाद को पुत्ररूप में ग्रहण किया।

उत्तानपाद ने पत्नी सूनृता से चार पुत्रों को उत्पन्न किया। 'सूनृता' धर्म-प्रजापति की पुत्री थी। अश्वमेध में वह ध्रुव की माता उत्पन्न हुई।

**(हरिवंश १।२ अ०)**

ध्रुवं च कीर्तिमन्तं च शिवं शान्तमयस्पतिम्।
उत्तानपादोऽजनयत् सूनृतायां प्रजापतिः ।।
तस्माच्छ्लिष्टिं च भव्यं च ध्रुवाच्छम्भुर्व्यजायत।
श्लिष्टेराधत्त सुच्छाया पंच पुत्रानकल्माषान्।
रिपुं रिपुंजयं पुण्यं वृकलं वृकतेजसम् ।।
रिपोराधत्त बृहती चाक्षुषं सर्वतेजसम् ।।

अजीजनत् पुष्करिण्यां वीरण्यां चाक्षुषो मनुम् ।
प्रजापतेरात्मजायामरण्यस्य महात्मनः ॥
मनोरजायन्त दश नड्वलायां महौजसः ।
कन्यायामभवञ्छ्रेष्ठा वैराजस्य प्रजापतेः ॥
उरुः पुरुः शतद्युम्नस्तपस्वी सत्यवान् कविः ॥
अग्निष्टुदतिरात्रश्च सुद्युम्नश्चेति ते नव ।
अभिमन्युश्च दशमो नड्वलायाः सुताः स्मृताः ॥
उरोरजनयत् पुत्रान् षडाग्नेयी महाप्रभान् ।
अङ्गं सुमनसं ख्यातिं क्रतुमङ्गिरसं गयम् ।
अङ्गात् सुनीथापत्यं वै वेनमेकमजायत ।

× × ×

वेनस्य पाणौ मथिते बभूव मुनिभिः पृथुः ॥

× × ×

पृथुपुत्रौ तु धर्मज्ञौ जज्ञातेऽन्तर्धिपालितौ ।
शिखण्डिनी हविर्धानमन्तर्धानाद् व्यजायत ॥
हविर्धानाद् षडाग्नेयी धिषणाजनयत् सुतान् ।
प्राचीनबर्हिषं शुक्लं गयं कृष्णं व्रजाजिनौ ॥
प्राचीनबर्हिर्भगवान् महानासीत् प्रजापतिः ।

× × ×

सवर्णाऽऽधत्त सामुद्री दश प्राचीनबर्हिषः ।
सर्वे प्रचेतसो नाम धनुर्वेदस्य पारगाः ॥

× × ×

मारिषायां ततस्ते वै मनसा गर्भमादधुः ।
दशभ्यस्तु प्रचेतोभ्यो मारिषायां प्रजापतिः ॥

**ध्रुव की सन्तान**—प्रजापति उत्तानपाद ने सूनृता से ध्रुव, कीर्तिमान्, शिव और अयस्पति को उत्पन्न किया ।

ध्रुव से उसकी पत्नी शम्भु ने श्लिष्टि और भव्य को उत्पन्न किया ।

श्लिष्टि ने पत्नी सुच्छाया से पांच श्रेष्ठ पुत्रों को उत्पन्न किया—रिपु, रिपुञ्जय, पुण्य, वृकल और वृकतेजा को उत्पन्न किया । रिपु से बृहती ने चक्षु या चाक्षुष को उत्पन्न किया । प्रजापति अरण्य की पुत्री पुष्करिणी (वीरिणी) में चक्षु या चाक्षुष मनु को उत्पन्न किया ।

**चाक्षुषमनु की सन्तति**—चाक्षुष मनु ने नड्वाला से, जो वैराज प्रजापति की श्रेष्ठ कन्या थी, दश पुत्र उत्पन्न किये—उरु, पुरु शतद्युम्न, तपस्वी, सत्यवान्, कवि, अग्निष्टुत्, अतिरात्र, सुद्युम्न और दशम अभिमन्यु।

अग्नि की पुत्री आग्नेयी से उरु ने महातेजस्वी—अंग, सुमनस्, ख्याति, क्रतु, अंगिरा और गय—इन छः पुत्रों को उत्पन्न किया।

**वेन**—अंग से सुनीथा का पुत्र एकमात्र वेन उत्पन्न हुआ।

पृथु—वेन के हाथ को मथने पर पृथु उत्पन्न हुआ। पृथु के पुत्र थे धर्मज्ञ अन्तर्धि और पालित। अन्तर्धि से शिखण्डिनी ने हविर्धान को उत्पन्न किया। हविर्धान से आग्नेयी धिषण ने छः पुत्रों को उत्पन्न किया—प्राचीनबर्हि शुक्ल, गय, कृष्ण, व्रज और अजिन।

**प्राचीनबर्हि**—प्रजापति प्राचीनबर्हि महान् प्रजापति थे।

**दश प्राचेतस**—सामुद्री सवर्णा ने प्राचीनबर्हि से धनुर्वेद के पारग दश प्रचेताओं को उत्पन्न किया।

**दक्ष**—दश प्रचेताओं से मारिषा में एकमात्र प्रजापति दक्ष को उत्पन्न किया जो महान् प्रजापति था।

**(हरि० ११२ अ०)**

दक्षो जज्ञे महातेजाः सोमस्यांशेन भारत ॥

**अर्थ**—प्राचेतस दक्ष सोम के अंश से उत्पन्न हुए थे।

**दक्ष प्रजापति वंशः**

**हर्यश्वाः—**

अथ पुत्रसहस्राणि वीरण्यां पंच वीर्यवान्।
असिक्न्यां जनयामास दक्ष एव प्रजापतिः।

अर्थ—दक्ष प्राचेतस प्रजापति ने वीरण की पुत्री असिक्नी से पांच सहस्र 'हर्यश्व' संज्ञक पुत्र उत्पन्न किये।

**नारदजन्म**—

यं कश्यपः सुतवरं परमेष्ठी व्यजीजनत्।
दक्षस्य वै दुहतरि दक्षशापभयान्मुनिः ॥
पूर्वं स हि समुत्पन्नो नारदः परमेष्ठिना।
असिक्न्यामथ वीरण्यां भूयो देवर्षिसत्तमः ॥

**अर्थ**—परमेष्ठी कश्यप प्रजापति ने अपने श्रेष्ठ पुत्र नारद को दक्ष के शाप के भय से दक्ष की पुत्री से उत्पन्न किया था। सबसे पहिले परमेष्ठी कश्यप ने

नारद को ही उत्पन्न किया था। (हर्यश्वों से पूर्व) असिक्नी से देवर्षि सत्तम नारद का जन्म हुआ था।

**शबलाश्वाः—**

हर्यश्वेषुऽथ नष्टेषु दक्षः प्राचेतसः पुनः।
वैरण्यामेव पुत्राणां सहस्रमसृजत् प्रभुः॥

**अर्थ**—हर्यश्वों के नष्ट होने पर दक्ष प्राचेतस ने वीरण की पुत्री असिक्नी से एक सहस्र 'शबलाश्व' संज्ञक पुत्रों को उत्पन्न किया।

**षष्टिः कन्याः—**

षष्टिं भूयोऽसृजत् कन्या वीरण्यामिति नः श्रुतम्।

× × ×

ददौ स दश धर्माय कश्यपाय त्रयोदश।
सप्तविंशतिं सोमाय चतस्रोऽरिष्टनेमिने॥
द्वे चैव भृगुपुत्राय द्वे चैवाङ्गिरसे तथा।
द्वे कृशाश्वाय विदुषे तासां नामानि मे शृणु॥

**अर्थ**—दक्ष ने वीरिणी (असिक्नी) से साठ कन्यायें उत्पन्न कीं, यह इतिहास में प्रसिद्ध है।

दक्ष ने दश कन्यायें धर्म (प्रजापति) को दीं, तेरह कन्यायें कश्यप को और सत्ताईस कन्यायें सोम को, चार कन्यायें अरिष्टनेमि को, दो कन्यायें भृगुपुत्र को, दो अंगिरा को और दो कन्यायें कृशाश्व ऋषि को दीं उनके नाम इस प्रकार थे।

**धर्मपत्न्यः—**

अरुन्धती वसुर्यामी लम्बा भानुर्मरुत्वती।
संकल्पा च मुहूर्ता च साध्या विश्वा च भारत॥

**अर्थ**—अरुन्धती, वसु, यामी, लम्बा, भानु, मरुत्वती संकल्पा, मुहूर्ता, साध्या और विश्वा-धर्म की पत्नियां थीं।

**धर्मसन्ततिः—**

विश्वेदेवाश्च विश्वायाः साध्यान् साध्या व्यजायत।
मरुत्वत्यां मरुत्वन्तो वसोस्तु वसवस्तथा॥

**अर्थ**—विश्वा से विश्वेदेव, साध्या से साध्यगण, मरुत्वती से मरुत्वान् और वसु (स्त्री) से वसुगण उत्पन्न हुए।

**अष्टवसवः—**

आपो ध्रुवश्च सोमश्च धरश्चैवानिलानलौ।
प्रत्यूषश्च प्रभासश्च वसवो नामभिः स्मृताः॥

अर्थ—(वसु के आठ पुत्र थे)—आप, ध्रुव, सोम, धर, अनिल, अनल, प्रत्यूष और प्रभास।

चौबीस दाक्षायणी कन्यायें - स्वायम्भुवपुत्री प्रसूति में दक्ष (प्रथम या कर्दम या रौच्यमनु) ने २४ कन्यायें उत्पन्न कीं।

**स्वायम्भुवस्य मनोः द्वे कन्ये—**

कन्ये द्वे च महाभागे याम्या जाताः प्रजास्त्विमाः।
देवीनाम्ना तथाकूतिः प्रसूतिश्चैव ते शुभे॥

अर्थ—स्वायम्भुवमनु की दो पुत्रियां हुईं—आकूति और प्रसूति, इनसे प्रजायें उत्पन्न हुईं।

**प्रथम दक्षः—**

स्वायम्भुवप्रसूतिं तु दक्षाय व्यसृजत् प्रभुः।
रुचेः प्रजापतेश्च आकूतिं प्रत्यपादयत्॥
आकूत्यां मिथुनं जज्ञे मानसस्य रुचेः शुभम्।

× × ×

स्वायम्भुवसुतायां तु प्रसूत्यां लोकमातरः।
तस्यां कन्याश्चतुर्विंशद्दक्षस्त्वजनयत् प्रभुः।

अर्थ—स्वायम्भुवमनु ने प्रसूति का विवाह दक्ष (प्रथम=कर्दम या रौच्यमनु) से किया और आकूति को रुचि प्रजापति को दिया। आकूति से रुचि ने एक मिथुन सन्तान उत्पन्न की।

**धर्मस्य पत्न्यः—**

श्रद्धा लक्ष्मी धृतिस्तुष्टिः पुष्टिर्मेधा क्रिया तथा।
बुद्धिर्लज्जा वपुः शान्तिः सिद्धिः कीर्तिस्त्रयोदशी।
पत्न्यर्थे प्रतिजग्राह धर्मो दाक्षायणी प्रभुः॥

अर्थ—श्रद्धा, लक्ष्मी, धृति तुष्टि, पुष्टि, मेधा, क्रिया, बुद्धि, लज्जा, वपु, शान्ति, सिद्धि, कीर्ति—इन तेरह दक्षकन्याओं को धर्म प्रजापति ने पत्नीरूप में ग्रहण किया।

**अन्या एकादश दक्षकन्याः—**

ताभ्यः शिष्टा यवीयस्य एकादश सुलोचनाः।
ख्यातिः सती संभूतिः स्मृतिः प्रीतिः क्षमा तथा।
सन्नतिश्चानसूया च ऊर्जा स्वाहा स्वधा तथा॥
तास्ततः प्रत्यपद्यन्त पुनरन्ये च महर्षयः।
रुद्रो भृगुर्मरीचिश्च अङ्गिराः पुलहः क्रतुः।

पुलस्त्योऽत्रिर्वसिष्ठश्च पितरोऽग्निस्तथैव च ॥
सतीं भवाय प्रायच्छत् ख्यातिं च भृगवे तथा ।
मरीचये च सम्भूतिं स्मृतिमाङ्गिरसे ददौ ॥
प्रीतिं चैव पुलस्त्याय क्षमां वै पुलहाय च ।
क्रतवे सन्नतिं नाम अनसूयाम् तथात्रये ।
ऊर्जां ददौ वसिष्ठाय स्वाहां वै ह्यऽनये ददौ ।

(वायुपुराण अ० १७)

**अर्थ**—अवशिष्ट एकादश दक्षपुत्रियां थीं—ख्याति, सती, संभूति, स्मृति, प्रीति, क्षमा, सन्नति, अनसूया, ऊर्जा, स्वाहा और स्वधा । इनका विवाह विभिन्न महर्षियों से हुआ । रुद्र, भृगु, मरीचि, अंगिरा, पुलह, क्रतु, पुलस्त्य, अत्रि, वसिष्ठ, पितर और अग्नि—इनके पति थे ।

दक्ष ने सती का विवाह रुद्र से, ख्याति का भृगु से, सम्भूति का मरीचि से, स्मृति का अंगिरा से, प्रीति का पुलस्त्य से, क्षमा का पुलह से, सन्नति का क्रतु से, अनसूया का अत्रि से, ऊर्जा का वसिष्ठ से और स्वाहा का अग्नि से विवाह किया ।

**प्रियव्रतवंशवर्णनम् (वायुपुराण अ० ३३)**

स्वायम्भुवेऽन्तरे पूर्वमाद्ये त्रेतायुगे तदा ।
प्रियव्रतस्य पुत्रैस्तैः पौत्रैः स्वायम्भुवस्य तु ।
प्रजासर्गस्तपोयोगैस्तैरियं विनिवेशिता ॥
प्रियव्रतात् प्रजावतो वीरान् काम्या व्यजायत ।
कन्या सा तु महाभागा कर्द्दमस्य प्रजापतेः ॥
कन्ये द्वे शतपुत्रांश्च सम्राट् कुक्षिश्च ते उभे ।
तयोर्वै भ्रातरः शूराः प्रजापतिसमा दश ॥
अग्नीध्रश्च वपुष्मान् च मेधा मेधातिथिर्विभुः ।
ज्योतिष्मान् द्युतिमान् हव्यः सवनः सर्व एव च ।
प्रियव्रतोऽभिषिच्यैतान् सप्त सप्तसु पार्थिवान् ।
द्वीपेषु तेषु धर्मेण द्वीपांस्तांश्च निबोधत ॥
जम्बूद्वीपेश्वरं चक्रे अग्नीध्रन्तु महाबलम् ।
प्लक्षद्वीपेश्वरश्चापि तेन मेधातिथिः कृतः ॥
शाल्मलौ तु वपुष्मन्तं राजानमभिषिक्तवान् ।
ज्योतिष्मन्तं च कुशद्वीपे राजानं कृतवान् प्रभुः ।
द्युतिमन्तं च राजानं क्रौंचद्वीपे समादिशत् ।

शाकद्वीपेश्वरञ्चापि हव्यञ्चक्रे प्रियव्रतः ।
पुष्कराधिपतिञ्चापि सवनं कृतवान् प्रभुः ।
पुष्करे सवनस्यापि महावीतः सुतोऽभवत् ।
धातकिश्चैव द्वावेतौ पुत्रौ पुत्रवतां वरौ ।

× × ×

हव्यो व्यजनयत् पुत्रान् शाकद्वीपेश्वारान् प्रभुः ।
जलदञ्च कुमारञ्च सुकुमारं मरीचकम् ।
वसुमोदं सुमोदकं सप्तमञ्च महाद्रुमम् ॥

X X X

क्रौंचद्वीपेश्वरस्यापि पुत्रा द्युतिमतस्तु वै ।
कुशलो मनुगश्चोष्णः पीवरश्चान्धकारकः ॥

अर्थ—स्वायम्भुव मन्वन्तर (समय में) या आद्य त्रेतायुग (प्रथम परिवर्त युग २६००० विक्रम पूर्व) में प्रियव्रत के पुत्रों अथवा स्वायम्भुव मनु के पौत्रों ने तपोयोग से प्रजा की सृष्टि की और उसको पृथिवी के विभिन्न भागों में बसाया।

प्रियव्रत से काम्या ने प्रजावान् वीर पुत्रों को उत्पन्न किया। काम्या प्रजापति कर्दम (रौच्यमनु) की पुत्री थी। उसने दो कन्यायें और सौ पुत्र (अनेक) उत्पन्न किये। दो कन्याओं का नाम सम्राट् और कुक्षि था। इनके दश भाई अति शूरवीर और प्रजापति के समान ही थे।

**दश पुत्र**—अग्नीध्र, वपुष्मान्, मेधा, मेधातिथि, विभु, ज्योतिष्मान्, द्युतिमान्, हव्य, सवन और सर्व—ये प्रियव्रत के प्रधान पुत्र थे।

**सप्तद्वीपेश्वर सात पुत्र**–प्रियव्रत ने अपने सात पुत्रों को सात द्वीपों (महाद्वीपों) का अधिपति बनाया।

अग्नीध्र को जम्बूद्वीप का अधिपति, प्लक्ष द्वीप का अधिपति मेधातिथि, शाल्मलिद्वीप का सम्राट् वपुष्मान् को, ज्योतिष्मान् को कुशद्वीप का राजा, क्रौञ्चद्वीप का राजा द्युतिमान् को, शाकद्वीप का अधिपति हव्य को और पुष्करद्वीप का अधिपति सवन को बनाया। सवन के दो पुत्र महावीत और धातकि इन्हीं नाम के दो महाखण्डों के अधिपति हुए।

**हव्य द्वारा शाकद्वीप का विभाजन**—हव्य के सात पुत्र शाकद्वीप के सात भागों के अधिपति हुए—जलद, कुमार, सुकुमार, मरीचिक, वसुमोद, सुमोदक और महाद्रुम—(जो इन्हीं के नाम से प्रसिद्ध भूदेशों के अधिपति हुए।

**द्युतिमान् द्वारा क्रौञ्चद्वीप का विभाजन**—क्रौञ्चद्वीपेश्वर द्युतिमान् के पुत्र थे—कुशल, मनुग, उष्ण, पीवर, अन्धकारक।

अर्थ—राजन् ! उस दिन से जो भाई भाई को खोजने के लिए जाता है, वह शीघ्र ही नष्ट हो जाता है, अतएव विद्वान् को ऐसा न करना चाहिये अर्थात् भाई को ढूंढ़ने के लिए भाई को नहीं जाना चाहिये ।

तांश्चापि नष्टान् विज्ञाय पुत्रान् दक्षः प्रजापतिः ।
षष्टिं भूयोऽसृजत् कन्या वीरण्यामिति नः श्रुतम् ।।२७।।

अर्थ—हमने सुना है कि अपने उन पुत्रों को भी नष्ट हुआ जानकर दक्ष प्रजापति ने वीरण की पुत्री में फिर साठ कन्याओं को उत्पन्न किया (क्योंकि कन्याएं स्त्री होने से नारदजी के आत्मज्ञान के उपदेश की पात्र नहीं थीं) ।

तास्तदा प्रतिजग्राह भार्यार्थे कश्यपः प्रभुः ।
सोमो धर्मश्च कौरव्य यथैवान्ये महर्षयः ।।२८।।

अर्थ—कुरुकुलोत्पन्न जनमेजय ! उन (में से कुछ कन्याओं) को प्रभु कश्यपजी ने अपनी पत्नी के रूप में स्वीकार कर लिया एवं चन्द्रमा, धर्म तथा दूसरे महर्षियों ने भी उन (में से कितनी ही कन्याओं) को अपनी पत्नी के रूप में स्वीकार कर लिया ।

ददौ स दश धर्माय कश्यपाय त्रयोदश ।
सप्तविंशतिं सोमाय चतस्रोऽरिष्टनेमिने ।।२९।।
द्वे चैव भृगुपुत्राय द्वे चैवाङ्गिरसे तथा ।
द्वे कृशाश्वाय विदुषे तासां नामानि मे शृणु ।।३०।।

अर्थ—दक्ष ने धर्म को दस, कश्यपजी को तेरह, चन्द्रमा को सत्ताईस, अरिष्टनेमि को चार, भृगुपुत्र को दो, अंगिरा को दो और विद्वान् कृशाश्व ऋषि को दो कन्याएं दीं, उनके नामों को मुझसे सुनो—

अरुन्धती वसुर्यामी लम्बा भानुर्मरुत्वती ।
सकल्पा च मुहूर्ता च साध्या विश्वा च भारत ।
धर्मपत्न्यो दश त्वेतास्तास्वपत्यानि मे शृणु ।।३१।

अर्थ—भरतवंशी राजन् ! अरुन्धती, वसु, यामी, लम्बा, भानु, मरुत्वती, संकल्पा, मुहूर्ता, साध्या विश्वा—ये दश धर्म की पत्नियां हैं । इनमें जो सन्तान उत्पन्न हुई, उनके नामों को मुझसे सुनो—

विश्वेदेवाश्च विश्वायाः साध्यान् साध्या व्यजायत ।
मरुत्वत्यां मरुत्वन्तो वसोस्तु वसवस्तथा ।।३२।।

अर्थ—विश्वा ने विश्वेदेव नामक पुत्रों को और साध्या ने साध्य नाम वाले पुत्रों को उत्पन्न किया, मरुत्वती से मरुत्वान् और वसु से वसु प्रकट हुए ।

भानोस्तु भानवस्तात मुहूर्ताया मुहूर्तजाः ॥३३॥

अर्थ—और तात ! भानु से भानु देवता और मुहूर्ता से (क्षण, लव आदि कालभिमानी देवता) मुहूर्तज उत्पन्न हुए ।

लम्बायाश्चैव घोषोऽथ नागवीथी च यामिजा ।
पृथिवीविषयं सर्वमरुन्धत्यां व्यजायत ॥३४॥

अर्थ—घोष नामक (मन्त्राभिमानी) देवता लम्बा से उत्पन्न हुआ तथा यामी से (स्वर्गाभिमानिनी) नागवीथी उत्पन्न हुई तथा अरुन्धती में (घृत, पशु, औषध आदि) सब पृथ्वी के विषय उत्पन्न हुए ।

संकल्पायास्तु सर्वात्मा जज्ञे संकल्प एव हि ।
नागवीथ्याश्च यामिन्या वृषलम्बा व्यजायत ॥३५॥

अर्थ— तथा संकल्पा से सर्वात्मा संकल्प अर्थात् मानसक्रियाभिमानी देवता उत्पन्न हुआ और यामिपुत्री नागवीथी से वृषलम्बा (कालान्तर में फलवृष्टि करनेवाले धर्म या ईश्वर का अवलम्बन करनेवाला देवता) उत्पन्न हुआ ।

या राजन् सोमपत्न्यस्तु दक्षः प्राचेतसो ददौ ।
सर्वा नक्षत्रनाम्न्यस्ता ज्यौतिषे परिकीर्तिताः ॥३६॥

अर्थ—राजन् ! प्राचेतस दक्ष ने चन्द्रमा को जो कन्याएं दी थीं, वे सब सोम पत्नियां नक्षत्रों के नाम से ज्यौतिष शास्त्र में प्रसिद्ध हैं ।

ये त्वन्ये ख्यातिमन्तो वै देवा ज्योतिःपुरोगमाः ।
वसवोऽष्टौ समाख्यातास्तेषां वक्ष्यामि विस्तरम् ॥३७॥

अर्थ—अब जो ज्योति आदि दूसरे प्रसिद्ध देवता हैं और जो विख्यात आठ वसु देवता हैं, उनका विस्तृत वर्णन मैं आपसे करूंगा ।

आपो ध्रुवश्च सोमश्च धरश्चैवानिलानलौ ।
प्रत्यूषश्च प्रभासश्च वसवो नामभिः स्मृताः ॥३८॥

अर्थ—आप, ध्रुव, सोम, धर, अनिल, अनल, प्रत्यूष और प्रभास (—ये आठ) वसु नाम से प्रसिद्ध हैं ।

आपस्य पुत्रो वैतण्ड्यः श्रमः शान्तो मुनिस्तथा ।
ध्रुवस्य पुत्रो भगवान् कालो लोकप्रकालनः ॥३९॥

अर्थ—आपके वैतण्ड्य, श्रम, शान्त और मुनिनामक पुत्र उत्पन्न हुए और संसार को अपने अंकुश में रखनेवाले भगवान् काल ध्रुव के पुत्र हैं ।

सोमस्य भगवान् वर्चा वर्चस्वी येन जायते ।
धरस्य पुत्रो द्रविणो हुतहव्यवहस्तथा ।
मनोहरायाः शिशिरः प्राणोऽथ रमणस्तथा ॥४०॥

**अर्थ**—और सोम नामक वसु के पुत्र भगवान् वर्चा हैं, जिन (का पूजन करने) से मनुष्य वर्चस्वी हो जाता है। घर वसु के द्रविण और हुतहव्यवह नामक दो पुत्र हुए तथा (धर की दूसरी पत्नी) मनोहरा से शिशिर, प्राण और रमण नामक पुत्र हुए।

अनिलस्य शिवा भार्या यस्याः पुत्रो मनोजवः ।
अविज्ञातगतिश्चैव द्वौ पुत्रावनिलस्य तु ॥४१॥

**अर्थ**—अनिल की पत्नी का नाम शिवा था, उसके पुत्र मनोजव और अविज्ञात गति थे, ये दोनों अनिल के पुत्र थे।

अग्निपुत्रः कुमारस्तु शरस्तम्बे श्रियान्वितः ।
तस्य शाखो विशाखश्च नैगमेयश्च पृष्ठजाः ॥४२॥

**अर्थ**—अग्नि के पुत्र श्रीमान् कुमार सरकण्डों के झुंड में प्रकट हुए थे। उनके पीछे शाख, विशाख और नैगमेय हुए (इस प्रकार अग्नि के चार पुत्र थे)।

अपत्यं कृत्तिकानां तु कार्तिकेय इति स्मृतः ।
स्कन्दः सनत्कुमारश्च सृष्टः पादेन तेजसः ॥४३॥

**अर्थ**—(ये कुमार ही) कृत्तिकाओं की सन्तान कार्तिकेय (और) स्कन्द कहलाते हैं और ये ही सनत्कुमार हैं। (अग्नि ने इन्हें अपने तेज के एक अंश से प्रकट किया है (और शाख आदि तीन को भी अपने तेज के एक एक चौथाई अंश से प्रकट किया है। छान्दोग्य उपनिषद् में लिखा है कि 'तं स्कन्द इत्याचक्षते' यह सनत्कुमार ही स्कन्द है। इससे प्रतीत होता है कि सनत्कुमार इनका उपनाम है)

प्रत्यूषस्य विदुः पुत्रमृषिं नाम्ना च देवलम् ।
द्वौ पुत्रौ देवलस्यापि क्षमावन्तौ तपस्विनौ ॥४४॥

**अर्थ**—प्रत्यूष के पुत्र का नाम देवल और (पुत्री का नाम) ऋष्टि था। देवल के भी दो पुत्र थे, जो क्षमावान् तथा तपस्वी थे।

बृहस्पतेस्तु भगिनी वरस्त्री ब्रह्मचारिणी ।
योगसिद्धा जगत् कृत्स्नमसक्ता विचचार ह ॥४५॥

**अर्थ**—बृहस्पति की बहिन का नाम ब्रह्मचारिणी था, यह योगसिद्ध श्रेष्ठ स्त्री-आसक्ति को त्यागकर सारे संसार में विचरण किया करती थी।

प्रभासस्य च भार्या वसूनामष्टमस्य च ।
विश्वकर्मा महाभागस्तस्यां जज्ञे प्रजापतिः ॥४६॥

**अर्थ**— वह प्रभास नामवाले आठवें वसु की भार्या बन गयी। उसके गर्भ से विश्वकर्मा नामवाले महाभाग्यवान् प्रजापति उत्पन्न हुए।

कर्ता शिल्पसहस्राणां त्रिदशानां च वर्धकिः ।
भूषणानां च सर्वेषां कर्ता शिल्पवतां वरः ॥४७॥

**अर्थ**—उन्होंने हजारों शिल्पों (कलाओं) की रचना की है और वे देवताओं के बढ़ई हैं तथा वे शिल्पियों में श्रेष्ठ विश्वकर्मा सब आभूषणों के बनाने वाले हैं।

यः सर्वासां विमानानि देवतानां चकार ह ।
मनुष्याश्चोपजीवन्ति यस्य शिल्पं महात्मनः ॥४८॥

**अर्थ**—उन्होंने सब देवताओं के विमानों को बनाया है और उन महात्मा के शिल्प से मनुष्य भी अपनी आजीविका चलाते हैं।

सुरभी कश्यपाद् रुद्रानेकादश विनिर्ममे ।
महादेवप्रसादेन तपसा भाविता सती ॥४९॥
अजैकपादहिर्बुध्न्यस्त्वष्टा रुद्राश्च भारत ।
त्वष्टुश्चैवात्मजः श्रीमान् विश्वरूपो महायशाः ॥५०॥

**अर्थ**—(अब दक्ष ने कश्यप मुनि को जो तेरह कन्याएं दी थीं, उनमें से सुरभि की सन्तान का वर्णन करते हैं—) तप में मग्न हुई सुरभि ने महादेवजी से वर पाकर कश्यपजी के द्वारा ग्यारह रुद्रों को उत्पन्न किया था। भरतवंशी राजन्! अजैकपाद्, अहिर्बुध्न्य, त्वष्टा तथा रुद्र—ये सब सुरभि की ही सन्तानें हैं। त्वष्टा के महायशस्वी और श्रीमान् पुत्र का नाम विश्वरूप था।

हरश्च बहुरूपश्च त्र्यम्बकश्चापराजितः ।
वृषाकपिश्च शम्भुश्च कपर्दी रैवतस्तथा ॥५१॥
मृगव्याधश्च सर्पश्च कपाली च विशाम्पते ।
एकादशैते कथिता रुद्रास्त्रिभुवनेश्वराः ॥५२॥

**अर्थ**–राजन्! हर, बहुरूप, त्र्यम्बक, अपराजित, वृषाकपि, शम्भु, कपर्दी, रैवत, मृगव्याध, सर्प और कपाली—ये तीनों भुवनों के ईश्वर ग्यारह रुद्र कहे गये हैं।

शतं त्वेवं समाख्यातं रुद्राणाममितौजसाम् ।
पुराणे भरतश्रेष्ठ यैर्व्याप्ताः सचराचराः ॥५३॥
लोका भरतशार्दूल कश्यपस्य निबोध मे ।
अदितिर्दितिर्दनुश्चैव अरिष्टा सुरसा खशा ॥५४॥
सुरभिर्विनता चैव ताम्रा क्रोधवशा इरा ।
कद्रुर्मुनिश्च राजेन्द्र तास्वपत्यानि मे शृणु ॥५५॥

**अर्थ**—भरतश्रेष्ठ! पुराणों में इन अमित पराक्रमी रुद्रों के सैकड़ों रूप

बताये गये हैं। इनसे चराचर लोक भरे हुए हैं। भरतशार्दूल ! अब तुम मुझसे कश्यप की (स्त्रियों के नाम) सुनो। (वे हैं—) अदिति, दिति, दनु, अरिष्टा, सुरसा, खशा, सुरभि, विनता, ताम्रा, क्रोधवशा, इरा, कद्रू और मुनि। राजेन्द्र ! अब इनसे जो सन्तानें उत्पन्न हुईं, उनका वर्णन मुझसे सुनो।

पूर्वमन्वन्तरे श्रेष्ठा द्वादशासन् सुरोत्तमाः।
तुषिता नाम तेऽन्योन्यमूचुर्वैवस्वतेऽन्तरे ॥५६॥
उपस्थितेऽतियशसि चाक्षुषस्यान्तरे मनोः।
हितार्थं सर्वसत्त्वानां समागम्य परस्परम् ॥५७॥

**अर्थ**—पहले चाक्षुष मन्वन्तर में तुषित नामवाले बारह श्रेष्ठ देवता थे। वे उस अत्यन्त यशस्वी मन्वन्तर का अन्त आने पर वैवस्वत मन्वन्तर के आरम्भ में सब प्राणियों का हित करने के लिए परस्पर मिलकर कहने लगे—

आगच्छत द्रुतं देवा अदितिं सम्प्रविश्य वै।
मन्वन्तरे प्रसूयामस्तन्न श्रेयो भविष्यति ॥५८॥

अर्थ—'देवताओ ! शीघ्र आओ ! हम अदिति में प्रवेश करके अगले (वैवस्वत) मन्वन्तर में उत्पन्न होंगे, यह कार्य हमारे लिए श्रेयस्कर होगा'।

**वैशम्पायन उवाच**—

एवमुक्त्वा तु ते सर्वे चाक्षुषस्यान्तरे मनोः।
मारीचात् कश्यपाज्जातास्तेऽदित्या दक्षकन्यया ॥५९॥

**अर्थ**—वैशम्पायनजी कहते हैं—वे सभी देवता चाक्षुष मन्वन्तर के अन्त में इस प्रकार वार्तालाप कर मरीचिपुत्र कश्यप से दक्ष की कन्या अदिति के गर्भ से उत्पन्न हो गये।

तत्र विष्णुश्च शक्रश्च जज्ञाते पुनरेव हि।
अर्यमा चैव धाता च त्वष्टा पूषा च भारत ॥६०॥
विवस्वान् सविता चैव मित्रो वरुण एव च।
अंशो भगश्चातितेजा आदित्या द्वादश स्मृताः ॥६१॥

**अर्थ**—भारत ! वहां विष्णु और इन्द्र फिर उत्पन्न हुए। वे तथा अर्यमा, धाता, त्वष्टा, पूषा, विवस्वान्, सविता, मित्र, वरुण, अंश और परम तेजस्वी भग—ये बारह आदित्य कहलाते हैं।

चाक्षुषस्यान्तरे पूर्वमासन् ये तुषिताः सुराः।
वैवस्वतेऽन्तरे ते वै आदित्या द्वादश स्मृताः ॥६२॥

**अर्थ**—पहले चाक्षुष मन्वन्तर में जो तुषित नामवाले देवता थे, वे अब वैवस्वत मन्वन्तर में बारह आदित्य कहलाते हैं।

सप्तविंशतिर्याः प्रोक्ताः सोमपत्न्योऽथ सुव्रताः ।
तासामपत्यान्यभवन् दीप्तान्यमिततेजसाम् ॥६३॥

**अर्थ**—और वो सुन्दर व्रत धारण करनेवाली चन्द्रमा की सत्ताईस पत्नियां कही गयी हैं, उन अमित तेजस्विनी पत्नियों की ज्योतिर्मयी सन्तानें उत्पन्न हुईं ।

अरिष्टनेमिपत्नीनामपत्यानीह षोडश ।
बहुपुत्रस्य विदुषश्चतस्रो विद्युतः स्मृताः ॥६४॥

**अर्थ**—अनेक पुत्रवाले विद्वान् अरिष्टनेमि की विद्युत् नामवाली चार पत्नियां थीं । उनसे सोलह सन्तानें उत्पन्न हुईं ।

प्रत्यङ्गिरसजाः श्रेष्ठा ऋचो ब्रह्मर्षिसत्कृताः ।
कृशाश्वस्य तु राजर्षेर्देवप्रहरणानि च ॥६५॥

**अर्थ**—राजर्षि कृशाश्व के ब्रह्मर्षियों से सत्कृत श्रेष्ठ प्रत्यंगिरसजा ऋचाएं और देवताओं के आयुध प्रकट हुए ।

एते युगसहस्रान्ते जायन्ते पुनरेव हि ।
सर्वदेवगणास्तात त्रयस्त्रिंशत् तु कामजाः ॥६६॥

**अर्थ**—तात ! ईश्वर की कामना से उत्पन्न होनेवाले तैंतीस देवता सत्ययुग आदि चारों युगों के एक हजार बार बीतने पर (प्रत्येक कल्प में) पुनः उत्पन्न हुआ करते हैं ।

तेषामपि च राजेन्द्र निरोधोत्पत्तिरुच्यते ॥६७॥

**अर्थ**—राजेन्द्र ! उन देवताओं की भी उत्पत्ति और नाश का वर्णन उपलब्ध होता है ।

यथा सूर्यस्य गगने उदयास्तमने इह ।
एवं देवनिकायास्ते सम्भवन्ति युगे युगे ॥६८॥

**अर्थ**—जैसे आकाश में सूर्य का उदय और अस्त बारंबार होता रहता है, इसी प्रकार ये देवताओं के समूह प्रत्येक युग में उत्पन्न (तथा नष्ट) होते हैं ।

दित्याः पुत्रद्वयं जज्ञे कश्यपादिति नः श्रुतम् ।
हिरण्यकशिपुश्चैव हिरण्याक्षश्च वीर्यवान् ॥६९॥

**अर्थ**—(इस प्रकार आदित्यों का वर्णन करके अब दैत्यों का वर्णन करते हैं—) हमने सुना है, कश्यप ऋषि से दिति के दो पुत्र उत्पन्न हुए थे, (उनमें से एक) हिरण्यकशिपु और (दूसरा) वीर्यवान् हिरण्याक्ष था ।

सिंहिका चाभवत् कन्या विप्रचित्तेः परिग्रहः ।
सैंहिकेया इति ख्यातास्तस्याः पुत्रा महाबलाः ।
गणैश्च सह राजेन्द्र दशसाहस्रमुच्यते ॥७०॥

अर्थ—(इन कश्यप और दिति की) एक सिंहिका नामवाली कन्या भी थी, वह विप्रचित्ति को विवाही गयी थी। उसके महाबली पुत्र सैंहिकेय नाम से प्रसिद्ध हैं। राजेन्द्र ! वे अपने गणों सहित दस हजार हैं।

तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च शतशोऽथ सहस्रशः।
असंख्याता महाबाहो हिरण्यकशिपोः शृणु ॥७१॥

अर्थ—और उनके सैकड़ों पुत्र और हजारों पौत्र हैं, उनकी गिनती नहीं की जा सकती। महाबाहो ! अब हिरण्यकशिपु की (सन्तानों का वर्णन) सुनो।

हिरण्यकशिपोः पुत्राश्चत्वारः प्रथितौजसः।
अनुह्लादश्च ह्लादश्च प्रह्लादश्चैव वीर्यवान् ॥७२॥
संह्लादश्च चतुर्थोऽभूद्ध्रादपुत्रो ह्रदस्तथा।
संह्लादपुत्रः सुन्दश्च निसुन्दस्तावुभौ स्मृतौ ॥७३॥

अर्थ—हिरण्यकशिपु के अनुह्लाद, ह्लाद, वीर्यवान् प्रह्लाद और चौथा संह्लाद—ये चार प्रसिद्ध पराक्रमी पुत्र उत्पन्न हुए। ह्लाद का पुत्र ह्रद हुआ। सुन्द और निसुन्द—ये दोनों संह्लाद के पुत्र कहलाते हैं।

अनुह्लादसुतौ ह्यायुः शिविकालस्तथैव ह।
विरोचनश्च प्राह्लादिर्बलिर्जज्ञे विरोचनात् ॥७४॥

अर्थ—अनुह्लाद के आयु और शिबिकाल नामक दो पुत्र थे। प्रह्लाद के विरोचन नामक पुत्र हुआ और विरोचन से बलि नामवाला पुत्र उत्पन्न हुआ।

बले पुत्रशतं त्वासीद् बाणज्येष्ठं नराधिप।
धृतराष्ट्रश्च सूर्यश्च चन्द्रमाश्चेन्द्रतापनः ॥७५॥
कुम्भनाभो गर्दभाक्षः कुक्षिरित्येवमादयः।
बाणस्तेषामतिबलो ज्येष्ठः पशुपतेः प्रियः ॥७६॥

अर्थ— बलि के सौ पुत्र थे। उनमें बाण (सबसे) बड़ा था। राजन् ! धृतराष्ट्र, सूर्य, चन्द्रमा, इन्द्रतापन, कुम्भनाभ, गर्दभाक्ष और कुक्षि आदि (बलि के सौ पुत्र थे)। इनमें अतिबली बाण बड़ा था और वह शिव का प्रिय भक्त था।

पुराकल्पे हि बाणेन प्रसाद्योमापतिं प्रभुम्।
पार्श्वतो विहरिष्यामि इत्येवं याचितो वरः ॥७७॥

अर्थ—पहले कल्प में बाणासुर ने उमापति शंकर को प्रसन्न करके यह वर मांगा था कि 'मैं आपके पास विहार करूं'।

बाणस्य चेन्द्रदमनो लोहित्यामुपपद्यत।
गणास्तथासुरा राजञ्छतसाहस्रसम्मिताः ॥७८॥

अर्थ—बाण के लोहिती नाम की पत्नी में इन्द्रदमन नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। राजन् ! लाखों असुर उसके गण थे।

हिरण्याक्षसुताः पञ्च विद्वांसः सुमहाबलाः।
झर्झरः शकुनिश्चैव भूतसंतापनस्तथा।
महानाभश्च विक्रान्तः कालनाभस्तथैव च ॥७९॥

अर्थ—हिरण्याक्ष के झर्झर, शकुनि, भूतसंतापन, महानाभ और पराक्रमी कालनाभ नामक पांच पुत्र हुए, वे विद्वान् और परम पराक्रमी थे।

अभवन् दनुपुत्राश्च शतं तीव्रपराक्रमाः।
तपस्विनो महावीर्याः प्राधान्येन निबोध तान् ॥८०॥

अर्थ—(अब दनु के वंश का वर्णन करते हैं—) दनु के सौ पुत्र हुए। वे सब परम पराक्रमी, तपस्वी और महावीर्यवान् थे। उनमें से मुख्य-मुख्य असुरों का वर्णन सुनिये।

द्विमूर्धा शकुनिश्चैव तथा शंकुशिरा विभुः।
शंकुकर्णो विराधश्च गवेष्ठी दुन्दुभिस्तथा।
अयोमुखः शम्बरश्च कपिलो वामनस्तथा ॥८१॥
मरीचिर्मघवांश्चैव इरा शंकुशिरा वृकः।
विक्षोभणश्च केतुश्च केतुवार्यशतह्रदौ ॥८२॥
इन्द्रजित् सत्यजिच्चैव वज्रनाभस्तथैव च।
महानाभश्च विक्रान्तः कालनाभस्तथैव च ॥८३॥
एकचक्रो महाबाहुस्तारकश्च महाबलः।
वैश्वानरः पुलोमा च विद्रावणमहासुरौ ॥८४॥
स्वर्भानुर्वृषपर्वा च तुहुण्डश्च महासुरः।
सूक्ष्मश्चैवातिचन्द्रश्च ऊर्णनाभो महागिरिः ॥८५॥
असिलोमा च केशी च शठश्च बलको मदः।
तथा गगनमूर्धा च कुम्भनाभो महासुरः ॥८६॥
प्रमदो मयः कुपथो हयग्रीवश्च वीर्यवान्।
वैसृपः सविरूपाक्षः सुपथोऽथ हराहरौ ॥८७॥
हिरण्यकशिपुश्चैव शतमायश्च शम्बरः।
शरभः शलभश्चैव विप्रचित्तिश्च वीर्यवान् ॥८८॥
एते सर्वे दनोः पुत्राः कश्यपादभिजज्ञिरे।
विप्रचित्तिप्रधानास्ते दानवाः सुमहाबलाः ॥८९॥

अर्थ—द्विमूर्धा, शकुनि तथा विभु, शंकुशिरा, शंकुकर्ण, विराध और गवेष्ठी,

दुन्दुभि तथा अयोमुख, शम्बर और कपिल, वामन तथा मरीचि, मघवान् और इरा, शंकुशिरा, वृक, विक्षोभण और केतु तथा केतुवीर्य, शतह्रद, इन्द्रजित्, सत्यजित् और वज्रनाभ तथा महानाभ और विक्रान्त, कालनाभ, महाभुज एकचक्र और महाबली तारक, वैश्वानर, पुलोमा, विद्रावण और महासुर, स्वर्भानु, वृषपर्वा और महान् असुर तुहुण्ड, सूक्ष्म और अतिचन्द्र तथा ऊर्णनाभ, महागिरि, असिलोमा और केशी एवं शठ तथा बलक, मद तथा गगनमूर्धा और महान् असुर कुम्भनाभ, प्रमद, मय और कुपथ, हयग्रीव और वीर्यवान् वैसृप, विरूपाक्षसहित सुपथ और हर, अहर, हिरण्यकशिपु तथा सैकड़ों प्रकार की माया जाननेवाले शम्बर, शरभ, शलभ और वीर्यवान् विप्रचित्ति—ये सब दनु के पुत्र कश्यपजी से उत्पन्न हुए थे। इनमें विप्रचित्ति प्रधान था। ये सब दानव बड़े बलवान् थे।

एतेषां यदपत्यं तु तन्न शक्यं नराधिप ।
प्रसंख्यातुं महीपाल पुत्रपौत्राद्यनन्तकम् ॥९०॥

**अर्थ**—नराधिप ! इनकी जो सन्तानें हुईं, उनकी गिनती नहीं की जा सकती। महीपाल ! इनके अनन्त पुत्र-पौत्र उत्पन्न हुए।

स्वर्भानोस्तु प्रभा कन्या पुलोम्नश्च सुतात्रयम् ।
उपदानवी हयशिराः शर्मिष्ठा वार्षपर्वणी ॥९१॥

**अर्थ**—स्वर्भानु के प्रभा नामक पुत्री उत्पन्न हुई और पुलोमा के उपदानवी, हयशिरा (तथा शची) तीन कन्याएं उत्पन्न हुईं। वृषपर्वा के शर्मिष्ठा नाम की पुत्री उत्पन्न हुई।

पुलोमा कालिका चैव वैश्वानरसुते उभे ।
बह्वपत्ये महावीर्ये मारीचेस्तु परिग्रहः ॥९२॥

**अर्थ**—वैश्वानर दानव की पुलोमा और कालिका नाम की दो पुत्रियां हुईं। ये दोनों मरीचिनन्दन कश्यप को विवाही गयीं, ये बड़ी शक्तिशाली थीं। इन कन्याओं के बहुत-सी सन्तानें उत्पन्न हुईं।

तयोः पुत्रसहस्राणि षष्टिं दानवनन्दनान् ।
चतुर्दशशतानन्यान् हिरण्यपुरवासिनः ॥९३॥
मारीचिर्जनयामास महता तपसान्वितः ।
पौलोमाः कालकेयाश्च दानवास्ते महाबलाः ॥९४॥
अवध्या देवतानां च हिरण्यपुरवासिनः ।
कृताः पितामहेनाजौ निहता सव्यसाचिना ॥९५॥

**अर्थ**— परम तपस्वी मारीचि (कश्यप) ने उन दोनों स्त्रियों में दानवों को आनन्द देनेवाले साठ हजार पुत्रों को जन्म दिया। फिर चौदह सौ पुत्र और

उत्पन्न किये। ये सब हिरण्यपुर में रहते थे। इन हिरण्यपुर में रहनेवाले महाबली पौलोम और कालकेय दानवों को ब्रह्माजी ने (वर देकर) देवताओं से भी अवध्य (न मारे जाने योग्य) कर दिया था। अर्जुन ने इनको रण में मार डाला था।

प्रभाया नहुषः पुत्रः सृंजयश्च शचीसुतः।
पूरुं जज्ञेऽथ शर्मिष्ठा दुष्यन्तमुपदानवी ॥९६॥

अर्थ--प्रभा के नहुष नामक पुत्र हुआ और शची के सृंजय। शर्मिष्ठा ने पूरु को उत्पन्न किया और उपदानवी ने दुष्यन्त को।

ततोऽपरे महावीर्या दानवास्त्वतिदारुणाः।
सिंहिकायामथोत्पन्ना विप्रचित्तेः सुतास्तदा ॥९७॥
दैत्यदानवसंयोगाज्जातास्तीव्रपराक्रमाः।
सैंहिकेया इति ख्यातास्त्रयोदश महाबलाः ॥९८॥

अर्थ—तदनन्तर और भी बहुत-से महावीर्यवान् अतिदारुण दानव सिंहिका में विप्रचित्ति से उत्पन्न हुए, फिर दैत्य-दानवों के संयोग से विप्रचित्ति के बहुत-से तीव्र पराक्रमी पुत्र हुए। इनमें तेरह महाबली दानव 'सैंहिकेय' नाम से प्रसिद्ध हैं।

व्यंशः शल्यश्च बलिनौ नभश्चैव महाबलः।
वातापिर्नमुचिश्चैव इल्वलः खसृमस्तथा ॥९९॥
आज्जिको नरकश्चैव कालनाभस्तथैव च।
शुक्रः पोतरणश्चैव वज्रनाभश्च वीर्यवान् ॥१००॥

अर्थ--(उनके नाम इस प्रकार हैं-) बलवान् व्यंश और शल्य, महाबली नभ, वातापि और नमुचि, इल्वल तथा खसृम, आज्जिक और नरक तथा कालनाभ, शुक्र और पोतरण यथा वीर्यवान् वज्रनाभ।

राहुर्ज्येष्ठस्तु तेषां वै सूर्यचन्द्रविमर्दनः।
मूकश्चैव तुहुण्डश्च ह्लादपुत्रौ बभूवतुः ॥१०१॥

अर्थ—इनमें राहु सबसे बड़ा है, जो सूर्य तथा चन्द्रमा को पीड़ा देता रहता है। ह्लाद के मूक और तुहुण्ड नामवाले दो पुत्र उत्पन्न हुए।

मारीचः सुन्दपुत्रश्च ताडकायां व्यजायत।
शिवमाणस्तथा चैव सुरकल्पश्च वीर्यवान् ॥१०२॥

अर्थ—सुन्द के ताडका में मारीच नामक पुत्र उत्पन्न हुआ तथा (सुन्द और ताडका के) शिवमाण और वीर्यवान् सुरकल्प नामक पुत्र भी उत्पन्न हुए।

एते वै दानवाः श्रेष्ठा दनुवंशविवर्द्धनाः ।
तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च शतशोऽथ सहस्रशः ॥१०३॥

अर्थ–ये सभी दानव श्रेष्ठ और दनु के वंश का विस्तार करनेवाले हैं, इनके सैकड़ों पुत्र और हजारों पौत्र हैं।

संह्लादस्य तु दैत्यस्य निवातकवचाः कुले ।
समुत्पन्नाः सुतपसा महान्तो भावितात्मनः ॥१०४॥

अर्थ—संह्लाद दैत्य के कुल में निवातकवच उत्पन्न हुए, वे सब उदार थे और उन्होंने बड़ा भारी तप करके अपने चित्त को पवित्र कर लिया था।

तिस्रः कोट्यः सुतास्तेषां मणिमत्यां निवासिनाम् ।
तेऽप्यवध्यास्तु देवानामर्जुनेन निपातिताः ॥१०५॥

अर्थ—वे मणिमती नगरी में निवास करते थे। उनके तीन करोड़ पुत्र थे। वे भी देवताओं से अवध्य थे, उनको भी अर्जुन ने मार डाला था।

षट् सुताः सुमहासत्त्वास्ताम्रायाः परिकीर्तिताः ।
काकी श्येनी च भासी च सुग्रीवी शुचि गृध्रिका ॥१०६॥

अर्थ–ताम्रा के काकी, श्येनी, भासी, सुग्रीवी, शुचि और गृध्रिका नाम की अत्यन्त बलशालिनी छः पुत्रियां कही जाती हैं।

काकी काकानजनयदुलूकी प्रत्युलूककान् ।
श्येनी श्येनांस्तथा भासी भासान् गृध्रांश्च गृध्रचपि ॥१०७॥
शुचिरौदकान् पक्षिगणान् सुग्रीवी तु परंतप ।
अश्वानुष्ट्रान् गर्दभांश्च ताम्रावंशः प्रकीर्तितः ॥१०८॥

अर्थ—परंतप ! काकी ने कौओं को, उलूकी ने उल्लुओं को, श्येनी ने श्येनों (बाजों) को, भासी ने भास नामक पक्षियों को और गृधी ने गीधों को उत्पन्न किया। शुचि ने जल में रहनेवाले पक्षियों और सुग्रीवी ने घोड़े, ऊंट तथा गाधों को जन्म दिया। यह मैंने ताम्रा के वंश का वर्णन किया है।

विनतायास्तु पुत्रौ द्वावरुणो गरुडस्तथा ।
सुपर्णः पततां श्रेष्ठो दारुणः स्वेन कर्मणा ॥१०९॥

अर्थ—विनता के अरुण और गरुड नामक दो पुत्र हुए। इनमें से पक्षियों में श्रेष्ठ गरुड अपने कर्म के कारण बड़े दारुण माने गये हैं।

सुरसाया सहस्रं तु सर्पाणाममितौजसाम् ।
अनेकशिरसां तात खेचराणां महात्मनाम् ॥११०॥

अर्थ—सुरसा के हजारों सर्प उत्पन्न हुए। तात ! वे सब सर्प अमित पराक्रमी, अनेक फनोंवाले आकाश में विचरण करनेवाले तथा विशालकाय हैं।

काद्रवेयाश्च बलिनः सहस्रममितौजसः ।
सुपर्णवशगा नागा जज्ञिरेऽनेकमस्तकाः ॥१११॥
तेषां प्रधानां सततं शेषवासुकितक्षकाः ।
ऐरावतो महापद्मः कम्बलाश्वतरावुभौ ॥११२॥
एलापत्रस्तथा शङ्खः कर्कोटकधनंजयौ ।
महानीलमहाकर्णौ धृतराष्ट्रबलाहकौ ॥११३॥
कुहरः पुष्पदंष्ट्रश्च दुर्मुखः सुमुखस्तथा ।
शङ्खश्च शङ्खपालश्च कपिलो वामनस्तथा ॥११४॥
नहुषः शङ्खरोमा च मणिरित्येवमादयः ।
तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च गरुडेन निपातिताः ॥११५॥

अर्थ—कद्रू के भी परम पराक्रमी हजारों सर्प उत्पन्न हुए। उन बलवान् सर्पों के अनेक मस्तक हैं और वे सदा गरुड के अधीन रहते हैं। उनमें शेष, वासुकि, तक्षक, ऐरावत, महापद्म, कम्बल, अश्वतर, एलापत्र, शंख, कर्कोटक, धनंजय, महानील, महाकर्ण, धृतराष्ट्र, बलाहक, कुहर, पुष्पदंष्ट्र, दुर्मुख, सुमुख, शंख, शंखपाल, कपिल, वामन, नहुष, शंखरोमा तथा मणि आदि प्रधान हैं। इनके पुत्र और पौत्रों को गरुड ने मार डाला था।

चतुर्दश सहस्राणि क्रूराणां पवनाशिनाम् ।
गणं क्रोधवशं विद्धि तस्य सर्वे च दंष्ट्रिणः ॥११६॥

अर्थ—वायु पीकर रहनेवाले चौदह हजार क्रूर सर्पों का क्रोधवश नामवाला एक गण है। उस गण के समस्त सर्प दाढ़ोंवाले हैं।

स्थलजाः पक्षिणोऽब्जाश्च धरायाः प्रसवाः स्मृताः ।
गास्तु वै जनयामास सुरभिर्महिषांस्तथा ॥११७॥

अर्थ—स्थल और जल के पक्षी धरा की सन्तान कहलाते हैं। सुरभि ने गौ, बैल और भैंसों को उत्पन्न किया।

इरा वृक्षलतावल्लीस्तृणजातीश्च सर्वशः ।
खशा तु यक्षरक्षांसि मुनिरप्सरसस्तथा ॥११८॥

अर्थ—इरा ने वृक्ष, लता बेल तथा सब प्रकार की घासों को उत्पन्न किया। खशा ने यक्षों और राक्षसों को तथा मुनि ने अप्सराओं को जन्म दिया।

अरिष्टा तु महासत्त्वान् गन्धर्वानमितौजसः ।
एते कश्यपदायादाः कीर्तिताः स्थाणुजंगमाः ॥११९॥

अर्थ—अरिष्टा ने महासत्त्ववाले अमित पराक्रमी गन्धर्वों को उत्पन्न किया। यह कश्यप ऋषि की स्थावर और जंगम सन्तानों का वर्णन हुआ।

तेषां पुत्राश्च पौत्राश्च शतशोऽथ सहस्रशः ।
एष मन्वन्तरे तात सर्गः स्वारोचिषे स्मृतः ॥१२०॥

**अर्थ**—इनके सैकड़ों पुत्र और हजारों पौत्र हुए। तात ! यह स्वारोचिष मन्वन्तर की सृष्टि का वर्णन है।

वैवस्वते तु महति वारुणे वितते क्रतौ ।
जुह्वानस्य ब्रह्मणो वै प्रजासर्ग इहोच्यते ॥१२१॥

**अर्थ**—जब वैवस्वत मन्वन्तर में वरुणदेवतासम्बन्धी बड़ा भारी यज्ञ चल रहा था, तब ब्रह्माजी के आहुति देते समय प्रजाओं को रचने का जो क्रम चला था, उसका यहां वर्णन किया जाता है।

पूर्वं यत्र तु ब्रह्मर्षीनुत्पन्नान् सप्त मानसान् ।
पुत्रत्वे कल्पयामास स्वयमेव पितामहः ॥१२२॥

**अर्थ**—उस समय पितामह ब्रह्मा ने पहले अपने मन के संकल्प से उत्पन्न हुए सात ब्रह्मर्षियों को स्वयं ही अपने औरस पुत्र के रूप में स्वीकार किया।

ततो विरोधे देवानां दानवानां च भारत ।
दितिर्विनष्टपुत्रा वै तोषयामास कश्यपम् ॥१२३॥

**अर्थ**—भारत ! तदनन्तर जब देवता और दैत्यों में विरोध होने पर दिति के पुत्र नष्ट हो गये, तब उसने (महर्षि) कश्यप को (फिर) प्रसन्न किया।

तां कश्यपः प्रसन्नात्मा सम्यगाराधितस्तया ।
वरेण च्छन्दयामास सा च वव्रे वरं ततः ॥१२४॥
पुत्रमिन्द्रवधार्थाय समर्थममितौजसम् ।
स च तस्यै वरं प्रादात् प्रार्थितं सुमहातपाः ॥१२५॥

**अर्थ**—उसके भली-भांति आराधना करने पर कश्यपजी का चित्त प्रसन्न हो गया और उन्होंने उससे वर मांगने के लिए कहा। तब उस दिति ने वर मांगा कि 'मुझे इन्द्र का वध करने के लिए अमित पराक्रमी पुत्र दीजिये।' यह सुनकर उन महातपस्वी कश्यप ने उसका मांगा हुआ वर उसको दे दिया।

दत्त्वा च वरमव्यग्रो मारीचस्तामभाषत ।
भविष्यति सुतस्तेऽयं यद्येवं धारयिष्यसि ॥१२६॥
इन्द्रं सुतो निहन्ता ते गर्भं वै शरदां शतम् ।
यदि धारयसे शौचं तत्परा व्रतमास्थिता ॥१२७॥

**अर्थ**—वह वर देकर कश्यप मुनि उससे शान्तभाव से बोले—'यदि तुम इस (गर्भ) को मेरी बतायी हुई विधि से धारण कर सकोगी तो तुम्हारा पुत्र इन्द्र

को मारनेवाला होगा। तुम्हें पवित्रतापूर्वक रहने का व्रत लेकर सौ वर्ष तक अपने उदर में इस गर्भ को धारण करना पड़ेगा। यदि तुम ऐसा कर सकोगी तो वह पुत्र इन्द्र को मारने वाला होगा'।

तथेत्यभिहितो भर्ता तया देव्या महातपाः।
धारयामास गर्भं तु शुचिः सा वसुधाधिप ॥१२८॥

**अर्थ**—तब उस देवी ने अपने महातपस्वी स्वामी से कहा कि 'अच्छा मैं ऐसा ही करूंगी।' राजन्! फिर वह गर्भ को धारण कर पवित्रतापूर्वक रहने लगी।

ततोऽभ्युपागमद् दित्यां गर्भमाधाय कश्यपः।
रोचयन् वै गणश्रेष्ठं देवानाममितौजसाम् ॥१२९॥
तेजः सम्भृत्य दुर्धर्षमवध्यममरैरपि।
जगाम पर्वतायैव तपसे शंसितव्रतः ॥१३०॥

**अर्थ**—अमित पराक्रमी देवताओं के श्रेष्ठ गण को प्रकाशित करनेवाले कश्यप जी इस प्रकार दिति में गर्भ को स्थापित कर वहां से चल दिये। वे प्रशंसित तप वाले महर्षि (दिति में) देवताओं से भी अवध्य अपने दुर्धर्ष तेज को स्थापित करके तप करने के लिए पर्वत पर चले गये।

तस्याश्चैवान्तरप्रेप्सुरभवत् पाकशासनः।
ऊने वर्षशते चास्या ददर्शान्तरमच्युतः ॥१३१॥

**अर्थ**—(इधर) इन्द्र उसके छिद्र को ढूंढ़ने लगे और अच्युत इन्द्र ने सौ वर्ष पूर्ण होने से पहले ही उसका दोष देख लिया।

अकृत्वा पादयोः शोचं दितिः शयनमाविशत्।
निद्रां च कारयामास तस्याः कुक्षिं प्रविश्य सः ॥१३२॥

**अर्थ**—(एक बार) दिति बिना पैर धोये ही शयन करने के लिए चली गयी। इसी समय इन्द्र ने उसकी कोख में घुसकर उसे (अपनी माया से) निद्रा के अधीन कर दिया।

वज्रपाणिस्ततो गर्भं सप्तधा तं न्यकृन्तत।
स पाटयमानो वज्रेण गर्भस्तु प्ररुरोद ह ॥१३३॥

**अर्थ**—फिर वज्रपाणि इन्द्र ने उस गर्भ के सात टुकड़े कर डाले, वज्र से काटे जाने पर वह गर्भ जोर जोर से रोने लगा।

मा रोदीरिति तं शक्रः पुनः पुनरथाब्रवीत्।
सोऽभवत् सप्तधा गर्भस्तमिन्द्रो रुषितः पुनः ॥१३४॥

एकैकं सप्तधा चक्रे वज्रेणैवारिकर्शनः ।
मरुतो नाम देवास्ते बभूवुर्भरतर्षभ ॥१३५॥

**अर्थ**—तब उस गर्भ से इन्द्र ने बार-बार 'मां रोदी—मत रो' इस प्रकार कहा और उस गर्भ के सात टुकड़े हो गये, तब शत्रुओं को नष्ट करनेवाले इन्द्र ने फिर क्रोध में भरकर वज्र द्वारा उस प्रत्येक टुकड़े के भी सात-सात टुकड़े कर डाले। भरतर्षभ ! वे मरुत् नामक (उनचास) देवता हुए ।

यथैवोक्तं मघवता तथैव मरुतोऽभवन् ।
देवा एकोनपञ्चाशत् सहाया वज्रपाणिनः ॥१३६॥

**अर्थ**—इन्द्र ने चूंकि (मां रोदी) कहा था, इसलिए वे मरुत् नामक देवता हो गये। वे उनचास हैं और वज्रपाणि इन्द्र की सहायता करते हैं ।

तेषामेवं प्रवृद्धानां भूतानां जनमेजय ।
रोचयन् वै गणश्रेष्ठं देवानाममितौजसाम् ॥१३७॥
निकायेषु निकायेषु हरिः प्रादात् प्रजापतीन् ।
क्रमशस्तानि राज्यानि पृथुपूर्वाणि भारत ॥१३८॥

**अर्थ**—जनमेजय ! जब वे प्राणी इस प्रकार बढ़ गये, तब अमित पराक्रमी देवताओं की श्रेष्ठ मण्डली को प्रकाशित करनेवाले हरि ने उनकी टोलियों में प्रजापति नियुक्त कर दिये। भारत ! फिर उन्होंने पृथु को पहले राज्य अर्पण किया, तब से ये राज्य क्रमशः चले आ रहे हैं ।

स हरिः पुरुषो वीरः कृष्णो जिष्णुः प्रजापतिः ।
पर्जन्यस्तपनोऽव्यक्तस्तस्य सर्वमिदं जगत् ॥१३९॥

**अर्थ**—वे हरि पुरुष, वीर, कृष्ण, जिष्णु और प्रजापति हैं तथा वे ही मेघ, सूर्य और अव्यक्त हैं एवं यह सब जगत् उन्हीं का है !

भूतसर्गमिमं सम्यग्जानतो भरतर्षभ ।
मरुतां च शुभं जन्म शृण्वतः पठतोऽपि वा ।
नावृत्तिभयमस्तीह परलोकभयं कुतः ॥१४०॥

**अर्थ**—भरतर्षभ ! इस भूतसृष्टि को पूर्णरूप से जाननेवाले और मरुतों के शुभ जन्म को सुनने या पढ़नेवाले को जन्म-मरण का भय नहीं रहता, फिर परलोक का भय तो होगा ही कहां से ?

तृतीयोऽध्यायः समाप्त ॥३॥

---

# ३. पृथुचरितम् (बृहदाख्यानम्)

**वैशम्पायन उवाच—**

अभिषिच्याधिराज्ये तु पृथुं वैन्यं पितामहः ।
ततः क्रमेण राज्यानि व्यादेष्टुमुपचक्रमे ॥१॥

**अर्थ**—वैशम्पायनजी कहते हैं—राजन् ! पितामह (मैं विराजमान हरि) ने राजाओं के ऊपर भी अधिराजा रूप से वेन के पुत्र पृथु का अभिषेक किया, फिर (उन प्रजापति ने) क्रमशः राज्य का वितरण आरम्भ किया ।

द्विजानां वीरुधां चैव नक्षत्रग्रहयोस्तथा ।
यज्ञानां तपसां चैव सोमं राज्येऽभ्यषेचयत् ॥२॥

**अर्थ**—(प्रजापति ने) द्विज, लता, नक्षत्र, ग्रह, यज्ञ और तप के राज्य पर चन्द्रमा का अभिषेक किया ।

अपां तु वरुणं राज्ये राज्ञां वैश्रवणं प्रभुम् ।
बृहस्पतिं तु विश्वेषां ददावाङ्गिरसं पतिम् ॥३॥

**अर्थ**—जल के राज्य पर वरुण का तथा राजाओं (और यक्षों) के राज्य पर विश्रवा के पुत्र कुबेर का अभिषेक कर दिया । विश्वेदेवों पर आंगिरसगोत्री बृहस्पति को राजा बना दिया ।

भृगूणामधिपं चैवं काव्यं राज्येऽभ्यषेचयत् ।
आदित्यानां तथा विष्णुं वसूनामथ पावकम् ॥४॥

**अर्थ** भृगुवंशियों के स्वामी रूप से शुक्राचार्य का राज्याभिषेक कर दिया । आदित्यों के ऊपर विष्णु को और वसुओं के ऊपर अग्नि को (राजा बना दिया)

प्रजापतीनां दक्षं तु मरुतामथ वासवम् ।
दैत्यानां दानवानां च प्रह्लादममितौजसम् ॥५॥
वैवस्वतं च पितृणां यमं राज्येऽभ्यषेचयत् ।

**अर्थ**—दक्ष को प्रजापतियों का, इन्द्र को मरुतों का तथा अमित पराक्रमी प्रह्लाद को दैत्य और दानवों का राजा बना दिया एवं पितरों के राज्य पर विवस्वान् (सूर्य) के पुत्र यम का अभिषेक कर दिया ।

मातृणां च व्रतानां च मन्त्राणां च तथा गवाम् ॥६॥
यक्षाणां राक्षसानां च पार्थिवानां तथैव च ।
नारायणं तु साध्यानां रुद्राणां वृषभध्वजम् ॥७॥

**अर्थ**—सोडशमातृका, व्रत, मन्त्र, गो, यक्ष, राक्षस, पार्थिव पदार्थ और

साध्य देवताओं के राज्य पर नारायण का अभिषेक कर दिया और रुद्रों के राज्य वृषभध्वज (शंकरजी) अभिषिक्त हुए।

विप्रचित्तिं तु राजानं दानवानामथादिशत्।
सर्वभूतपिशाचानां गिरिशं शूलपाणिनम् ॥८॥

**अर्थ**—विप्रचित्ति दानवों का राजा बनने का आदेश दे दिया और सकल भूत पिशाचों का शूलपाणि महादेवजी को राजा बना दिया।

शैलानां हिमवन्तं च नदीनामथ सागरम्।
गन्धानां मरुतां चैव भूतानामशरीरिणाम्।
शब्दाकाशवतां चैव वायुं च बलिनां वरम् ॥९॥

**अर्थ**—हिमाचल को पर्वतों का और समुद्र को नदियों का राजा बना दिया। गन्धद्रव्यों, मरुद्गणों, अमूर्त भूतों तथा शब्द और आकाशवाली वस्तुओं के राज्य पर भी बलवानों में श्रेष्ठ वायु का अभिषेक कर दिया।

गन्धर्वाणामधिपतिं चक्रे चित्ररथं प्रभुम्।
नागानां वासुकिं चक्रे सर्पाणामथ तक्षकम् ॥१०॥

**अर्थ**—प्रभावशाली चित्ररथ को गन्धर्वों का स्वामी बना दिया, वासुकि को नागों का और तक्षक को सर्पों का राजा बनाया।

वारणानां च राजानमैरावतमथादिशत्।
उच्चैःश्रवसमश्वानां गरुडं चैव पक्षिणाम् ॥११॥

**अर्थ**—हाथियों का ऐरावत को, घोड़ों का उच्चैःश्रवा को और पक्षियों का गरुड़ को राजा बना दिया।

मृगाणामथ शार्दूलं गोवृषं च गवां पतिम्।
वनस्पतीनां राजानं प्लक्षमेवादिशत् प्रभुम् ॥१२॥

**अर्थ**— वनचारी पशुओं पर सिंह को तथा गौओं पर सांड को स्वामी बनाया और पाकड़ को वृक्षों का प्रभावशाली राजा बना दिया।

सागराणां नदीनां च मेघानां वर्षणस्य च।
आदित्यानामधिपतिं पर्जन्यमभिषिक्तवान् ॥१३॥

**अर्थ**—सागर, नदी, मेघ, वर्षा और सूर्य की किरणों के अधिपति पद पर पर्जन्य का अभिषेक कर दिया।

सर्वेषां दंष्ट्रिणां शेषं राजानमभ्यषेचयत्।
सरीसृपाणां सर्पाणां राजानं चैव तक्षकम् ॥१४॥

**अर्थ**—दाढ़वाले समस्त सर्पों के ऊपर शेष को, (निर्विष डुण्डुभ आदि) सर्पों

और सरीसृपों (पेट के बल पर चलनेवाले जीवों) के ऊपर तक्षक को राजा बना दिया।

गन्धर्वाप्सरसां चैव कामदेवं तथा प्रभुम्।
ऋतूनामथ मासानां दिवसानां तथैव च ॥१५॥
पक्षाणां च क्षपाणां च मुहूर्ततिथिपर्वणाम्।
कलाकाष्ठाप्रमाणानां गतेरयनयोस्तथा ॥१६॥
गणितस्याथ योगस्य चक्रे संवत्सरं प्रभुम्।

**अर्थ**—गन्धर्व और अप्सराओं के ऊपर ऐश्वर्यशाली कामदेव का अभिषेक कर दिया। ऋतु, मास, दिन, पक्ष, रात्रि, मुहूर्त तिथि, पर्व, कला-काष्ठा के प्रमाण-उत्तरायण और दक्षिणायन की गति तथा उपराग अर्थात् ग्रहण (के अभिमानी देवताओं) पर प्रभु संवत्सर का अभिषेक कर दिया।

एवं विभज्य राज्यानि क्रमेण स पितामहः ॥१७॥
दिशापालानथ ततः स्थापयामास भारत।

**अर्थ**—भारत! पितामह ने इस प्रकार क्रमपूर्वक राज्यों का विभाग करके फिर दिक्पालों की स्थापना की थी।

पूर्वस्यां दिशि पुत्रं तु वैराजस्य प्रजापतेः ॥१८॥
दिशापालं सुधन्वानं राजानं चाभ्यषेचयत्।

**अर्थ**—उन्होंने वैराज प्रजापति के पुत्र राजा सुधन्वा का पूर्व दिशा के दिक्पाल पद पर अभिषेक कर दिया।

दक्षिणस्यां महात्मानं कर्दमस्य प्रजापतेः ॥१९॥
पुत्रं शङ्खपदं नाम राजानं सोऽभ्यषेचयत्।

**अर्थ**—कर्दम प्रजापति के पुत्र महात्मा राजा शंखपाद का दक्षिण दिशा के दिक्पाल पद पर अभिषिक्त किया।

पश्चिमायां दिशि तथा रजसः पुत्रमच्युतम् ॥२०॥
केतुमन्तं महात्मानं राजानं सोऽभ्यषेचयत्।

**अर्थ**—इसी प्रकार पश्चिम दिशा में रजस के पुत्र अच्युत महात्मान् का राजा (दिक्पाल) के पद पर अभिषेक कर दिया।

तथा हिरण्यरोमाणं पर्जन्यस्य प्रजापतेः ॥२१॥
उदीच्यां दिशि दुर्धर्षं राजानं सोऽभ्यषेचयत्।

**अर्थ**—इसी प्रकार उत्तर दिशा में पर्जन्य प्रजापति के पुत्र दुर्धर्ष हिरण्यरोमा का राजपद (दिक्पाल पद) पर अभिषेक कर दिया।

तैरियं पृथिवी सर्वा सप्तद्वीपा सपर्वता ॥२२॥
यथाप्रदेशमद्यापि धर्मेण परिपाल्यते।

**अर्थ**—उन पुरुषों द्वारा सातों द्वीप और पर्वतों सहित सारी पृथ्वी और उसके वे-वे प्रदेश आज भी धर्मानुसार पालित हो रहे हैं।

राजसूयाभिषिक्तस्तु पृथुरेभिर्नराधिपैः ।
वेददृष्टेन विधिना राजराज्ये नराधिप ॥२३॥

**अर्थ**—जनेश्वर ! इन राजाओं ने वेद में वर्णित विधि से राजसूय यज्ञ में राजाओं के भी राजा के पद पर पृथु का अभिषेक किया था।

ततो मन्वन्तरेऽतीते चाक्षुषेऽमिततेजसि ।
वैवस्वताय मनवे ब्रह्मा राज्यमथादिशत् ।
तस्य विस्तरमाख्यास्ये मनोर्वैवस्वतस्य ह ॥२४॥
तवानुकूल्याद् राजेन्द्र यदि शुश्रूषसेऽनघ ।
महद्ध्येतदधिष्ठानं पुराणं परिकीर्तितम् ।
धन्यं यशस्यमायुष्यं स्वर्गवासकरं शुभम् ॥२५॥

**अर्थ**—तदनन्तर अमिततेजस्वी चाक्षुष मनु के मन्वन्तर के बीतने पर ब्रह्माजी ने वैवस्वत मनु को राज्य दे दिया था। निष्पाप राजेन्द्र ! यदि आप अनुकूल रहकर सुनना चाहेंगे तो मैं आपसे वैवस्वत मनु के विस्तार का वर्णन करूंगा। मैंने आपको यह बड़ा भारी प्राचीन इतिहास कह सुनाया। इसको सुनने से प्रतिष्ठा बढ़ती है, धन मिलता है, यश मिलता है, आयु की वृद्धि होती है और इस शुभ आख्यान को सुनने से (अन्त में) स्वर्ग की प्राप्ति होती है।

**जनमेजय उवाच—**

विस्तरेण पृथोर्जन्म वैशम्पायन कीर्तय ।
यथा महात्मना तेन दुग्धा चेयं वसुन्धरा ॥२६॥

**अर्थ**—जनमेजय ने कहा—वैशम्पायनजी ! आप पृथु के जन्म का विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये, उन महात्मा ने इस पृथ्वी को किस प्रकार दुहा था।

यथा च पितृभिर्दुग्धा यथा देवैर्यथर्षिभि ।
यथा दैत्यैश्च नागैश्च यथा यक्षैर्यथा द्रुमैः ॥२७॥
यथा शैलैः पिशाचैश्च गन्धर्वैश्च द्विजोत्तमैः ।
राक्षसैश्च महासत्त्वैर्यथा दुग्धा वसुन्धरा ॥२८॥
तेषां पात्रविशेषांश्च वैशम्पायन कीर्तय ।
वत्सान् क्षीरविशेषांश्च दोग्धारं चानुपूर्वशः ॥२९॥

**अर्थ**—पितरों ने इस पृथ्वी को जिस प्रकार दुहा था, देवता तथा ऋषियों ने, दैत्यों और नागों ने, यक्षों और वृक्षों ने इस पृथ्वी को जिस प्रकार दुहा था

तथा पर्वत, पिशाच, गन्धर्व द्विजोत्तम और महान् शक्तिशाली राक्षसों ने इस वसुन्धरा पृथ्वी को जिस प्रकार दुहा था, वह बताइये। वैशम्पायनजी ! इन सबके पास कैसे-कैसे पात्र थे, कैसे-कैसे बछड़े थे, कैसा-कैसा दूध दुहा गया था और कौन-कौन दुहनेवाले थे ? इन सबका क्रमपूर्वक वर्णन कीजिये।

यस्माच्च कारणात् पाणिर्वेनस्य मथितः पुरा।
क्रुद्धैर्महर्षिभिस्तात कारणं तच्च कीर्तय ॥३०॥

**अर्थ**— तात ! प्राचीन काल में महर्षियों ने जिस कारण से वेन के हाथ का मन्थन किया था और महर्षियों ने जिस कारण क्रोध किया था, उस कारण का भी आप वर्णन कीजिए।

**वैशम्पायन उवाच**—

हन्त ते कथयिष्यामि पृथोर्वैन्यस्य विस्तरम्।
एकाग्रः प्रयतश्चैव शृणुष्व जनमेजय ॥३१॥

**अर्थ**—वैशम्पायनजी ने कहा—जनमेजय ! मैं तुमसे बेन के पुत्र पृथु का चरित्र अब विस्तारपूर्वक कहता हूं, इस चरित्र को एकाग्र और सावधान होकर सुनो।

नाशुचेः क्षुद्रमनसः कुशिष्यायाव्रताय च।
कीर्तनीयमिदं राजन् कृतघ्नायाहिताय वा ॥३२॥

**अर्थ**— राजन् ! जिसका मन तुच्छ हो, जो अपवित्र हो, जो कुशिष्य हो और जो व्रत न करता हो तथा जो कृतघ्न हो एवं जो संसार का अहित करनेवाला हो, उससे इस चरित्र का वर्णन नहीं करना चाहिये।

स्वर्ग्यं यशस्यमायुष्यं धर्म्यं वेदेन सम्मितम्।
रहस्यमृषिभिः प्रोक्तं शृणु राजन् यथातथम् ॥३३॥

**अर्थ**—राजन् ! यह (इतिहास) स्वर्ग, यश, आयु तथा धर्म की प्राप्ति करानेवाला और वेद के समान है। ऋषियों ने इस रहस्य का वर्णन किया है, इसे तुम यथार्थ रीति से सुनो।

यश्चैनं कथयेन्नित्यं पृथोर्वैन्यस्य विस्तरम्।
ब्राह्मणेभ्यो नमस्कृत्य न स शोचेत् कृताकृतैः ॥३४॥

**अर्थ**—जो पुरुष ब्राह्मणों को प्रणाम करके बेन के पुत्र पृथु के इस चरित्र को विस्तारपूर्वक कहता है, उसे कार्याकार्य के (मैंने सदा पाप कर्म किये, धर्म कभी नहीं किया, ऐसे) पश्चात्ताप से शोक नहीं करना पड़ता अर्थात् इस चरित्र को

सुनने से सब प्रकार के पाप नष्ट हो जाते हैं और सब यज्ञों के फल प्राप्त होते हैं।

चतुर्थोऽध्यायः समाप्तः ॥४॥

**वैशम्पायन उवाच—**

आसीद् धर्मस्य गोप्ता वै पूर्वमत्रिसमः प्रभुः।
अत्रिवंशसमुत्पन्नस्त्वङ्गो नाम प्रजापतिः ॥१॥

**अर्थ**—वैशम्पायनजी कहते हैं—राजन्! प्राचीनकाल की बात है, धर्म के रक्षक अत्रि के वंश में एक प्रजापति उत्पन्न हुए, जिनका नाम था अंग। वे अत्रि के ही समान प्रभावशाली थे।

तस्य पुत्रोऽभवद् वेनो नात्यर्थं धर्मकोविदः।
जातो मृत्युसुतायां वै सुनीथायां प्रजापतिः ॥२॥

**अर्थ**—उनका पुत्र वेन हुआ, परन्तु उसे धर्म के रहस्य का पता न था। वह राजा वेन मृत्यु की पुत्री सुनीथा के गर्भ से उत्पन्न हुआ था।

स मातामहदोषेण वेनः कालात्मजाऽऽत्मजः।
स्वधर्मं पृष्ठतः कृत्वा कामाल्लोभेष्ववर्तत ॥३॥

**अर्थ**—काल की पुत्री सुनीथा का पुत्र वह वेन नाना के दोष से अपने धर्म की उपेक्षा कर काम के कारण लोभ में फंस गया।

मर्यादां स्थापयामास धर्मापेतां स पार्थिवः।
वेदधर्मानतिक्रम्य सोऽधर्मनिरतोऽभवत् ॥४॥

**अर्थ**—वह राजा धर्मविहीन मर्यादा को स्थापित करने लगा और वेदोक्त धर्मों का उल्लंघन कर अधर्म में फंस गया।

निःस्वाध्यायवषट्कारास्तस्मिन् राजनि शासति।
प्रवृत्तं न पपुः सोमं हुतं यज्ञेषु देवताः ॥५॥

**अर्थ**—उस राजा के शासनकाल में देवता लोग (उनकी तृप्ति के लिए किये जानेवाले) स्वाध्याय और वषट्कार से वंचित हो गये थे; इसलिए अपने उद्देश्य से अर्पित तथा यज्ञकुण्डों में होमे गये सोम का भी वे पान नहीं करते थे।

न यष्टव्यं न होतव्यमिति तस्य प्रजापतेः।
आसीत् प्रतिज्ञा क्रूरेयं विनाशे प्रत्युपस्थिते ॥६॥

**अर्थ**—उसका विनाशकाल समीप आ गया था, अतः उस प्रजापति ने यह क्रूर प्रतिज्ञा घोषित की कि 'मेरे राज्य में कोई यज्ञ और हवन न करे'।

अहमिज्यश्च यष्टा च यज्ञश्चेति कुरूद्वह।
मयि यज्ञो विधातव्यो मयि होतव्यमित्यपि ॥७॥

अर्थ– कुरुश्रेष्ठ ! (वह कहता था कि) 'मैं ही यज्ञों द्वारा आराध्य और मैं ही यज्ञ करनेवाला हूं तथा यज्ञ भी मैं ही हूं। मेरे लिए ही यज्ञ और हवन करना चाहिए'।

तमतिक्रान्तमर्यादमाददानमसाम्प्रतम् ।
ऊचुर्महर्षयः सर्वे मरीचिप्रमुखास्तदा ॥८॥

अर्थ—जब वह इस प्रकार मर्यादा को तोड़ने लगा और अनुचितरूप से (कर आदि लगाकर) सब कुछ लूटने लगा, तब जो मरीचि आदि बड़े-बड़े ऋषि थे, उन्होंने उससे कहा—

वयं दीक्षां प्रवेक्ष्यामः संवत्सरगणान् बहून् ।
अधर्मं कुरु मा वेन नैष धर्मः सनातनः ॥९॥

अर्थ—'हम बहुत वर्षों में पूर्ण होनेवाली दीक्षा में प्रवेश करेंगे। वेन ! अब तुम अधर्म न करो; क्योंकि यह सनातन धर्म नहीं है।

निधनेऽत्र प्रसूतस्त्वं प्रजापतिरसंशयम् ।
प्रजाश्च पालयिष्येऽहमिति ते समयः कृतः ॥१०॥

अर्थ—'निःसन्देह तुम इस वंश में प्रजापति के रूप में उत्पन्न हुए हो और तुमने प्रतिज्ञा की थी कि 'मैं प्रजा का पालन करूंगा'।

तांस्तदा ब्रुवतः सर्वान् महर्षीनब्रवीत् तदा ।
वेनः प्रहस्य दुर्बुद्धिरिममर्थमनर्थवित् ॥११॥

अर्थ—जब महर्षि इस प्रकार कह रहे थे, उस समय अनर्थ को अपनानेवाले दुर्बुद्धि वेन ने हंसकर उन लोगों से ये बातें कहीं।

**वेन उवाच—**

स्रष्टा धर्मस्य कश्चान्यः श्रोतव्यं कस्य वै मया ।
श्रुतवीर्यतपःसत्यैर्मया वा कः समो भुवि ॥१२॥

अर्थ—वेन ने कहा—धर्म का रचनेवाला मेरे सिवा और कौन है ? मैं किस की बात सुनूं ? इस पृथ्वी पर वेद, वीर्य, तप और सत्य में मेरे समान दूसरा कौन है ?

प्रभवं सर्वभूतानां धर्माणां च विशेषतः ।
सम्मूढा न विदुर्नूनं भवन्तो मामचेतसः ॥१३॥

अर्थ—आप लोग मूर्ख हैं और अचेत हो रहे हैं, अतः सब भूतों के और विशेषतः धर्मों के उत्पत्तिस्थान मुझ वेन को नहीं जानते।

इच्छन् दहेयं पृथिवीं प्लावयेयं तथा जलैः ।
खं भुवं चैव रुन्धेयं नात्र कार्या विचारणा ॥१४॥

अर्थ– मैं चाहूं तो पृथ्वी को भस्म कर दूं अथवा इसको जल में डुबो दूं

और पृथ्वी तथा आकाश को भी (अपने तेज से) ढक दूं; इसमें विचार करने की कोई बात नहीं है।

यदा न शक्यते मोहादवलेपाच्च पार्थिवः।
अनुनेतुं तदा वेनस्ततः क्रुद्धा महर्षयः ॥१५॥

अर्थ—गर्व और मोह के वश में पड़े हुए उस राजा वेन को जब वे ऋषि अधर्म करने से न रोक सके, तब वे क्रोध में भर गये।

निगृह्य तं महात्मानो विस्फुरन्तं महाबलम्।
ततोऽस्य सव्यमूरुं ते ममन्थुर्जातमन्यवः ॥१६॥

अर्थ—फिर तो वे महात्मा उस उछल कूद मचाते हुए महाबली राजा को बलपूर्वक पकड़कर क्रोध में भर उसकी दाहिनी जांघ को मथने लगे।

तस्मिंस्तु मथ्यमाने वै राज्ञ ऊरौ प्रजज्ञिवान्।
ह्रस्वोऽतिमात्रः पुरुषः कृष्णश्चाति बभूव ह ॥१६॥

अर्थ—राजा की उस जंघा के मथे जाने पर उसमें से बहुत ठिगना और बहुत ही काला एक पुरुष निकला।

स भीतः प्राञ्जलिर्भूत्वा स्थितवाञ्जनमेजय।
तमत्रिर्विह्वलं दृष्ट्वा निषीदेत्यब्रवीत् तदा ॥१८॥

अर्थ—जनमेजय! वह डरा हुआ था, अतः हाथ जोड़कर खड़ा हो गया। तब अत्रि ने उसे भय से विह्वल देखकर उससे कहा 'निषीद—बैठ जा।'

निषादवंशकर्तासौ बभूव वदतां वर।
धीवरानसृजच्चाथ वेनकल्मषसम्भवान् ॥१९॥

अर्थ—वक्ताओं में श्रेष्ठ जनमेजय! वह निषादों के वंश का चलानेवाला हुआ और उसने धीवरों को जन्म दिया। ये सभी वेन के पाप से उत्पन्न हुए थे।

ये चान्ये विन्ध्यनिलयास्तुषारास्तुम्बरास्तथा।
अधर्मरुचयो ये च विद्धि तान् वेनसम्भवान् ॥२०॥

अर्थ—इन धीवरों के अतिरिक्त और भी जो विन्ध्य में रहनेवाले तुषार, तुम्बर तथा अधर्म से प्रेम करनेवाले वनवासी (गोण्ड कोल आदि) हैं, इन सबको तुम वेन (के पाप) से उत्पन्न हुआ समझो।

ततः पुनर्महात्मनः पाणिं वेनस्य दक्षिणम्।
अरणीमिव संरब्धा ममन्थुस्ते महर्षयः ॥२१॥

अर्थ—तदनन्तर वे क्रोध में भरे हुए महात्मा महर्षि वेन के दाहिने हाथ को अरणी के समान मथने लगे।

पृथुस्तस्मात् समुत्तस्थौ कराज्ज्वलनसंनिभः।
दीप्यमानः स्ववपुषा साक्षादग्निरिव ज्वलन् ॥२२॥

अर्थ—तब उस हाथ से अग्नि के समान पृथु उत्पन्न हुए, वे अपने शरीर से साक्षात् प्रज्वलित अग्नि के समान प्रकाशित हो रहे थे।

स धन्वी कवची जातः पृथुरेव महायशाः।
आद्यमाजगवं नाम धनुर्गृह्य महारवम्।
शरांश्च दिव्यान् रक्षार्थं कवचं च महाप्रभम् ॥२३॥

अर्थ—महायशस्वी पृथु हाथ में धनुष और बाण को धारण किए हुए और रक्षा के लिए महाकान्तिमान् कवच और दिव्य बाणों को धारण किए हुए ही उत्पन्न हुए। वे हाथ में महान् शब्दवाले प्राचीन आजगव नामक धनुष को धारण किए हुए थे।

तस्मिञ्जातेऽथ भूतानि सम्प्रहृष्टानि सर्वशः।
समापेतुर्महाराज वेनश्च त्रिदिवं गतः ॥२४॥

अर्थ—महाराज! उनके उत्पन्न होने पर सब प्राणी प्रसन्न होकर उनके पास दौड़ आए और वेन स्वर्ग को चला गया।

समुत्पन्नेन कौरव्य सत्पुत्रेण महात्मना।
त्रातः स पुरुषव्याघ्र पुन्नाम्नो नरकात् तदा ॥२५॥

अर्थ—पुरुषव्याघ्र कौरव! उस महात्मा सत्पुरुष के उत्पन्न होने पर उस वेन की 'पुं' नासक नरक से रक्षा हो गयी।

तं समुद्रांश्च नद्यश्च रत्नान्यादाय सर्वशः।
तोयानि चाभिषेकार्थं सर्व एवोपतस्थिरे ॥२६॥

अर्थ—उन पृथु का अभिषेक करने के लिए सब समुद्र और नदियां चारों ओर से जल और रत्न लेकर वहां उपस्थित हुई।

पितामहश्च भगवान् देवैराङ्गिरसैः सह।
स्थावराणि च भूतानि जङ्गमानि तथैव च ॥२७॥
समागम्य तश वैन्यमभ्यषिञ्चन्नराधिपम्।
महता राजराज्येन प्रजापालं महाद्युतिम् ॥२८॥

अर्थ—भगवान् पितामह भी अङ्गिरा के पुत्र, पौत्रों तथा सभी देवताओं के साथ वहां आये और स्थावर-जंगम प्राणियों ने भी वहां आकर महाकान्तिमान् वेन के प्रजापालक पुत्र पृथु का बड़े भारी राजाधिराज-पद पर अभिषेक कर दिया।

सोऽभिषिक्तो महातेजा विधिवद्धर्मकोविदैः।
आदिराज्ये तदा राज्ञां पृथुर्वैन्यः प्रतापवान् ॥२६॥
पित्रापरञ्जितास्तस्य प्रजास्तेनानुरञ्जिताः।
अनुरागात् ततस्तस्य नाम राजेत्यजायत ॥३०॥

अर्थ—जब धर्म के जाननेवालों ने महातेजस्वी और प्रतापी वेन के पुत्र पृथु का राजाओं के आदिराज्य (साम्राज्य) पद पर विधिवत् अभिषेक कर दिया, तब उन्होंने पिता द्वारा पीड़ित की हुई प्रजा को अपनी सेवाओं से खूब प्रसन्न किया। इस प्रकार प्रजा से अनुराग करने के कारण उनका नाम राजा पड़ गया।

आपस्तस्तम्भिरे चास्य समुद्रमभियास्यतः।
पर्वताश्च ददुर्मार्गं ध्वजभङ्गश्च नाभवत् ॥३१॥

अर्थ—जब ये समुद्र पर चलते थे, तब जल स्तम्भित हो जाता था (अर्थात् समुद्र का जल स्थल की तरह कड़ा हो जाता था) और जब ये आकाश में चलते थे, तब पर्वत इनके लिए मार्ग छोड़ देते थे। इस कारण इनके रथ की ध्वजा वृक्ष आदि से कभी नहीं टूटती थी।

अकृष्टपच्या पृथिवी सिध्यन्त्यन्नानि चिन्तया।
सर्वकामदुघा गावः पुटके पुटके मधु ॥३२॥

अर्थ—(उनके शासनकाल में) पृथ्वी बिना जोते हुए ही अन्न देती थी। चिन्तनमात्र से ही अन्न (भोज्य पदार्थ) तैयार हो जाते थे, गौएं कामधेनु के समान सब कामनाओं को पूर्ण करती थीं और वृक्षों के पत्ते-पत्ते में मधुर रस भरा रहता था।

एतस्मिन्नेव काले तु यज्ञे पैतामहे शुभे।
सूतः सूत्यां समुत्पन्नः सौत्येऽहनि महामतिः ॥३३॥

अर्थ—इन्हीं के (राजस्व) काल में पितामह के शुभ यज्ञ में सोम को निकालने के दिन सोम का अभिषव करते समय अर्थात् रस निकालने के लिए सोमलता को कूटते समय महाबुद्धिमान् सूत की उत्पत्ति हुई थी।

तस्मिन्नेव महायज्ञे जज्ञे प्राज्ञोऽथ मागधः।
पृथोः स्तवार्थं तौ तत्र समाहूतौ सुरर्षिभिः ॥३४॥

अर्थ—तदनन्तर उसी महायज्ञ में बुद्धिमान् मागध प्रकट हुआ। देवता और ऋषियों ने पृथु की स्तुति करने के लिए उन दोनों का वहां आह्वान किया था।

तावूचुर्ऋषयः सर्वे स्तूयतामेष पार्थिवः ।
कर्मैतदनुरूपं वां पात्रं चायं नराधिपः ॥३५॥

अर्थ—सब ऋषियों ने उन दोनों से कहा कि तुम दोनों इन पृथ्वीपति की स्तुति करो, यह कर्म तुम्हारे अनुरूप है और ये राजा भी स्तुति के पात्र हैं।

तावूचतुस्तदा सर्वांस्तानृषीन् सूतमागधौ ।
आवां देवानृषींश्चैव प्रीणयावः स्वकर्मभिः ॥३६॥

अर्थ—उस समय सूत और मागध ने उन सब ऋषियों से कहा, हम अपने कर्मों से देवता और ऋषियों को प्रसन्न करेंगे।

न चास्य विद्वो वै कर्म न तथा लक्षणं यशः ।
स्तोत्रं येनास्य कुर्याव राज्ञस्तेजस्विनो द्विजाः ॥३७॥

अर्थ—परन्तु ब्राह्मणो ! इन तेजस्वी राजा के कर्म, लक्षण और यश को तो हम जानते ही नहीं, जिससे इनकी स्तुति करें।

ऋषिभिस्तौ नियुक्तौ च भविष्यैः स्तूयतामिति ।
यानि कर्माणि कृतवान् पृथुः पश्चान्महाबलः ॥३८॥

अर्थ—तब ऋषियों ने उन्हें यह कहकर स्तुति-कार्य में नियुक्त किया कि 'तुम दोनों इनके भविष्य में होनेवाले गुणों का उल्लेख करते हुए स्तवन करो।' उन्होंने वैसा ही किया। सूत और मागध ने जो-जो कर्म बताये, उन्हीं को महाबली पृथु ने पीछे से पूर्ण किया।

सत्यवाग् दानशीलोऽयं सत्यसंधो नरेश्वरः ।
श्रीमाञ्जैत्रः क्षमाशीलो विक्रान्तो दुष्टशासनः ॥३९॥

अर्थ—(सूत और मागध ने राजा पृथु की स्तुति इस प्रकार आरम्भ की–) 'ये नरेश्वर सच्ची प्रतिज्ञा करनेवाले, सत्यवादी, दान देनेवाले, लक्ष्मीवान् और विजयी हैं। ये क्षमा करनेवाले, पराक्रमी तथा दुष्टों का शासन करनेवाले हैं।

धर्मज्ञश्च कृतज्ञश्च दयावान् प्रियभाषणः ।
मान्यो मानयिता यज्वा ब्रह्मण्यः सत्यसंगरः ॥४०॥

अर्थ—'ये धर्मज्ञ, कृतज्ञ, दयावान् और प्रियभाषण करनेवाले हैं। ये माननीय हैं और (दूसरों का) मान करनेवाले हैं। यज्ञ करनेवाले, ब्राह्मण-भक्त तथा सत्यप्रतिज्ञ हैं।

शमः शान्तश्च निरतो व्यवहारस्थितो नृपः ।
ततः प्रभृति लोकेषु स्तवेषु जनमेजय ।
आशीर्वादाः प्रयुज्यन्ते सूतमागधवन्दिभिः ॥४१॥

**अर्थ**—'ये राजा शमसम्पन्न, शान्त, कार्यतत्पर तथा अपने व्यवहार में संलग्न रहनेवाले हैं।' जनमेजय! उसी समय से लोगों में स्तुति के अवसरों पर सूत, मागध और वन्दियों के द्वारा आशीर्वाद दिलाने की प्रथा प्रचलित हुई।

तयोः स्तवैस्तैःसुप्रीतः पृथुः प्रादात् प्रजेश्वरः।
अनूपदेशं सूताय मगधान् मागधाय च ॥४२॥

**अर्थ**—प्रजाओं के ईश्वर पृथु ने उन दोनों के इन स्तोत्रों से प्रसन्न होकर सूत को अनूपदेश और मागध को मगध देश दे दिया।

तं दृष्ट्वा परमप्रीताः प्रजाः प्राहुर्महर्षयः।
वृत्तीनामेष वो दाता भविष्यति जनेश्वरः ॥४३॥

**अर्थ**—इस बात को देखकर महर्षि परम प्रसन्न हुए और उन्होंने प्रजाओं से कहा, 'ये जनेश्वर (राजा) तुम्हें वृत्ति-आजीविका देनेवाले होंगे।

ततो वैन्यं महाराज प्रजाः समभिदुद्रुवुः।
त्वं नो वृत्तिं विधत्स्वेति महर्षिवचनात् तदा ॥४४॥

**अर्थ**—महाराज! महर्षियों के ऐसा कहने पर प्रजा वेनपुत्र राजा पृथु के पास दौड़-दौड़कर आने और कहने लगी कि 'आप हमारी वृत्ति का प्रबन्ध कीजिये'।

सोऽभिद्रुतः प्रजाभिस्तु प्रजाहितचिकीर्षया।
धनुर्गृह्य पृषत्कांश्च पृथिवीमाद्रवद्‌ बली ॥४५॥

**अर्थ**—जब प्रजा उनके पास इस प्रकार दौड़कर आयी, तब वे महाबली नरेश प्रजा का हित करने की इच्छा से अपने धनुष और बाण लेकर पृथ्वी को लक्ष्य करके दौड़े।

ततो वैन्यभयत्रस्ता गौर्भूत्वा प्राद्रवन्मही।
तां पृथुर्धनुरादाय द्रवन्तीमन्वधावत ॥४६॥

**अर्थ**—तब तो पृथ्वी वेनकुमार पृथु के भय से त्रस्त हो गौ का रूप धारणकर भागने लगी। पृथु भी धनुष लेकर उस भागती हुई पृथ्वी के पीछे दौड़ने लगे।

सा लोकान् ब्रह्मलोकादीन् गत्वा वैन्यभयात् तदा।
प्रददर्शाग्रतो वैन्यं प्रगृहीतशरासनम् ॥४७॥

**अर्थ**—पृथ्वी राजा पृथु के भय से ब्रह्मलोक आदि लोकों में गयी, परन्तु (उसने सर्वत्र ही) वेनपुत्र पृथु को हाथ में धनुष-बाण धारण किए अपने सामने खड़ा हुआ देखा।

ज्वलद्भिर्निशितैर्बाणैर्दीप्ततेजसमच्युतम् ।
महायोगं महात्मानं दुर्धर्षममरैरपि ॥४८॥
अलभन्ती तु सा त्राणं वैन्यमेवान्वपद्यत ।
कृताञ्जलिपुटा भूत्वा पूज्या लोकैस्त्रिभिः सदा ॥४९॥
उवाच वैन्यं नाधर्म्यं स्त्रीवधं कर्तुमर्हसि ।
कथं धारयिता चासि प्रजा राजन् विना मया ॥५०॥

**अर्थ**—अपनी मर्यादा से कभी च्युत न होनेवाले पृथु प्रज्वलित तीखे बाणों द्वारा और भी तेज से उद्भासित हो रहे थे। वे महान् योगबल से सम्पन्न महात्मा नरेश देवताओं के लिए भी दुर्धर्ष थे। जब पृथ्वी को कहीं भी शरण न मिली, तब वह पृथु की शरण में पहुंची और तीनों लोकों की सदा से पूजनीया पृथ्वी दोनों हाथ जोड़कर वेनपुत्र पृथु से कहने लगी—'आपको स्त्रीवधरूप अधर्म का काम करना उचित नहीं है। राजन्! (पहले आप यह तो सोचिए कि) मेरे बिना इन प्रजाओं को कहां स्थापित करेंगे?

मयि लोकाः स्थिता राजन् मयेदं धार्यते जगत् ।
मद्विनाशे विनश्येयुः प्रजाः पार्थिव विद्धि तत् ॥५१॥

**अर्थ**—'राजन्! ये सब लोक मुझ पर ही स्थित हैं, मैं ही इस जगत् को धारण कर रही हूं, (अतः) भूपाल! आप इस सब बात को जान रखें कि मेरा विनाश होने पर ये सब प्रजा भी नष्ट हो जायेंगी।

न त्वमर्हसि मां हन्तुं श्रेयश्चेत् त्वं चिकीर्षसि ।
प्रजानां पृथिवीपाल शृणु चेदं वचो मम ॥५२॥

**अर्थ**—'पृथ्वीपाल! यदि आप प्रजा का कल्याण करना चाहते हैं तो आपको मेरा वध करना उचित नहीं है। साथ ही आप मेरी इस बात को भी सुनिए।

उपायतः समारब्धाः सर्वे सिध्यन्त्युपक्रमाः ।
उपायं पश्य येन त्वं धारयेथाः प्रजा नृप ॥५३॥

**अर्थ**—'प्रायः सब कार्य ठीक उपाय से आरम्भ किए जाने पर ही सिद्ध होते हैं, अतः राजन्! उस उपाय का विचार कीजिए, जिससे कि आप प्रजा पालन कर सकें।

हत्वापि मां न शक्तस्त्वं प्रजा धारयितुं नृप ।
अनुभूता भविष्यामि यच्छ कोपं महाद्युते ॥५४॥

**अर्थ**—'राजन्! आप मेरा वध करके भी प्रजा का पालन एवं धारण न

कर सकेंगे। अतः महाद्युते ! आप अपने क्रोध को शान्त करें, मैं आपकी आज्ञा का पालन करूंगी।

अवध्याश्च स्त्रियः प्राहुस्तिर्यग्योनिगतेष्वपि ।
सत्त्वेषु पृथिवीपाल न धर्मं त्यक्तुमर्हसि ।।५५।।

अर्थ—'भूपाल ! तिर्यक् योनि के प्राणियों में भी स्त्रियों को अवध्य कहा है, अतः आप धर्म का परित्याग न करें।

एवं बहुविधं वाक्यं श्रुत्वा राजा महामनाः ।
कोपं निगृह्य धर्मात्मा वसुधामिदमब्रवीत् ।।५६।।

अर्थ—ऐसे ही और बहुत से (अनुनय विनय के) वाक्यों को सुनकर धर्मात्मा और उदार मनवाले राजा पृथु अपने क्रोध को रोककर वसुधा से इस प्रकार बोले।

इति हरिवंशपर्वणि पृथूपाख्याने पञ्चमोऽध्याय ।।५।।

**पृथुरुवाच**—

एकस्यार्थाय यो हन्यादात्मनो वा परस्य वा ।
बहून् वै प्राणिनो लोके भवेत् तस्येह पातकम् ।।१।।

**पृथु ने कहा**—वसुधे ! जो पुरुष इस संसार में अपने या पराये किसी भी एक व्यक्ति के लिए बहुत से जीवों का वध करता है, उसे ही यहां पाप लगता है।

सुखमेधन्ति बहवो यस्मिंस्तु निहतेऽशुभे ।
तस्मिन् नास्ति हते भद्रे पातकं चोपपातकम् ।।२।।

अर्थ—भद्रे ! जिस पापी व्यक्ति के मारे जाने से बहुत से प्राणियों को सुख मिलता हो, उसको मारने से न तो पाप लगता है और न ही उपपतक ही।

एकस्मिन् यत्र निधनं प्रापिते दुष्टकारिणि ।
बहूनां भवति क्षेमं तत्र पुण्यप्रदो वधः ।।३।।

अर्थ—जहां दुष्टता का व्यवहार करनेवाले एक व्यक्ति का वध करने से बहुत से मनुष्यों का कल्याण होता हो, वहां उसका वध करना पुण्यप्रद ही है।

सोऽहं प्रजानिमित्तं त्वां हनिष्यामि वसुन्धरे ।
यदि मे वचनं नाद्य करिष्यसि जगद्धितम् ।।४।।

अर्थ—अतः वसुन्धरे ! यदि आज तू जगत् का हित करनेवाले मेरे वचन को नहीं मानती है तो मैं प्रजा के हित के लिए तेरा अवश्य वध कर डालूंगा।

त्वां निहत्याद्य बाणेन मच्छासनपराङ्मुखीम् ।
आत्मानं प्रथयित्वाहं प्रजा धारयिता चिरम् ।।५।।

**अर्थ**—तू आज मेरे शासन से पराङ्मुख हो रही है। अतः आज तुझे बाण से मारकर अपने देह को ही फैलाकर मैं उस पर प्रजा को धारण करूंगा।

सा त्वं शासनमास्थाय मम धर्मभृतां वरे।
संजीवय प्रजाः सर्वाः समर्था ह्यसि धारणे ॥६॥

**अर्थ**—अतएव धर्मधारियों में श्रेष्ठ देवि! तू मेरे शासन को मानकर सारी प्रजा को जीवित रख, क्योंकि तू प्रजा को धारण करने—जीवित रखने में समर्थ है।

दुहितृत्वं च मे गच्छ तत एनमहं शरम्।
नियच्छेयं त्वद्वधार्थमुद्यतं घोरदर्शनम् ॥७॥

**अर्थ**—साथ ही तू मेरी पुत्री बन जा, तब मैं तेरे वध के लिए उठाए हुए इस भयंकर दीखनेवाले बाण को रोक लूंगा।

**पृथिव्युवाच**—

सर्वमेतदहं वीर विधास्यामि न संशयः।
उपायतः समारब्धाः सर्वे सिद्धयन्त्युपक्रमाः ॥८॥

**पृथ्वी ने कहा**—वीर! मैं निस्सन्देह यह सब कुछ करूंगी, परन्तु ठीक उपाय से आरम्भ करने पर ही सब कार्य सिद्ध होते हैं।

उपायं पश्य येन त्वं धारयेथाः प्रजा इमाः।
वत्सं तु मम सम्पश्य क्षरेयं येन वत्सला ॥९॥

**अर्थ**—अतः आप उस उपाय को देखिए या ढूंढ़ निकालिए, जिससे आप इन प्रजाओं को पुष्ट करके धारण कर सकें। (इसकी युक्ति मैं बताती हूं) आप मेरे लिए एक बछड़े की खोज कीजिए, जिससे मैं (स्नेह से) पेन्हाकर दूध दूं।

समां च कुरु सर्वत्र मां त्वं धर्मभृतां वर।
यथा निस्यन्दमानं मे क्षीरं सर्वत्र भावयेत् ॥१०॥

**अर्थ**—धर्मधारियों में श्रेष्ठ! आप मुझे सर्वत्र सम (चौरस) कीजिए, जिससे कि मेरा झरता हुआ दूध सर्वत्र (व्याप्त) हो जाय।

**वैशम्पायन उवाच**—

तत उत्सारयामास शैलाञ्छतसहस्रशः।
धनुष्कोट्या तदा वैन्यस्तेन शैला विवर्द्धिताः ॥११॥

**वैशम्पायनजी ने कहा**—जनमेजय! तब वेनपुत्र पृथु ने धनुष के कोने से

सैकड़ों और सहस्रों पर्वतों को उठाकर (ईंटों की दीवार के समान) खड़ा कर दिया, इससे पर्वत बड़े हो गये।

इत्थं वैन्यस्तदा राजा महीं चक्रे समां ततः।
मन्वन्तरेष्वतीतेषु विषमासीद् वसुन्धरा ॥१२॥

अर्थ—इस प्रकार वेनपुत्र राजा पृथु ने पृथ्वी को सम (चौरस) कर दिया। पिछले मन्वन्तरों में यह पृथ्वी ऊंची-नीची थी।

स्वभावेनाभवन् ह्यस्याः समानि विषमाणि च।
चाक्षुषस्यान्तरे पूर्वमासीदेवं तदा किल ॥१३॥

अर्थ—पहले चाक्षुष मन्वन्तर में इस पृथ्वी के प्रदेश स्वभावतः ऊंचे-नीचे थे।

न हि पूर्वविसर्गे वै विषमे पृथिवीतले।
प्रविभागः पुराणां च ग्रामाणां वा तदाभवत् ॥१४॥

अर्थ—पहले सर्ग में पृथ्वी के विषम होने के कारण नगर और ग्रामों का विभाग नहीं हुआ था।

न सस्यानि न गोरक्षा न कृषिर्न वणिक्पथः।
नैव सत्यानृतं तत्र न लोभो न च मत्सरः ॥१५॥

अर्थ—उस समय न किसी प्रकार का धान्य होता था, न गोरक्षा होती थी और न खेती होती थी तथा न सत्य एवं मिथ्या से मिला हुआ (वाणिज्य) होता था, उस समय न लोभ था न मत्सर।

वैवस्वतेऽन्तरे चास्मिन् साम्प्रतं समुपस्थिते।
वैन्यात् प्रभृति राजेन्द्र सर्वस्यैतस्य सम्भवः ॥१६॥

अर्थ—राजेन्द्र! इस वर्तमान वैवस्वत मन्वन्तर के आने पर वेनपुत्र पृथु के समय से ही इन सभी वस्तुओं की उत्पत्ति हुई है।

यत्र यत्र समं त्वस्या भूमेरासीदिहानघ।
तत्र तत्र प्रजाः सर्वाः संवासं समरोचयन् ॥१७॥

अर्थ—निष्पाप नरेश! जहां-जहां यह भूमि सम हो गयी, वहां प्रजा ने रहना पसंद किया।

आहारः फलमूलानि प्रजानामभवत् तदा।
कृच्छ्रेण महता युक्त इत्येवमनुशुश्रुम ॥१८॥

अर्थ—हमने ऐसा सुना है कि (वेनपुत्र पृथु द्वारा भूमिका दोहन होने से) पहले प्रजाओं का आहार फल और मूल था तथा वह भी उन्हें बड़ी कठिनता से मिलता था।

संकल्पयित्वा वत्सं तु मनुं स्वायम्भुवं प्रभुम् ।
स्वपाणौ पुरुषश्रेष्ठ दुदोह पृथिवीं ततः ।
सस्यजातानि सर्वाणि पृथुर्वैन्यः प्रतापवान् ॥१९॥
तेनान्नेन प्रजास्तात वर्तन्तेऽद्यापि नित्यशः ।

अर्थ पुरुषश्रेष्ठ ! वेनपुत्र प्रतापी पृथु ने प्रभु स्वायम्भुव मनु को बछड़ा बनाकर पृथ्वी से सब प्रकार के धान्यों को अपने हाथ में ही दुहा । तात ! उस दिन से सब प्रजा उसी अन्न से आजतक बढ़ रही है ।

ऋषिभिः श्रूयते चापि पुनर्दुग्धा वसुन्धरा ॥२०॥
वत्सः सोमोऽभवत् तेषां दोग्धा चाङ्गिरसः सुतः ।
बृहस्पतिर्महातेजाः पात्रं छन्दांसि भारत ।
क्षीरमासीदनुपमं तपो ब्रह्म च शाश्वतम् ॥२१॥

अर्थ—भारत ! सुना है, फिर ऋषियों ने भी भूमि को दुहा था, उस समय सोम उनका बछड़ा हुआ, अङ्गिरा के पुत्र महातेजस्वी बृहस्पति दुहनेवाले बने और छन्द (वेद) पात्र बने थे । तपोमय शाश्वत ब्रह्म अनुपम दुग्ध के रूप में प्रकट हुआ था ।

पुनर्देवगणैः सर्वैः पुरन्दरपुरोगमैः ।
काञ्चनं पात्रमादाय दुग्धेयं श्रूयते मही ॥२२॥

अर्थ—(यह भी) सुना जाता है कि फिर इन्द्र आदि सब देवताओं ने भी सुवर्ण का पात्र लेकर इस पृथ्वी को दुहा था ।

वत्सस्तु मघवानासीद् दोग्धा च सविता प्रभुः ।
क्षीरमूर्जस्करं चैव वर्तन्ते येन देवताः ॥२३॥

अर्थ—(उस समय) इन्द्र बछड़ा और भगवान् सूर्य दुहनेवाले बने तथा पुष्टिकारक अमृतरूपी क्षीर प्रकट हुआ, जिससे देवता सदा जीवित रहते हैं ।

पितृभिः श्रूयते चापि पुनर्दुग्धा वसुन्धरा ।
राजतं पात्रमादाय स्वधाममितविक्रमैः ॥२४॥

अर्थ सुना है कि फिर अतुल पराक्रमी पितरों ने भी पृथ्वी को दुहा था, उन्होंने चांदी का पात्र लेकर स्वधा (रूपी दूध) का दोहन किया था ।

यमो वैवस्वतस्तेषामासीद् वत्सः प्रतापवान् ।
अन्तकश्चाभवद् दोग्धा कालो लोकप्रकालनः ॥२५॥

अर्थ प्रतापी विवस्वान्-पुत्र उनका बछड़ा बने और लोकों का अन्त करने वाला काल-अन्तक उनका दुहनेवाला बना था ।

नागैश्च श्रूयते दुग्धा वत्सं कृत्वा तु तक्षकम् ।
अलाबुं पात्रमादाय विषं क्षीरं नरोत्तम ।।२६।।

**अर्थ**—नरोत्तम ! (फिर यह भी) सुना जाता है कि नागों ने तक्षक को वत्स बनाकर अलाबु (तूम्बी) के पात्र को लेकर विषरूपी दूध दुहा था ।

तेषामैरावतो दोग्धा धृतराष्ट्रः प्रतापवान् ।
नागानां भरतश्रेष्ठ सर्पाणां च महीपते ।।२७।।

**अर्थ**—भरतश्रेष्ठ भूपाल ! उस समय दुहनेवाला नाग ऐरावत था और सर्पों ने प्रतापी धृतराष्ट्र को दुहनेवाला बनाया था ।

तेनैव वर्तयन्त्युग्रा महाकाया विषोल्वणाः ।
तदाहारास्तदाचारास्तद्वीर्यास्तदुपाश्रयाः ।।२८।।

**अर्थ**—जिनमें स्पष्टरूप से विष झलकता है, ऐसे ये विशाल शरीरवाले सर्प उस विष से अपनी आजीविका चलाते हैं । ये इस विष को खाते हैं और इस विष का प्रयोग कर दूसरा आहार प्राप्त करते हैं तथा ये इस विषरूपी बल का सहारा लेकर इस संसार में अपनी प्रतिष्ठा बनाए हुए हैं ।

असुरैः श्रूयते चापि पुनर्दुग्धा वसुन्धरा ।
आयसं पात्रमादाय मायां शत्रुनिबर्हिणीम् ।।२९।।

**अर्थ**—सुना जाता है कि असुरों ने भी लोहे का पात्र लेकर शत्रुओं को नष्ट करनेवाली माया (रूपी दूध) को इस पृथ्वी से दुहा था ।

विरोचनस्तु प्राह्लादिर्वत्सस्तेषामभूत् तदा ।
ऋत्विग्द्विमूर्द्धा दैत्यानां मधुर्दोग्धा महाबलः ।।३०।।

**अर्थ**—उस समय प्रह्लाद का पुत्र विरोचन उनका बछड़ा बना था और दैत्यों का ऋत्विक् दो शिरोंवाला महाबली मधु उनका दुहनेवाला था ।

तयैते माययाद्यापि सर्वे मायाविनोऽसुराः ।
वर्तयन्त्यमितप्रज्ञास्तदेषाममितं बलम् ।।३१ ।

**अर्थ**— अमित बुद्धिवाले मायावी असुर आजकल भी उसी माया से काम लेते हैं, यह माया ही उनका अपार बल है ।

यक्षैश्च श्रूयते तात पुनर्दुग्धा वसुन्धरा ।
आमपात्रे महाराज पुरान्तर्द्धानमक्षयम् ।।३२।।

**अर्थ**—तात ! यह भी सुना जाता है कि इसके बाद उस प्राचीनकाल में यक्षों ने भी पृथ्वी को दुहा था । महाराज ! उन्होंने कच्चे पात्र में अन्तर्धान (गुप्त) होने की अक्षय विद्या को दुहा था ।

वत्सं वैश्रवणं कृत्वा यक्षैः पुण्यजनैस्तदा ।
दोग्धा रजतनाभस्तु पिता मणिवरस्य यः ॥३३॥

अर्थ—उस समय यक्ष और राक्षसों ने विश्रवा के पुत्र कुबेर को बछड़ा तथा मणिवर के पिता रजतनाभ को दुहनेवाला बनाया था ।

यक्षानुजो महातेजास्त्रिशीर्षः सुमहातपाः ।
तेन ते वर्तयन्तीति परमर्षिरुवाच ह ॥३४॥

अर्थ—उन यक्षों के छोटे भाई महातेजस्वी और महातपस्वी रजतनाभ के तीन सिर हैं । इस अन्तर्धान विद्या से वे यक्ष जीविका चलाते हैं, इस प्रकार परमर्षि (व्यासदेव) ने कहा था ।

राक्षसैश्च पिशाचैश्च पुनर्दुग्धा वसुन्धरा ।
शावं कपालमादाय प्रजा भोक्तुं नरर्षभ ॥३५॥

अर्थ—नरश्रेष्ठ ! फिर राक्षसों और पिशाचों ने मुर्दे की खोपड़ी लेकर अपनी संतान को तृप्त करने के लिए इस वसुन्धरा को दुहा था ।

दोग्धा रजतनाभस्तु तेषामासीत् कुरूद्वह ।
वत्सः सुमाली कौरव्य क्षीरं रुधिरमेव च ॥३६॥

अर्थ—कुरुवंशधर ! उस समय रजतनाभ उनका दुहनेवाला था और सुमाली उनका बछड़ा था । कौरव्य ! उस समय उन्होंने रक्तरूपी दूध दुहा था ।

तेन क्षीरेण यक्षाश्च राक्षसाश्चामरोपमाः ।
वर्तयन्ति पिशाचाश्च भूतसंघास्तथैव च ॥३७॥

अर्थ—देवताओं की ही भांति यक्ष, राक्षस, पिशाच और भूतों की भी मण्डलियां उस दूध से अपनी-अपनी आजीविका चलाती हैं ।

पद्मपत्रे पुनर्दुग्धा गन्धर्वैः साप्सरोगणैः ।
वत्सं चित्ररथं कृत्वा शुचीन् गन्धान् नरर्षभ ॥३८॥

अर्थ—नरर्षभ ! फिर अप्सराओं और गन्धर्वों ने भी चित्ररथ को बछड़ा बनाकर पद्मपत्र में वसुधा से पवित्र गन्धों को दुहा था ।

तेषां च सुरुचिस्त्वासीद् दोग्धा भरतसत्तम ।
गन्धर्वराजोऽतिबलो महात्मा सूर्यसंनिभः ॥३९॥

अर्थ—भरतसत्तम ! उस समय सूर्य के तुल्य तेजस्वी और अत्यन्त बलवान् महात्मा गन्धर्वराज सुरुचि उनका दुहनेवाला था ।

शैलैश्च श्रूयते राजन् पुनर्दुग्धा वसुन्धरा ।
औषधीर्वै मूर्तिमती रत्नानि विविधानि च ॥४०॥

**अर्थ**—राजन् ! सुना जाता है कि पर्वतों ने भी पृथ्वी से मूर्तिमती ओषधियों और नाना प्रकार के रत्नों को दुहा था ।

वत्सस्तु हिमवानासीन्मेरुर्दोग्धा महागिरिः ।
पात्रं तु शैलमेवासीत् तेन शैला विवर्धिताः ॥४१॥

**अर्थ**—उस समय हिमालय बछड़ा बना था, महागिरि मेरु दुहनेवाला था तथा पत्थर के पात्र की दोहनी बनी थी । उस दूध से पर्वतों की वृद्धि हुई ।

वीरुद्भिः श्रूयते राजन् पुनर्दुग्धा वसुन्धरा ।
पालाशं पात्रमादाय दग्धच्छिन्नप्ररोहणम् ॥४२॥

**अर्थ**—राजन् ! सुना जाता है कि इसके बाद पलाश के पत्ते का पात्र (दोना) लेकर वृक्षों ने भी पृथ्वी का दोहन किया । जल जाने या कट जाने पर जो पुनः अंकुरित होने की शक्ति है, वही उन्हें दूध के रूप में प्राप्त हुई थी ।

दुदोह पुष्पितः सालो वत्सः प्लक्षोऽभवत् तदा ।
सेयं धात्री विधात्री च पावनी च वसुन्धरा ॥४३॥

**अर्थ**—उस समय खिले हुए साल वृक्ष ने इस पृथ्वी को दुहा था और पाकड़ का वृक्ष बछड़ा बना था । इस प्रकार यह पृथ्वी धात्री-विधात्री (माता के समान सबका धारण-पोषण करनेवाली) तथा पवित्र है ।

चराचरस्य सर्वस्य प्रतिष्ठा योनिरेव च ।
सर्वकामदुघा दोग्ध्री सर्वसस्यप्ररोहिणी ॥४४॥

**अर्थ**—यह पृथ्वी समस्त चराचर प्राणियों का आश्रय-स्थान और उत्पत्ति-स्थान है । यह समस्त कामनाओं को पूर्ण करनेवाली कामधेनु है तथा यही सब प्रकार के सस्यों (अन्न के पौदों) को अंकुरित करनेवाली है ।

आसीदियं समुद्रान्ता मेदिनीति परिश्रुता ।
मधुकैटभयोः कृत्स्ना मेदसाभिपरिप्लुता ।
तेनेयं मेदिनी देवी प्रोच्यते ब्रह्मवादिभिः ॥४५॥

**अर्थ**—पहले यह समुद्र तक की सारी पृथ्वी मधु और कैटभ के मेद (चरबी) से भर गयी थी, इसलिए 'मेदिनी' नाम से विख्यात हुई, अतएव यह देवी ब्रह्मवादियों द्वारा मेदिनी कही जाती है ।

ततोऽभ्युपगमाद् राज्ञः पृथोर्वैन्यस्य भारत ।
दुहितृत्वमनुप्राप्ता देवी पृथ्वीति चोच्यते ।
पृथुना प्रविभक्ता च शोधिता च वसुन्धरा ॥४६॥
सस्याकरवती स्फीता पुरपत्तनमालिनी ।
एवंप्रभावो वैन्यः स राजासीद् राजसत्तमः ॥४७॥

अर्थ—भरतवंशी राजन् ! फिर वेनपुत्र राजा पृथु के पुत्रीरूप में अङ्गीकार करने पर यह देवी उनकी पुत्री बन गई, इससे यह पृथ्वी कहलाती है। इस पृथ्वी को पृथु ने अनेक भागों में विभक्त एवं शुद्ध किया, इसको अन्न आदि की खान बना दिया और समृद्धिशालिनी बनाकर इसे ग्रामों और नगरों की श्रेणियों से सुशोभित कर दिया। नृपश्रेष्ठ ! महाराज पृथु ऐसे प्रभावशाली थे।

नमस्यश्चैव पूज्यश्च भूतग्रामैर्न संशयः।
ब्राह्मणैश्च महाभागैर्वेदवेदाङ्गपारगैः ॥४८॥
पृथुरेव नमस्कार्यो ब्रह्मयोनिः सनातनः।

अर्थ—अतएव सभी प्राणियों को निःसन्देह उनकी पूजा तथा वन्दना करनी चाहिए। वेद-वेदाङ्ग के पारगामी महात्मा ब्राह्मणों को भी (अत्रिकुल में उत्पन्न होने के कारण) ब्रह्मयोनि एवं सनातन पुरुष (विष्णुरूप) पृथु के प्रति निश्चय ही नमस्कार करना चाहिए।

पार्थिवैश्च महाभागैः पार्थिवत्वमभीप्सुभिः ॥४९॥
आदिराजो नमस्कार्यः पृथुर्वैन्यः प्रतापवान्।

अर्थ—पृथ्वी के स्वामित्व को चाहनेवाले महाभाग्यवान् राजाओं को भी आदि राजा वेनपुत्र प्रतापी पृथु को प्रणाम करना चाहिए।

योधैरपि च विक्रान्तैः प्राप्तुकामैर्जयं युधि।
पृथुरेव नमस्कार्यो योधानां प्रथमो नृपः ॥५०॥

अर्थ—जो पराक्रमी राजा युद्ध में विजय चाहते हों उनको भी योद्धाओं में अग्रणी राजा पृथु को अवश्य प्रणाम करना चाहिए।

यो हि योद्धा रणं याति कीर्तयित्वा पृथुं नृपम्।
स घोररूपान् संग्रामान् क्षेमी तरति कीर्तिमान् ॥५१॥

अर्थ—जो योद्धा राजा पृथु का कीर्तन करके युद्ध में जाता है, वह भयङ्कर संग्राम को कुशलमापूर्वक तर जाता (उसमें विजय प्राप्त करता) और यशस्वी होता है।

वैश्यैरपि च वित्ताढ्यैः पण्यवृत्तिमनुष्ठितैः।
पृथुरेव नमस्कार्यो वृत्तिदाता महायशाः ॥५२॥

अर्थ—वाणिज्य आदि से आजीविका चलानेवाले धनवान् वैश्यों को भी चाहिए कि वे वृत्ति (आजीविका) प्रदान करनेवाले महायशस्वी पृथु को अवश्य प्रणाम करें।

तथैव शूद्रैः शुचिभिस्त्रिवर्णपरिचारिभिः।
आदिराजो नमस्कार्यः श्रेयः परमभीप्सुभिः ॥५३॥

**अर्थ**—इसी प्रकार परम कल्याण चाहनेवाले एवं ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य—इन तीनों वर्णों की सेवा में परायण रहनेवाले पवित्र शूद्रों को भी आदि राजा पृथु को प्रणाम करना चाहिए।

**एते वत्सविशेषाश्च दोग्धारः क्षीरमेव च।**
**पात्राणि च मयोक्तानि किं भूयो वर्णयामि ते ॥५४॥**

**अर्थ**—मैंने तुझसे इन बछड़ों का, पात्रों का, दुहनेवालों का और दुग्धों का वर्णन कर दिया। अब मैं तुमसे और क्या कहूं।

य इदं शृणुयान्नित्यं पृथोश्चरितमादितः।
पुत्रपौत्रसमायुक्तो मोदते सुचिरं भुवि ॥५५॥

**अर्थ**--जो पुरुष (प्रत्येक कल्प में होनेवाले अतएव) नित्य इस पृथु-चरित्र को आदि से (अन्त तक) सुनता है, वह पुरुष पुत्र-पौत्रों के साथ इस पृथ्वी पर चिर-काल तक आनन्द करता है।

इति हरिवंशपर्वणि पृथूपाख्याने षष्ठोऽध्याय ॥६॥

—o—o—

तत्सर्वं क्रमयोगेन कालसंख्याविभागवित्।
सहस्रयुगसंख्यानं कृत्वा दिवसमीश्वरः ॥४१॥
रात्रिं युगसहस्रान्तां कृत्वा च भगवान् विभुः।
संहरत्यथ भूतानि सृजते च पुनः पुनः ॥४२॥

**अर्थ**—काल की संख्या का विभाग करने में चतुर वे सर्वसमर्थ भगवान् परमात्मा क्रमानुसार सहस्र युगों की संख्यावाले दिन और (इसी प्रकार) सहस्र चतुर्युगियों की रात्रि को बनाकर प्राणियों की बारम्बार रचना और संहार करते रहते हैं।

व्यक्ताव्यक्तो महादेवो हरिर्नारायणः प्रभुः।
तस्य ते कीर्तयिष्यामि मनोर्वैवस्वतस्य ह ॥४३॥
विसर्गं भरतश्रेष्ठ साम्प्रतस्य महाद्युते।
वृष्णिवंशप्रसङ्गेन कथ्यमानं पुरातनम् ॥४४॥
यत्रोत्पन्नो महात्मा स हरिर्वृष्णिकुले प्रभुः।
सर्वासुरविनाशाय सर्वलोकहिताय च ॥४५॥

**अर्थ**—महादेव श्रीहरिनारायण प्रभु ही स्थूल-सूक्ष्म-रूप (से सर्वत्र विराजमान) हैं। महाद्युते ! वर्तमान वैवस्वत मनु भी उनके ही अंश हैं। वृष्णिवंश के प्रसंग से मैं उनकी पुरातन सृष्टि का वर्णन करूंगा। भरतश्रेष्ठ ! वे परमात्मा और प्रभु श्रीहरि सारे असुरों का विनाश तथा सम्पूर्ण लोकों का कल्याण करने के लिए इसी वृष्णिवंश में उत्पन्न हुए थे।

इति हरिवंशे मन्वन्तरगणनायामष्टमोऽध्यायः ॥८॥

# ४. सूर्य (विवस्वत) चरितम्,

**वैशम्पायन उवाच—**

विवस्वान् कश्यपाज्जज्ञे दाक्षायण्यामरिंदम।
तस्य भार्याभवत् संज्ञा त्वाष्ट्री देवी विवस्वतः ॥१॥

**अर्थ—वैशम्पायनजी कहते हैं**—शत्रुदमन ! कश्यप जी से दक्ष की पुत्री में विवस्वान् उत्पन्न हुए और त्वष्टा की पुत्री संज्ञादेवी उन विवस्वान् (सूर्य) की भार्या हुई।

सुरेणुरिति विख्याता त्रिषु लोकेषु भाविनी।
सा वै भार्या भगवती मार्तण्डस्य महात्मनः ॥२॥

अर्थ—महात्मा मार्तण्ड की वह पवित्र अन्तःकरणवाली भार्या भगवती संज्ञा तीनों लोकों में सुरेणु के नाम से (भी) प्रसिद्ध है।

भर्तृरूपेण नातुष्यद् रूपयौवनशालिनी।
संज्ञा नाम सुतपसा दीप्तेनेह समन्विता ॥३॥

**अर्थ**—वह रूप यौवनशालिनी संज्ञा अपने पति सूर्यदेव के मण्डल के तीव्र तप, तेज एवं दीप्ति के कारण प्रसन्न नहीं रहती थी।

आदित्यस्य हि तद्रूपं मण्डलस्य सुतेजसा।
गात्रेषु परिदग्धं वै नातिकान्तमिवाभवत् ॥४॥

**अर्थ**—उस संज्ञा का रूप सूर्यमण्डल के तेज से अंगों के संतप्त होने के कारण (झुलस-सा गया। अतएव सूर्य उसको) बहुत अच्छे नहीं लगते थे।

न खल्वयं मृतोऽण्डस्थ इति स्नेहादभाषत।
अज्ञानात् कश्यपस्तस्मान्मार्तण्ड इति चोच्यते ॥५॥

**अर्थ**—(अदिति के) अज्ञान में पड़ने पर कश्यपजी ने स्नेहपूर्वक कहा था कि यह मरा नहीं है, किन्तु अण्ड (गर्भ) में स्थित है, इसलिये तबसे सूर्य 'मार्तण्ड' कहे जाते हैं।

तेजस्त्वभ्यधिकं तात नित्यमेव विवस्वतः।
येनातितापयामास त्रीँल्लोकान् कश्यपात्मजः ॥६॥

**अर्थ**—तात ! (कश्यप के माहात्म्य के कारण जीवित हुए) विवस्वान् में सर्वदा अधिक तेज रहता है। उसी तेज से कश्यप जी के पुत्र सूर्य तीनों लोकों को तपाते रहते हैं।

त्रीण्यपत्यानि कौरव्य संज्ञायां तपतां वरः।
आदित्यो जनयामास कन्यां द्वौ च प्रजापती ॥७॥

**अर्थ**—कुरुवंशी राजन् ! तपानेवालों में श्रेष्ठ आदित्य ने संज्ञा के गर्भ से दो प्रजापति और एक कन्या—इन तीन संतानों को उत्पन्न किया।

मनुर्वैवस्वतः पूर्वं श्राद्धदेवः प्रजापतिः।
यमश्च यमुना चैव यमजौ सम्बभूवतुः ॥८॥

**अर्थ**—उनमें एक प्रजापति तो विवस्वान् (सूर्य) के पुत्र वैवस्वत मनु थे और दूसरे प्रजापति श्राद्धदेव यम थे। इस तरह यम तथा यमुना नामक दो जुड़वीं सन्तान हुई थी।

सा विवर्णं तु तद्रूपं दृष्ट्वा संज्ञा विवस्वतः।
असहन्ती च स्वां छायां सवर्णां निर्ममे ततः ॥९॥

**अर्थ**—तदनन्तर संज्ञा ने सूर्य की कठिनता से सहने योग्य तेजस्वी रूप को देखकर उनके तेज को न सह सकने के कारण अपनी छाया को ही अपने समान नाम और रूपवाली बनाकर तैयार कर दिया।

मायामयी तु सा संज्ञा तस्याश्छाया समुत्थिता।
प्राञ्जलिः प्रणता भूत्वा छाया संज्ञां नरेश्वर ॥१०॥
उवाच किं मया कार्यं कथयस्व शुचिस्मिते।
स्थितास्मि तव निदेशे शाधि मां वरवर्णिनि ॥११॥

**अर्थ**—वह मायामयी संज्ञा संज्ञा की छाया से उत्पन्न हुई थी। नरेश्वर ! वह छाया संज्ञा को प्रणाम कर हाथ जोड़कर बोली—शुचिस्मिते ! बताओ, मुझे क्या करना चाहिए ? श्रेष्ठ अङ्गोंवाली ! मैं तुम्हारी आज्ञा का पालन करूंगी, तुम मुझे आज्ञा दो'।

**संज्ञोवाच**—

अहं यास्यामि भद्रं ते स्वमेव भवनं पितुः।
त्वयेह भवने मह्यं वस्तव्यं निर्विकारया ॥१२॥
इमौ च बालकौ मह्यं कन्या चेयं सुमध्यमा।
सम्भाव्यास्ते न चाख्येयमिदं भगवते क्वचित् ॥१३॥

**अर्थ—संज्ञा ने कहा**—तुम्हारा कल्याण हो ! मैं अब अपने पिता के घर जा रही हूं, तुम मेरे इस घर में शान्त होकर रहो। ये मेरे दोनों पुत्र हैं और यह एक सुमध्यमा (सुन्दर कटिवाली) कन्या है। इसका तू ध्यान रखना और इस रहस्य को भगवान् सूर्य से कभी न बतलाना।

**छायोवाच**—

आ कचग्रहणाद् देवि आ शापान्नैव कर्हिचित्।
आख्यास्यामि मतं तुभ्यं गच्छ देवि यथासुखम् ॥१४॥

**अर्थ—छाया ने कहा**—देवि ! मेरे बाल पकड़े जाने तथा शाप देने की नौबत आने के पूर्व मैं यह बात किसी प्रकार भी न कहूंगी। आप सुखपूर्वक (अपने पिता के यहां) जायें।

**वैशम्पायन उवाच—**

समादिश्य सवर्णां तां तथेत्युक्ता च सा तया।
त्वष्टुः समीपमगमद् व्रीडितेव तपस्विनी ॥१५॥
पितुः समीपगा सा तु पित्रा निर्भर्त्सिता तदा।
भर्तुः समीपं गच्छेति नियुक्ता च पुनः पुनः ॥१६॥
आगच्छद्वडवा भूत्वाऽऽच्छाद्य रूपमनिन्दिता।
कुरूनथोत्तरान् गत्वा तृणान्येव चचार ह ॥१७॥

**अर्थ—वैशम्पायनजी कहते हैं**—अपने समान नाम रूपवाली छाया को आज्ञा देकर और उससे 'तथास्तु' कहे जाने पर वह तपस्विनी लज्जित सी होती हुई अपने पिता त्वष्टा के यहां चली गयी। पिता के पास पहुंचने पर उसके पिता ने उसे बड़े जोरों से डाटा तथा उससे बार-बार पति के पास ही जाने के लिए कहा। तब निन्दित कर्मों से दूर रहनेवाली वह संज्ञा अपने रूप को बदलकर घोड़ी का रूप धारण करके उत्तर कुरु के देशों में जाकर घास चरने लगी।

द्वितीयायां तु संज्ञायां संज्ञेयमिति चिन्तयन्।
आदित्यो जनयामास पुत्रमात्मसमं तदा ॥१८॥

अर्थ—उस दूसरी संज्ञा को भी संज्ञा ही समझते हुए सूर्य देवता ने उसके गर्भ से अपने ही समान पुत्र उत्पन्न किया।

पूर्वजस्य मनोस्तात सदृशोऽयमिति प्रभुः।
सवर्णत्वान्मनोर्भूयः सावर्ण इति चोक्तवान् ॥१९॥

**अर्थ**—तात ! ये अपने बड़े भाई मनु के समान वर्ण तथा शक्तिवाले थे, अतएव सावर्ण कहलाये।

मनुरेवाभवन्नाम्मा सावर्ण इति चोच्यते।
द्वितीयो यः सुतस्तस्याः स विज्ञेयः शनैश्चरः ॥२०॥

**अर्थ**—वे ही मनु हुए, जिनका नाम सावर्ण मनु है। उस (छाया) से जो दूसरा पुत्र उत्पन्न हुआ, उसको तुम शनैश्चर समझो।

संज्ञा तु पार्थिवी तात स्वस्य पुत्रस्य वै तदा।
चकाराभ्यधिकं स्नेहं न तथा पूर्वजेषु वै ॥२१॥
मनुस्तस्याक्षमत्तत्तु यमस्तस्या न चक्षमे।

**अर्थ**—वह पार्थिवी संज्ञा अपने पुत्र से तो अधिक स्नेह करती थी, परन्तु वैसा स्नेह उनसे पहले की सन्तानों से नहीं करती थी। मनु ने तो इस बात को सह लिया, परन्तु यम इसे न सह सके।

तां स रोषाच्च बाल्याच्च भाविनोऽर्थस्य वै बलात्।
पदा संतर्जयामास संज्ञां वैवस्वतो यमः ॥२२॥

**अर्थ**—वे वैवस्वत यम बालस्वभाव एवं रोष के कारण तथा होनहार (भावी) के वशीभूत हो संज्ञा को पैर दिखाकर डाटने लगे।

तं शशाप ततः क्रोधात् सावर्णजननी नृप।
चरणः पततामेष तवेति भृशदुःखिता ॥२३॥

**अर्थ**—राजन्! इस पर सावर्ण की माता ने अतिदुःखित हो कोप में भर कर उन्हें शाप दिया कि 'तुम्हारा यह चरण गिर जाय'।

यमस्तु तत् पितुः सर्वं प्राञ्जलिः प्रत्यवेदयत्।
भृशं शापभयोद्विग्नः संज्ञावाक्यप्रतोदितः ॥२४॥

**अर्थ**—छाया संज्ञा के उस वाक्ल से पीड़ित और शाप के भय से अत्यन्त व्याकुल होकर यम ने हाथ जोड़कर पिता से वह सब बात कह दी।

शापोऽयं विनिवर्तेत प्रोवाच पितरं तदा।
मात्रा स्नेहेन सर्वेषु वर्तितव्यं सुतेषु वै ॥२५॥

**अर्थ**—वे पिता से बोले—'मुझे यह शाप न लगे। (देखिये) माता को तो सब पुत्रों के प्रति समान रूप से स्नेहपूर्वक व्यवहार करना चाहिए।

सेयमस्मानपाहाय यवीयांसं बुभूषति।
तस्यां मयोद्यतः पादो न तु देहे निपातितः ॥२६॥
बाल्याद्वा यदि वा मोहात् तद्भवान् क्षन्तुमर्हति।

**अर्थ**—'पर यह हम सबको छोड़कर सबसे छोटे से ही स्नेह का व्यवहार करती है। सो मैंने उसके ऊपर पैर उठाया ही था, शरीर पर मारा नहीं था। मैंने यह काम लड़कपन से किया हो अथवा मोहवश, परन्तु आप मुझे क्षमा कर दें।

यस्मात् ते पूजनीयाहं लंघितास्मि त्वया सुत ॥२७॥
तस्मात् तवैष चरणः पतिष्यति न संशयः।
अपत्यं दुरपत्यं स्यान्नाम्बा कुजननी भवेत् ॥२८॥

**अर्थ**—'(संज्ञा ने कहा—) बेटा! मैं तुम्हारी पूजनीया हूं, तो भी तुमने मेरा तिरस्कार किया है, अतः तुम्हारा यह पैर निस्सन्देह गिर जायगा।' सन्तान तो कुसन्तान हो सकती है, परन्तु माता कुमाता नहीं हो सकती।

शप्तोऽहमस्मि लोकेश जनन्या तपतां वर।
तव प्रसादाच्चरणो न पतेन्मम गोपते ॥२९॥

अर्थ—'लोकेश्वर ! माता ने मुझे शाप दे दिया है, परन्तु तपनेवालों में श्रेष्ठ गोपते ! आपकी कृपा से मेरा पैर न गिरे (ऐसी कृपा कीजिए)'।

**विवस्वानुवाच—**

असंशयं पुत्र महद् भविष्यत्यत्र कारणम्।
येन त्वामाविशत् क्रोधो धर्मज्ञं सत्यवादिनम् ॥३०॥

अर्थ—सूर्य ने कहा—पुत्र ! तुम धर्मज्ञ और सत्यवादी हो, तुमको जो क्रोध चढ़ आया इसमें निस्सन्देह कोई बड़ा भारी कारण होगा।

न शक्यमन्यथा कर्तुं मया मातुर्वचस्तव।
कृमयो मांसमादाय यास्यन्ति धरणीतलम् ॥३१॥
तव पादान्महाप्राज्ञ ततस्त्वं प्राप्स्यसे सुखम्।
कृतमेवं वचस्तथ्यं मातुस्तव भविष्यति ॥३२॥
शापस्य परिहारेण त्वं च त्रातो भविष्यसि।

अर्थ—मैं तुम्हारी माता के वचन को (सर्वथा तो) लौटा नहीं सकता। (पर) महाप्राज्ञ ! कीड़े तुम्हारे चरण में से मांस लेकर पृथ्वीतल पर चले जायेंगे, तब तुम्हें सुख मिलेगा। इस प्रकार तुम्हारी माता का कहा हुआ वचन (भी) सत्य हो जायेगा और शाप का परिहार होने से तुम्हारी भी रक्षा हो जायेगी।

आदित्योऽथाब्रवीत् संज्ञां किमर्थं तनयेषु वै ॥३३॥
तुल्येष्वभ्यधिकः स्नेहः क्रियतेऽति पुनः पुनः।
सा तत्परिहसन्ती तु नाचचक्षे विवस्वते ॥३४॥

अर्थ—फिर सूर्य ने संज्ञा से कहा—'सभी पुत्र बराबर हैं, तो भी तू (किसी से कम और किसी से) अधिक स्नेह क्यों करती है।' सूर्य ने यह बात बार-बार कही, परन्तु वह हंसती ही रह गयी और उसने सूर्य से कुछ भी न कहा।

आत्मानं सुसमाधाय योगात् तथ्यमपश्यत।
तां शप्तुकामो भगवान् नाशाय कुरुनन्दन ॥३५॥
मूर्धजेषु च जग्राह समयेऽतिगतेऽपि च।
सा तत् सर्वं यथावृत्तमाचचक्षे विवस्वते ॥३६॥

अर्थ—कुरुनन्दन ! भगवान् सूर्य ने अपने चित्त को एकाग्र करके योग के द्वारा सत्य बात जान ली और शाप द्वारा उसका विनाश करने के लिए उसके

केश पकड़ लिए। तब अपनी शपथ के उतर जाने पर छाया ने सूर्य नारायण से सारी बात ज्यों-की त्यों बतला दी।

विवस्वानथ तच्छ्रुत्वा क्रुद्धस्त्वष्टारमभ्यगात्।
त्वष्टा तु तं यथा न्यायमर्चयित्वा विभावसुम्।
निर्दग्धुकामं रोषेण सान्त्वयामास वै तदा ॥३७॥

अर्थ—सूर्य नारायण इस बात को सुनते ही क्रोध में भरकर त्वष्टा के पास पहुंचे। त्वष्टा ने विधिपूर्वक उनकी पूजा करके जब देखा कि ये तो रोष से मुझे भस्म ही करना चाहते हैं, तब उन्होने सूर्यनारायण को इस प्रकार शान्त करना—समझाना आरम्भ किया।

**त्वष्टोवाच—**

तवातितेजसाविष्टमिदं रूपं न शोभते।
असहन्ती च तत् संज्ञा वने चरति शाद्वले ॥३८॥

**अर्थ—त्वष्टा ने कहा**—आदित्य! आपका यह अति तेजस्वी रूप अच्छा नहीं लगता। इसको न सह सकने के कारण ही संज्ञा हरी घासवाले वन में (हरी घासों को) चर रही है।

द्रष्टा हि तां भवानद्य स्वां भार्यां शुभचारिणीम्।
नित्यं तपस्यभिरतां वडवारूपधारिणीम् ॥३९॥
पर्णाहारां कृशां दीनां जटिलां ब्रह्मचारिणीम्।
हस्तिहस्तपरिक्लिष्टां व्याकुलां पद्मिनीमिव।
श्लाघ्यां योगबलोपेतां योगमास्थाय गोपते ॥४०॥

अर्थ—किरणों के स्वामी! आज आप हाथी के सूंड से खींचे जाने के कारण पद्मिनी के समान व्याकुल हुई, शुद्ध आचरणवाली और योग के बल से सम्पन्न अतएव योग से घोड़ी का रूप धारण करके सदा तप करती हुई, पत्तों का आहार करनेवाली, दुबली, दीन, जटाधारिणी और ब्रह्मचारिणी अपनी उस प्रशंसनीया भार्या को देखेंगे।

अनुकूलं तु देवेश यदि स्यान्मम तन्मतम्।
रूपं निर्वर्तयाम्यद्य तव कान्तमरिंदम ॥४१॥

अर्थ—देवेश! यदि आपको मेरी बात ठीक लगे तो शत्रुदमन! मैं आज आपके रूप को मनोहर बना दूं।

रूपं विवस्वतश्चासीत् तिर्यगूर्ध्वसमं तु वै।
तेनासौ सम्भृतो देवरूपेण तु विभावसुः ॥४२॥

**अर्थ**—पहले सूर्य का रूप तिरछा, ऊंचा और सब ओर से एक-सा था। उस रूप से सम्पन्न होने के कारण ही वे विभावसु कहे जाते हैं।

तस्मात् त्वष्टुः स वै वाक्यं बहु मेने प्रजापतिः।
समनुज्ञातवांश्चैव त्वष्टारं रूपसिद्धये ॥४३॥

**अर्थ**· इसलिए उन प्रजापति सूर्यनारायण ने त्वष्टा की बात को बहुत अच्छा समझा और उन्होंने अपना रूप ठीक करने के लिए त्वष्टा को अनुमति दे दी।

ततोऽभ्युपगमात् त्वष्टा मार्तण्डस्य विवस्वतः।
भ्रमिमारोप्य तत् तेजः शातयामास भारत ॥४४॥

**अर्थ**—भारत ! तब त्वष्टा ने मार्तण्ड (सूर्य) के समीप जाकर उनको सान पर चढ़ाकर उनके तेज को खरादना आरम्भ कर दिया।

ततो निर्भासितं रूपं तेजसा संहृतेन वै।
कान्तात् कान्ततरं द्रष्टुमधिकं शुशुभे तदा ॥४५॥

**अर्थ**—इस प्रकार तेज के छिल जाने से उनका रूप खिल उठा और उनका रूप रम्यातिरम्य होकर अधिक सुशोभित होने लगा।

मुखे निर्वर्तितं रूपं तस्य देवस्य गोपतेः।
ततः प्रभृति देवस्य मुखमासीत् तु लोहितम्।
मुखरागं तु यत्पूर्वं मार्तण्डस्य मुखच्युतम् ॥४६॥
आदित्या द्वादशैवेह सम्भूता मुखसम्भवाः।
धातार्यमा च मित्रश्च वरुणोंऽशो भगस्तथा ॥४७॥
इन्द्रो विवस्वान् पूषा च पर्जन्यो दशमस्तथा।
ततस्त्वष्टा ततो विष्णुरजघन्यो जघन्यजः ॥४८॥

**अर्थ**—तबसे किरणों के स्वामी भगवन् सूर्य के मुख का रूप बदल गया। उस समय से उनका मुख रक्तवर्ण का हो गया। उन मार्तण्ड के मुख से जो मुखराग छूटा था, उससे बारह आदित्य उत्पन्न हुए। उनके मुख से धाता, अर्यमा, मित्र, वरुण, अंश, भग, इन्द्र, विवस्वान्, पूषा, दसवें पर्जन्य, त्वष्टा, बारहवें विष्णु उत्पन्न हुए, जो अन्त में प्रकट होने के कारण सबसे छोटे होकर भी गुणों में सर्वश्रेष्ठ थे।

हर्षं लेभे ततो देवो दृष्ट्वाऽऽदित्यान् स्वदेहजान्।
गन्धैः पुष्पैरलंकारैर्भास्वता मुकुटेन च ॥४९॥

**अर्थ**—गन्ध, पुष्प अलंकार और प्रकाशमान मुकुटों से सुशोभित अपने शरीर से उत्पन्न हुए उन आदित्यों को देखकर भगवान् सूर्य बड़े प्रसन्न हुए।

एवं सम्पूजयामास त्वष्टा वाक्यमुवाच ह।
गच्छ देव निजां भार्यां कुरूंश्चरति सोत्तरान् ।।५०।।
वडवारूपमास्थाय वने चरति शाद्वले।

**अर्थ**—इस प्रकार सूर्यनारायण का पूजन कर त्वष्टा ने उनसे कहा—'देव ! अब आप अपनी पत्नी के पास जाइये। वह उत्तर कुरु (देशों) में भ्रमण कर रही है और हरी घास से भरे हुए वन में घोड़ी का रूप धारण करके विचर रही है'।

स तथा रूपमास्थाय स्वभार्यारूपलीलया ।।५१।।
ददर्श योगमास्थाय स्वां भार्यां वडवां ततः।
अधृष्यां सर्वभूतानां तेजसा नियमेन च ।।५२।।
वडवावपुषा राजंश्चरन्तीमकुतोभयाम्।
सोऽश्वरूपेण भगवांस्तां मुखे समभावयत् ।।५३।।
मैथुनाय विचेष्टन्ती परपुंसोपशङ्कया।
सा तन्निरवमच्छुक्रं नासिकायां विवस्वतः ।।५४।।

**अर्थ**—तब सूर्यनारायण ने भी अपनी पत्नी के रूप के अनुसार घोड़े के समान विचरण करने के लिये घोड़े का ही रूप धारण कर लिया। उस समय सूर्य ने ध्यान से देखा तो उन्हें तेज और नियम के कारण सब भूतों से अदृश्य घोड़ी का रूप धारण करके किसी ओर से भी भय की आशंका न कर निर्भय हो विचरती हुई अपनी भार्या (संज्ञा) दीख पड़ी। राजन् ! फिर तो घोड़े के रूप में भगवान् सूर्य उसके मुख के समीप पहुंचे। पर वह पर-पुरुष की आशंका से मैथुन के प्रतिकूल चेष्टा करने लगी और सूर्य के वीर्य को उसने अपनी नाक पर से गिरा दिया।

देवौ तस्यामजायेतामश्विनौ भिषजां वरौ।
नासत्यश्चैव दस्रश्च स्मृतौ द्वावश्विनाविति ।।५५।।

**अर्थ**—उससे वैद्यों में श्रेष्ठ अश्विनीकुमार नामक देवता उत्पन्न हुए। वे दोनों अश्विनीकुमार नासत्य और दस्र नाम से प्रसिद्ध हैं।

मार्तण्डस्यात्मजावेतावष्टमस्य प्रजापतेः।
संज्ञायां जनयामास वडवायां स भारत।
तां तु रूपेण कान्तेन दर्शयामास भास्करः ।।५६।।

अर्थ—भारत ! ये दोनों आठवें प्रजापति मार्तण्ड के पुत्र हैं। इन्हें सूर्य भगवान् ने अश्वारूपा संज्ञा के गर्भ से उत्पन्न किया था। तदनन्तर सूर्य ने उसे अपने मनोहर रूप में दर्शन दिया।

सा च दृष्ट्वैव भर्तारं तुतोष जनमेजय।
यमस्तु कर्मणा तेन भृशं पीडितमानसः ॥५७॥

अर्थ—जनमेजय ! तब वह स्वामी को देखकर बड़ी सन्तुष्ट हुई। इधर यम अपने उस कर्म से मन ही मन बड़े दुःखित रहते थे।

धर्मेण रञ्जयामास धर्मराज इव प्रजाः।
स लेभे कर्मणा तेन परमेण महाद्युतिः ॥५८॥
पितॄणामाधिपत्यं च लोकपालत्वमेव च।
मनुः प्रजापतिस्त्वासीत् सावर्णः सतपोधनः ॥५९॥

अर्थ—अतएव वे अपने धर्मराजत्व के अनुरूप ही धर्मयुक्त आचरण से प्रजाओं को प्रसन्न रखने लगे। उस श्रेष्ठ कर्म के कारण उन महाकान्तिमान् धर्मराज को पितरों का आधिपत्य और लोकपाल का पद मिला तथा वे तपस्या के धनी प्रजापति सावर्ण मनु हुए।

भाव्यः सोऽनागते काले मनुः सावर्णिकेऽन्तरे।
मेरुपृष्ठे तपो घोरमद्यापि चरति प्रभुः ॥६०॥

अर्थ-- वे सर्वसमर्थ सावर्ण भविष्य के (आठवें) मन्वन्तर के मनु होंगे। वे आज भी सुमेरुपर्वत के शिखर पर घोर तप कर रहे हैं।

भ्राता शनैश्चरश्चास्य ग्रहत्वमुपलब्धवान्।
नासत्यौ यौ समाख्यातौ स्वर्वैद्यौ तौ बभूवतुः ॥६१॥

अर्थ—इनके भाई शनैश्वर ग्रह बन गये और जिन नासत्यों का वर्णन किया है, वे स्वर्ग के वैद्य बन गये।

सेवतोऽपि तथा राजन्नश्वानां शान्तिदोऽभवत्।
त्वष्टा तु तेजसा तेन विष्णोश्चक्रमकल्पयत् ॥६२॥
तदप्रतिहतं युद्धे दानवान्तचिकीर्षया।

अर्थ—वे उपासना करनेवाले के घोड़ों को शान्ति देते हैं। उसी तेज (की छीलन) से त्वष्टा ने विष्णु भगवान् का (सुदर्शन) चक्र बनाया। वह दानवों के अन्त करने की इच्छा से बनाया गया चक्र युद्ध में किसी प्रकार भी व्यर्थ नहीं जाता।

यवीयसी तयोर्या तु यमी कन्या यशस्विनी ।।६३।।
अभवत् सा सरिच्छ्रेष्ठा यमुना लोकभाविनी ।
मनुरित्युच्यते लोके सावर्ण इति चोच्यते ।।६४।।

अर्थ—उन दोनों में छोटी जो यमी नाम की यशस्विनी कन्या थी, वह नदियों में श्रेष्ठ, लोकों में पवित्र करनेवाली यमुना हुई। मनु संसार में मनु कहलाते हैं और सावर्ण भी कहलाते हैं।

द्वितीयो यः सुतस्तस्य मनोर्भ्राता शनैश्चरः ।
ग्रहत्वं स च लेभे वै सर्वलोकाभिपूजितम् ।।६५।।

अर्थ— उनके दूसरे पुत्र और मनु के भ्राता जो शनैश्चर हैं, उन्होंने सब लोकों से पूजित ग्रह का पद प्राप्त किया।

य इदं जन्म देवानां शृणुयाद् वापि धारयेत् ।
आपद्भ्यः स विमुच्येत प्राप्नुयाच्च महद् यशः ।।६६।।

अर्थ—जो मनुष्य देवताओं के जन्म (की इस कथा) को सुनता है अथवा मन में धारण करता है, वह आपत्तियों से छूट जाता और बड़ा भारी यश पाता है।

इति हरिवंशे वैवस्वतोत्पत्तौ नवमोऽध्यायः ।।९।।

## ५. वैवस्वतमनुवंशानुचरितम्

**वैशम्पायन उवाच—**

मनोर्वैवस्वतस्यासन् पुत्रा वै नव तत्समाः ।
इक्ष्वाकुश्चैव नाभागो धृष्णुः शर्यातिरेव च ।।१।।
नरिष्यंश्च तथा प्रांशुर्नाभागारिष्टसप्तमाः ।
करूषश्च पृषध्रश्च नवैते भरतर्षभ ।।२।।

अर्थ—वैशम्पायनजी कहते हैं-भरतर्षभ ! वैवस्वत मनु के उनके ही समान इक्ष्वाकु, नाभाग, धृष्णु, शर्याति, नरिष्यन्त, प्रांशु, सातवें नाभागारिष्ट, करूष और पृषध्र—ये नौ पुत्र हुए।

अकरोत् पुत्रकामस्तु मनुरिष्टिं प्रजापतिः ।
मित्रावरुणयोस्तात पूर्वमेव विशाम्पते ।।३।।
अनुत्पन्नेषु नवसु पुत्रेष्वेतेषु भारत ।
तस्यां तु वर्तमानायामिष्ट्यां भरतसत्तम ।।४।।

मित्रावरुणयोरंशे मुनिराहुतिमाजुहोत् ।
आहुत्यां हूयमानायां देवगन्धर्वमानुषाः ॥५॥
तुष्टिं तु परमां जग्मुर्मुनयश्च तपोधनाः ।
अहोऽस्य तपसो वीर्यमहोऽस्य श्रुतमद्भुतम् ॥६॥

**अर्थ**—प्रजापालक तात ! इन नौ पुत्रों के उत्पन्न होने से पहिले प्रजापति मनु ने पुत्र की कामना से मित्रावरुण की इष्टि (यज्ञ) की थी। भारत ! जब यह इष्टि हो रही थी, उस समय मुनि ने मित्रावरुण के लिये आहुति दी। भरतश्रेष्ठ ! आहुति के सम्पन्न होने पर देवता, गन्धर्व, मनुष्य और तपोधन मुनि परम प्रसन्न हुए (और कहने लगे–) 'अहो ! इसका तपोबल आश्चर्यजनक है और इसका शास्त्रीय ज्ञान भी अद्भुत है !'

तत्र दिव्याम्बरधरा दिव्याभरणभूषिता ।
दिव्यसंहनना चैव इला जज्ञे इति श्रुतिः ॥७॥

**अर्थ**—उस यज्ञ में दिव्य वस्त्रों को धारण किए हुए, दिव्य आभूषणों से विभूषित और दिव्य शरीरवाली इला नामक कन्या उत्पन्न हुई थी, ऐसी ख्याति है।

तामिलेत्येव होवाच मनुर्दण्डधरस्तदा ।
अनुगच्छस्व मां भद्रे तमिला प्रत्युवाच ह ।
धर्मयुक्तमिदं वाक्यं पुत्रकामं प्रजापतिम् ॥८॥

**अर्थ**—राजा मनु ने उस कन्या को 'इला' कहकर पुकारा और कहा— 'भद्रे ! तू मेरे पीछे-पीछे आ।' तब पुत्र की कामनावाले प्रजापति को इला ने यह धर्ममय उत्तर दिया।

**इलोवाच**—

मित्रावरुणयोरंशे जातास्मि वदतां वर ।
तयोः सकाशं यास्यामि न मां धर्मो हतोऽवधीत् ॥९॥

**अर्थ**—इला ने कहा—वक्ताओं में श्रेष्ठ ! मैं धर्म की हत्या नहीं कर सकती, अन्यथा धर्म मुझे भी मार डालेगा। मैं मित्रावरुण के अंश से उत्पन्न हुई हूं. अतः उनके ही पास जाऊंगी।

सैवमुक्त्वा मनुं देव मित्रावरुणयोरिला ।
गत्वान्तिकं वरारोहा प्राञ्जलिर्वाक्यमब्रवीत् ॥१०॥

**अर्थ**—श्रेष्ठ नितम्बोंवाली इला राजा मनु से इस प्रकार कहकर मित्रावरुण के पास गई और दोनों हाथ जोड़कर उनसे इस प्रकार कहने लगी।

अंशेऽस्मि युवयोर्जाता देवौ किं करवाणि वाम् ।
मनुना चाहमुक्ता वै अनुगच्छस्व मामिति ॥११॥

**अर्थ**—'देवताओं ! मैं आप दोनों के अंश से उत्पन्न हुई हूं, अतः आप लोग बताइए, मैं आपकी क्या सेवा करूं ? मनु जी ने मुझसे कहा है कि तू मेरे पीछे-पीछे आ' ।

तां तथावादिनीं साध्वीमिलां धर्मपरायणाम् ।
मित्रश्च वरुणश्चोभावूचतुर्यन्निबोध तत् ॥१२॥

**अर्थ**—राजन् ! धर्मपरायणा साध्वी इला के इस प्रकार कहने पर मित्र और वरुण ने उससे जो कुछ कहा था, उसे सुनो ।

अनेन तव धर्मेण प्रश्रयेण दमेन च ।
सत्येन चैव सुश्रोणि प्रीतौ स्वो वरवर्णिनि ॥१३॥

**अर्थ**—'सुन्दर कटिभागवाली सुन्दरी ! तेरे इस धर्म, विनय, इन्द्रियसंयम और सत्य से हम दोनों तुम पर बहुत प्रसन्न हैं ।

आवयोस्त्वं महाभागे ख्यातिं कन्येति यास्यसि ।
मनोर्वंशधरः पुत्रस्त्वमेव च भविष्यसि ॥१४॥

**अर्थ**—'महाभागे ! तू हमारी पुत्रीरूप से प्रसिद्ध होगी और मनु का वंशधर पुत्र भी तू ही होगी ।

सुद्युम्न इति विख्यातस्त्रिषु लोकेषु शोभने ।
जगत्प्रियो धर्मशीलो मनोर्वंशविवर्धनः ॥१५॥

**अर्थ**—'शोभने ! (उस समय) तू मनु के वंश को बढ़ानेवाले, जगत् में प्रिय, धर्मशील सुद्युम्न के नाम से तीनों लोकों में प्रसिद्ध होगी ।'

निवृत्ता सा तु तच्छ्रुत्वा गच्छन्ती पितुरन्तिकम् ।
बुधेनान्तरमासाद्य मैथुनायोपमन्त्रिता ॥१६॥

**अर्थ**—इस को सुनकर वह अपने पिता मनु के पास वापस जारही थी, इसी बीच में अवसर देखकर बुध ने उसे सहवास के लिए आमन्त्रित किया ।

सोमपुत्राद् बुधाद् राजंस्तस्यां जज्ञे पुरूरवाः ।
जनयित्वा सुतं सा तमिला सुद्युम्नतां गता ॥१७॥

**अर्थ**—राजन् ! चन्द्रमा के पुत्र बुध द्वारा उस इला के गर्भ से पुरुरवा उत्पन्न हुए और उस पुत्र को उत्पन्न करके वह इला सुद्युम्न हो गयी ।

सुद्युम्नस्य तु दायादास्त्रयः परमधार्मिकाः ।
उत्कलश्च गयश्चैव विनताश्वश्च भारत ॥१८॥

अर्थ—भारत ! सुद्युम्न के उत्कल, गय और विनताश्व नामक तीन परम धार्मिक पुत्र उत्पन्न हुए।

उत्कलस्योत्कला राजन् विनताश्वस्य पश्चिमा।
दिक् पूर्वा भरतश्रेष्ठ गयस्य तु गया पुरी ॥१९॥

अर्थ—राजन् ! उत्कल की राजधानी उत्कला (उड़ीसा) हुई। विनताश्व को पश्चिम दिशा का राज्य मिला और भरतश्रेष्ठ ! गय की राजधानी पूर्व दिशा में गया नाम की पुरी हुई।

प्रविष्टे तु मनौ तात दिवाकरमरिंदम।
दशधा तद्दधत्क्षत्रमकरोत् पृथिवीमिमाम् ॥२०॥

अर्थ—तात ! शत्रुसूदन ! मनु के सूर्य में प्रवेश कर जाने पर उनके इक्ष्वाकु आदि दस पुत्रों ने पृथ्वी को दस भागों में बांट लिया।

यूपाङ्किता वसुमती यस्येयं सवनाकरा।
इक्ष्वाकुर्ज्येष्ठदायादो मध्यदेशमवाप्तवान् ॥२१॥

अर्थ—मनु के बड़े पुत्र इक्ष्वाकु को मध्यदेश का राज्य मिला। यज्ञस्तम्भों से अलंकृत एवं वन और खानों सहित यह सारी पृथ्वी इक्ष्वाकु की ही है।

कन्याभावाच्च सुद्युम्नो नैनं गुणमवाप्तवान्।
वसिष्ठवचनाच्चासीत् प्रतिष्ठाने महात्मनः ॥२२॥
प्रतिष्ठा धर्मराजस्य सुद्युम्नस्य कुरूद्वह।

अर्थ—सुद्युम्न कन्याभाव के कारण इस सौभाग्यपूर्ण पद को न पा सके। परन्तु कुरूद्वह ! वशिष्ठजी के वचन से महात्मा धर्मराज सुद्युम्न को भी प्रतिष्ठानपुर (झूंसी - प्रयाग) का राज्य मिल गया था।

तत्पुरूरवसे प्रादाद् राज्यं प्राप्य महायशाः ॥२३॥
सुद्युम्नः कारयामास प्रतिष्ठाने नृपक्रियाम्।

अर्थ—महायशस्वी सुद्युम्न ने राज्य पाने के बाद प्रतिष्ठान में (कुछ दिन तक) राज्य किया, फिर उन्होंने अपना राज्य पुरूरवा को दे दिया।

उत्कलस्य त्रयः पुत्रास्त्रिषु लोकेषु विश्रुताः।
धृष्टकश्चाम्बरीषश्च दण्डश्चेति सुतास्त्रयः ॥२४॥

अर्थ—उत्कल के तीन पुत्र थे, जो तीनों लोकों में प्रसिद्ध थे। उनके नाम थे—धृष्टक, अम्बरीष और दण्ड।

यश्चकार महात्मा वै दण्डकारण्यमुत्तमम्।
वनं तल्लोकविख्यातं तापसानामनुत्तमम् ॥२५॥

तत्र प्रविष्टमात्रस्तु नरः पापात् प्रमुच्यते ।

अर्थ—महात्मा दण्ड ने दण्डकारण्य नामक वन का निर्माण किया, जो तपस्वियों के लिए परमोत्तम (आश्रम) तथा लोक में अत्यन्त विख्यात है । उसमें प्रवेश करते ही मनुष्य समस्त पापों से मुक्त हो जाता है ।

सुद्युम्नश्च दिवं यात ऐलमुत्पाद्य भारत ।।२६।।
मानवेयो महाराज स्त्रीपुंसोर्लक्षणैर्युतः ।
धृतवान् य इलेत्येव सुद्युम्नश्चातिविश्रुतः ।।२७।।

अर्थ—भरतवंशी महाराज ! सुद्युम्न कन्यावस्था में ऐल (पुरूरवा) को (और पुरुषावस्था में उत्कल आदि अन्य तीन पुत्रों को) उत्पन्न करके स्वर्ग चले गये । ये सुद्युम्न स्त्री तथा पुरुष दोनों के ही लक्षणों से संयुक्त हुए थे । इन्होंने इला के रूप में रहने पर गर्भ धारण किया था, फिर ये ही (पुरुषत्व प्राप्त होने पर) सुद्युम्न नाम से प्रसिद्ध हो गये थे ।

नरिष्यतः शकाः पुत्रा नाभागस्य तु भारत ।
अम्बरीषोऽभवत् पुत्रः पार्थिवर्षभसत्तमः ।।२८।।

अर्थ—भारत ! (मनु के पञ्चम पुत्र) नरिष्यन्त के पुत्र शक हुए और (मनु के द्वितीय पुत्र) नाभाग के पुत्र राजराजेश्वर अम्बरीष हुए ।

धृष्णोस्तु धार्ष्टकं क्षत्रं रणधृष्टं बभूव ह ।
करूषस्य तु कारूषाः क्षत्रिया युद्धदुर्मदाः ।।२९।।
सहस्रं क्षत्रियगणो विक्रान्तः सम्बभूव ह ।
नाभागारिष्टपुत्राश्च क्षत्रिया वैश्यतां गताः ।।३०।।

अर्थ—(मनु के तृतीय पुत्र) धृष्णु के धार्ष्टक नामक क्षत्रिय हुए । वे रण में ढीठ थे । (मनु के आठवें पुत्र) करूष से कारूष नामवाले युद्धदुर्मद क्षत्रिय हुए । यह हजारों क्षत्रियों का मण्डल परम पराक्रमी था । (मनु के सप्तम पुत्र) नाभागारिष्ट के क्षत्रिय पुत्र वैश्य हो गये थे ।

प्रांशोरेकोऽभवत् पुत्रः शर्यातिरिति विश्रुतः ।
नरिष्यतस्य दायादो राजा दण्डधरो दमः ।
शर्यातेर्मिथुनं चासीदानर्तो नाम विश्रुतः ।।३१।।
पुत्रः कन्यासुकन्याख्या या पत्नी च्यवनस्य ह ।
आनर्तस्य तु दायादो रेवो नाम महाद्युतिः ।।३२।।

अर्थ—(मनु के छठें पुत्र) प्रांशु के एक पुत्र हुआ, वह शर्याति नाम से प्रसिद्ध था । (मनु के पञ्चम पुत्र) नरिष्यन्त का पुत्र दण्डधारी राजा दम हुआ । (मनु के चौथे पुत्र) शर्याति की दो सन्तान उत्पन्न हुईं; उनमें एक तो पुत्र था,

जो आनर्त नाम से प्रसिद्ध हुआ और एक कन्या थी, जिसका नाम सुकन्या था। वह च्यवन ऋषि की पत्नी हुई। आनर्त के रेव नाम का महाकान्तिमान् पुत्र उत्पन्न हुआ।

आनर्तविषयश्चासीत् पुरी चास्य कुशस्थली।
रेवस्य रैवतः पुत्रः ककुद्मी नाम धार्मिकः ॥३३॥

**अर्थ**—उसका राज्य आनर्त (जहां आज द्वारका है) देश में था और उसकी पुरी (राजधानी) का नाम कुशस्थली (आज की द्वारकापुरी) था। रेव के पुत्र रैवत हुए, इन्हीं का दूसरा नाम ककुद्मी था। ये धार्मिक थे।

ज्येष्ठः पुत्रशतस्यासीद् राज्यं प्राप्य कुशस्थलीम्।
स कन्या सहितः श्रुत्वा गान्धर्वं ब्रह्मणोऽन्तिके ॥३४॥
मुहूर्तभूतं देवस्य गतं बहुयुगं प्रभो।
आजगाम युवैवाथ स्वां पुरीं यादवैर्वृताम् ॥३५॥

**अर्थ**—(रेव के) सौ पुत्रों में ये सबसे ज्येष्ठ थे। कुशस्थली का राज्य पाने के अनन्तर एक दिन ये अपनी कन्या के साथ (ब्रह्मलोक में) गये, वहां ब्रह्माजी के समीप गन्धर्वों का गीत सुनने लगे। राजन्! संगीत सुनते-सुनते ये दो घड़ी वहां ठहरे रहे। इतने ही समय में मानवलोक में अनेक युग बीत गये। तत्पश्चात् ये यादवों से घिरी हुई अपनी पुरी में आये। उस समय तक इनकी युवावस्था ज्यों-की-त्यों बनी हुई थी।

कृतां द्वारवतीं नाम्ना बहुद्वारां मनोरमाम्।
भोजवृष्ण्यन्धकैर्गुप्तां वासुदेवपुरोगमैः ॥३६॥

**अर्थ**—(उस समय उस पुरी में) बहुत से दरवाजे बन गये थे और वासुदेव आदि भोज, वृष्णि और अन्धकवंशी उस रमणीय पुरी की रक्षा कर रहे थे। यादवों ने उसका नाम बदलकर द्वारवती रख दिया था।

ततः स रैवतो ज्ञात्वा यथातत्त्वमरिंदम।
कन्यां तां बलदेवाय सुव्रतां नाम रेवतीम् ॥३७॥
दत्त्वा जगाम शिखरं मेरोस्तपसि संस्थितः।
रेमे रामोऽपि धर्मात्मा रेवत्या सहितः सुखी ॥३८॥

**अर्थ**—शत्रुमर्दन! इन सब बातों को यथार्थरीति से जानकर राजा रैवत अपनी रेवती नाम की सुव्रता कन्या को बलदेव जी के हाथ में देकर स्वयं मेरु-पर्वत के शिखर पर चले गये और वहां तपस्या में लग गये। (इधर) धर्मात्मा बलराम जी भी रेवती के साथ सुखपूर्वक विहार करने लगे।

इति हरिवंशे हरिवंशपर्वणि ऐलोत्पत्तिवर्णनं नाम दशमोध्यायः ॥१०॥

# ६. धुन्धुमारचरितम्

**जनमेजय उवाच—**

कथं बहुयुगे काले समतीते द्विजोत्तम ।
न जरा रेवतीं प्राप्ता रैवतं च ककुद्मिनम् ॥१॥

**अर्थ—जनमेजय ने पूछा**—द्विजोत्तम ! बहुत से युगों का समय बीत जाने पर भी रेवती और ककुद्मी रैवत को बुढ़ापा क्यों नहीं व्याप्त हुआ ?

मेरुं गतस्य वा तस्य शार्यातेः संततिः कथम् ।
स्थिता पृथिव्यामद्यापि श्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः ॥२॥

**अर्थ**—शर्याति के प्रपौत्र रैवत मेरुपर्वत पर चले गये, तब भी उनकी सन्तान आज तक पृथिवी पर कैसे वर्तमान है ? इस बात को मैं यथार्थ रीति से सुनना चाहता हूं ।

**वैशम्पायन उवाच—**

न जरा क्षुत्पिपासे वा न मृत्युर्भरतर्षभ ।
ऋतुचक्रं न भवति ब्रह्मलोके सदानघ ॥३॥

**अर्थ—वैशम्पायन जी ने उत्तर दिया**—निष्पाप भरतश्रेष्ठ ! ब्रह्मलोक में मृत्यु, भूख-प्यास और बुढ़ापा नहीं होते और वहां ऋतुचक्र भी अपना प्रभाव नहीं दिखाता (वहां तो सदा एक-सी दशा रहती है) ।

ककुद्मिनस्तु तं लोकं रैवतस्य गतस्य ह ।
हता पुण्यजनैस्तात राक्षसैः सा कुशस्थली ॥४॥

**अर्थ**—तात ! जब रैवत ककुद्मी ब्रह्मलोक को चले गये, तब यक्षों और राक्षसों ने कुशस्थली को नष्ट-भ्रष्ट कर दिया ।

तस्य भ्रातृशतं चासीद् धार्मिकस्य महात्मनः ।
तद् वध्यमानं रक्षोभिर्दिशः प्राद्रवदच्युतम् ॥५॥

**अर्थ**—धर्मात्मा एवं महात्मा रैवत के सौ भाई थे । वे राक्षसों से हारे नहीं, परन्तु राक्षसों के बार-बार आक्रमण करने के कारण (अनेक) दिशाओं में भाग गये ।

विद्रुतस्य तु राजेन्द्र तस्य भ्रातृशतस्य वै ।
तेषां तु ते भयाक्रान्ताः क्षत्रियास्तत्र तत्र ह ॥६॥

**अर्थ**—राजेन्द्र ! जब उनके सौ भाई भाग गये, तब उस कुल के अन्य क्षत्रिय भी राक्षसों के भय से भागकर जहां-तहां बस गये ।

अन्ववायस्तु सुमहांस्तत्र तत्र विशाम्पते ।
येषामेते महाराज शार्याता इति विश्रुताः ॥७॥
क्षत्रिया भरतश्रेष्ठ दिक्षु सर्वासु धार्मिकाः ।
सर्वशः पर्वतगणान् प्रविष्टाः कुरुनन्दन ॥८॥

अर्थ—प्रजानाथ ! उनका बड़ा भारी वंश जहां-तहां फैल गया । महाराज ! उनके वंश के ही ये धार्मिक क्षत्रिय सब दिशाओं में शार्यात नाम से प्रसिद्ध हैं । भरतश्रेष्ठ कुरुनन्दन ! वे सब क्षत्रिय चारों ओर के पर्वतों की कन्दराओं में प्रविष्ट हो गये थे ।

नाभागारिष्टपुत्रौ द्वौ वैश्यौ ब्राह्मणतां गतौ ।
करूषस्य च कारूषाः क्षत्रिया युद्धदुर्मदाः ॥९॥

अर्थ—नाभाग और अरिष्ट के पुत्र ये दोनों वैश्य होकर (पुनः) ब्राह्मणत्व को प्राप्त हो गये । करूष के कारूष नामक युद्धदुर्मद क्षत्रिय उत्पन्न हुए ।

प्रांशोरेकोऽभवत् पुत्रः प्रजातिरिति नः श्रुतम् ।
पृषध्रो हिंसयित्वा तु गुरोर्गां जनमेजय ॥१०॥
शापाच्छूद्रत्वमापन्नो नवैते परिकीर्तिताः ।
वैवस्वतस्य तनया मनोर्वै भरतर्षभ ॥११॥

अर्थ—हमने सुना है कि (मनु के छठे पुत्र) प्रांसु के प्रजाति नाम का एक ही पुत्र उत्पन्न हुआ था । जनमेजय ! गुरु की गौ को मारने पर (गुरु के) शाप से पृषध्र शूद्रत्व को प्राप्त हो गया था । भरतर्षभ ! यहां तक वैवस्वत मनु के नौ पुत्रों का मैंने वर्णन किया ।

क्षुवतश्च मनोस्तात इक्ष्वाकुरभवत् सुतः ।
तस्य पुत्रशतं त्वासीदिक्ष्वाकोर्भूरिदक्षिणम् ॥१२॥

अर्थ—तात ! मनु के छींकने से इक्ष्वाकु नामक पुत्र की उत्पत्ति हुई थी । उन इक्ष्वाकु के भी सौ पुत्र उत्पन्न हुए । ये सब के सब बड़ी-बड़ी दक्षिणा देनेवाले थे ।

तेषां विकुक्षिर्ज्येष्ठस्तु विकुक्षित्वादयोधताम् ।
प्राप्तः परमधर्मज्ञः सोऽयोध्याधिपतिः प्रभुः ॥१३॥

अर्थ—उनमें सबसे बड़ा पुत्र विकुक्षि था । यह विकुक्षि-विशाल कोख (वक्षःस्थल) वाला होने से सर्वथा अयोध्य था, अर्थात् उसके सामने कोई योद्धा ठहर नहीं सकता था । वही परम धार्मिक राजा विकुक्षि अयोध्या का स्वामी हुआ ।

शकुनिप्रमुखास्तस्य पुत्राः पञ्चाशदुत्तमाः ।
उत्तरापथदेशस्था रक्षितारो महीपते ।।१४।।

**अर्थ**—राजन् ! उसके शकुनि आदि पचास उत्तम पुत्र थे, वे उत्तरापथ देश में रहकर उस देश की रक्षा करते थे ।

चत्वारिंशदथाष्टौ च दक्षिणस्यां तथा दिशि ।
शशादप्रमुखाश्चान्ये रक्षितारो विशाम्पते ।।१५।।

**अर्थ**—जनेश्वर ! उसके शशाद आदि अड़तालीस पुत्र दक्षिण दिशा में रहकर दक्षिण दिशा की रक्षा करते थे ।

इक्ष्वाकुस्तु विकुक्षिं वै अष्टकायामथादिशत् ।
मांसमानय श्राद्धार्थं मृगान् हत्वा महाबलः । १६।।

**अर्थ**—महाबली इक्ष्वाकु ने अष्टका श्राद्ध के लिए (अपने पुत्र) विकुक्षि को आज्ञा दी कि तू मृग नामक कन्द विशेष को काटकर श्राद्ध के लिए उसका गूदा ला ।

श्राद्धकर्मणि चोद्दिष्टमकृते श्राद्धकर्मणि ।
भक्षयित्वा शशं तात शशादो मृगयागतः ।।१७।।

**अर्थ**—परन्तु तात ! विकुक्षि ने श्राद्धकर्म के लिये नियत किए हुए शश (कन्द-विशेष) को श्राद्धपूर्ण होने से पहले ही खाकर उच्छिष्ट कर दिया और शिकार करके वापस लौट आया ।

इक्ष्वाकुणा परित्यक्तो वसिष्ठवचनात् प्रभुः ।
इक्ष्वाकौ संस्थिते तात शशादः पुरमावसत् ।।१८।।

**अर्थ**—उस समय इक्ष्वाकु ने वशिष्ठ जी के कहने से शशाद को त्याग दिया । तात ! फिर इक्ष्वाकु के मरने पर शशाद नगर में आया (और राज्य का स्वामी बनकर राज्य करने लगा) ।

शशादस्य तु दायादः ककुत्स्थो नाम वीर्यवान् ।
इन्द्रस्य वृषभूतस्य ककुत्स्थोऽजयतासुरान् ।।१९।।
पूर्वं देवासुरे युद्धे ककुत्स्थस्तेन हि स्मृतः ।
अनेनास्तु ककुत्स्थस्य पृथुरानेनसः स्मृतः ।।२०।।

**अर्थ**—शशाद के ककुत्स्थ नामवाला बीर्यवान् पुत्र उत्पन्न हुआ, उसे पहले देवासुर-संग्राम में इन्द्र ने स्मरण किया था । उस समय उसने इन्द्र को बैल बनाकर उनके ककुद् (पीठ) पर बैठकर असुरों को जीता था, इसलिए इसका नाम ककुत्स्थ हुआ । ककुत्स्थ के अनेना नामक पुत्र हुआ और अनेना का पुत्र पृथु हुआ ।

विष्टराश्वः पृथोः पुत्रस्तस्मादार्द्रस्त्वजायत ।
आर्द्रस्य युवनाश्वस्तु श्रावस्तस्य तु चात्मजः ॥२१॥

अर्थ - पृथु के विष्टराश्व और विष्टराश्व के आर्द्र नामक पुत्र उत्पन्न हुआ, आर्द्र के युवनाश्व और युवनाश्व का पुत्र श्राव हुआ ।

जज्ञे श्रावस्तको राजा श्रावस्ती येन निर्मिता ।
श्रावस्तस्य तु दायादो बृहदश्वो महायशाः ॥२२॥

अर्थ—वह श्रावस्तक नाम धारण करके राजसिंहासन पर बैठा, उसी ने श्रावस्तीपुरी बसायी । श्रावस्त का पुत्र महायशस्वी बृहदश्व हुआ ।

कुवलाश्वः सुतस्तस्य राजा परमधार्मिकः ।
यः स धुन्धुवधाद् राजा धुन्धुमारत्वमागतः ॥२३॥

अर्थ—उसका पुत्र परमधार्मिक राजा कुवलाश्व हुआ, धुन्धु-नामक दैत्य को मारने के कारण वह राजा 'धुन्धुमार' नाम से भी प्रसिद्ध हुआ ।

**जनमेजय उवाच—**

धुन्धोर्वधमहं ब्रह्मञ्छ्रोतुमिच्छामि तत्त्वतः ।
यदर्थं कुवलाश्वः सन् धुन्धुमारत्वमागतः ॥२४॥

अर्थ—जनमेजय ने कहा ब्रह्मन् ! मैं धुन्धु के वध की उस कथा को यथार्थ रीति से सुनाना चाहता हूं, जिससे कुवलाश्व का नाम धुन्धुमार पड़ गया था ।

**वैशम्पायन उवाच—**

कुवलाश्वस्य पुत्राणां शतमुत्तमधन्विनाम् ।
सर्वे विद्यासु निष्णाता बलवन्तो दुरासदाः ॥२५॥

अर्थ—वैशम्पायनजी बोले—कुवलाश्व के धनुर्धारियों में श्रेष्ठ सौ पुत्र थे । वे सभी समस्त विद्याओं में निपुण, बलवान् तथा दुर्दम्य थे ।

बभूवुर्धार्मिकाः सर्वे यज्वानो भूरिदक्षिणाः ।
कुवलाश्वं सुतं राज्ये बृहदश्वो न्ययोजयत् ॥२६॥

अर्थ—वे सभी धार्मिक पुत्र यज्ञ करके बहुत-सी दक्षिणा दिया करते थे । बृहदश्व ने अपने ज्येष्ठ पुत्र कुवलाश्व को राजसिंहासन पर बैठाया ।

पुत्रसंक्रामितश्रीस्तु वनं राजा समाविशत् ।
तमुत्तङ्कोऽथ विप्रर्षिः प्रयान्तं प्रत्यवारयत् ॥२७॥

अर्थ—अपनी राज्यलक्ष्मी को पुत्र के अधीन करके राजा बृहदश्व स्वयं वन को चले । उस समय ब्रह्मर्षि उत्तङ्क ने उन्हें वन में जाने से रोका ।

**उतङ्क उवाच—**

भवता रक्षणं कार्यं तत् तावत् कर्तुमर्हसि ।
निरुद्विग्नस्तपश्चर्तुं न हि शक्नोषि पार्थिव ।।२८।।

**अर्थ—उतङ्क ऋषि ने कहा**—राजन् ! हमारी रक्षा करना आपका कर्तव्य हैं, अतः पहले वही कीजिए। अन्यथा आप निश्चिन्त होकर तप नहीं कर सकते ।

त्वया हि पृथिवी राजन् रक्ष्यमाणा महात्मना ।
भविष्यति निरुद्विग्ना नारण्यं गन्तुमर्हसि ।।२९।।

**अर्थ**—राजन् ! जब आप-जैसे महात्मा इस पृथ्वी की रक्षा करेंगे, तभी इस पृथ्वी पर शान्ति होगी; अतः आपका वन में जाना उचित नहीं है ।

पालने हि महान् धर्मः प्रजानामिह दृश्यते ।
न तथा दृश्यतेऽरण्ये मा ते भूद् बुद्धिरीदृशी ।।३०।।

**अर्थ**—हम देखते हैं कि यहां रहकर प्रजा का पालन करने से आपको महान् पुण्य होगा। वन में रहने पर ऐसे पुण्य की प्राप्ति आपको हो, यह हमें नहीं दीखता। इसलिए आप ऐसा विचार न करें ।

ईदृशो न हि राजेन्द्र धर्मः क्वचन दृश्यते ।
प्रजानां पालने यो वै पुरा राजर्षिभिः कृतः ।
रक्षितव्याः प्रजा राज्ञा तास्त्वं रक्षितुमर्हसि ।।३१।।

**अर्थ**—राजेन्द्र ! प्राचीनकाल में राजर्षियों ने प्रजाओं का पालन करके जैसा पुण्य संचय किया है, वैसा पुण्य और कहीं नहीं दिखायी देता। राजा को प्रजाओं की रक्षा करनी चाहिये; अतः आप प्रजा की रक्षा करें ।

ममाश्रमसमीपे हि समेषु मरुधन्वसु ।
समुद्रो वालुकापूर्ण उज्जानक इति श्रुतः ।
देवतानामवध्यश्च महाकायो महाबलः ।।३२।।
अन्तर्भूमिगतस्तत्र वालुकान्तर्हितो महान् ।
राक्षसस्य मधोः पुत्रो धुन्धुनामा महासुरः ।
शेते लोकविनाशाय तप आस्थाय दारुणम् ।।३३।।

**अर्थ**—मेरे आश्रम के समीप मरुप्रदेश की समतल भूमि में बालू से भरा हुआ उज्जानक नामवाला समुद्र है। वहीं एक विशालकाय महाबली राक्षस रहता है, जो देवताओं के लिए भी अवध्य है। वह महान् असुर मधु नामक राक्षस का पुत्र है। उसका नाम धुन्धु है। वह वहां पृथ्वी के भीतर बालू में छिपकर सोता है और सम्पूर्ण लोकों का संहार करने के लिए कठोर तपस्या कर रहा है ।

संवत्सरस्य पर्यन्ते स निःश्वासं प्रमुञ्चति।
यदा तदा भूश्चलति सशैलवनकानना ॥३४॥

अर्थ – वह एक वर्ष बीतने पर जब बड़े जोर से सांस छोड़ता है, उस समय पर्वत और वनों सहित सारी पृथिवी डोलने लगती है।

तस्य निःश्वासवातेन रज उद्धूयते महत्।
आदित्यपथमावृत्य सप्ताहं भूमिकम्पनम् ॥३५॥

अर्थ—उसके श्वास की वायु से बड़ी भारी धूलि उड़ती है, जो सूर्य के मार्ग को भी ढंक लेती है, साथ ही एक सप्ताह तक भूकम्प होता रहता है।

सविस्फुलिङ्गं साङ्गारं सधूममतिदारुणम्।
तेन तात न शक्नोमि तस्मिन् स्थातुं स्वकाश्रमे ॥३६॥

अर्थ—तात! (उस समय पृथिवी में से) चिनगारियां, अंगारे और अत्यन्त दारुण धुएं निकलने लगते हैं। इसलिये तात! मैं अपने आश्रम में (सुखपूर्वक) नहीं रह पाता।

तं मारय महाकायं लोकानां हितकाम्यया।
लोकाः स्वस्था भवन्त्वद्य तस्मिन् विनिहतेऽसुरे ॥३७॥

अर्थ—आप लोकों का हित करने की इच्छा से उस विशाल शरीरवाले दैत्य का संहार करें, आज उस असुर के मारे जाने पर सब लोग सुखी हो जायें।

त्वं हि तस्य वधायैकः समर्थः पृथिवीपते।
विष्णुना च वरो दत्तो मह्यं पूर्वयुगेऽनघ ॥३८॥

अर्थ—पृथिवीपते! एक आप ही उसका वध कर सकते हैं, क्योंकि निष्पाप नरेश! भगवान् विष्णु ने पहले युग में मुझे एक वर दिया था।

यस्त्वं महासुरं रौद्रं हनिष्यसि महाबलम्।
तस्य त्वं वरदानेन तेज आप्याययिष्यसि ॥३९॥

अर्थ—भगवान् के उस वरदान के अनुसार जब कि (अयोध्या के राजा) आप इस महाबली भयंकर दानव का संहार करेंगे, अपने तेज को (वैष्णव तेज से) परिपुष्ट कर लोगे।

न हि धुन्धुर्महातेजास्तेजसाल्पेन शक्यते।
निर्दग्धुं पृथिवीपाल स हि वर्षशतैरपि।
वीर्यं हि सुमहत्तस्य देवैरपि दुरासदम् ॥४०॥

अर्थ—पृथिवीपाल! महातेजस्वी धुन्धु को अल्प तेजवाला पुरुष सौ वर्ष में

भी नहीं मार सकता। उसमें इतना अधिक बल है कि देवताओं के लिए भी उसे दबाना कठिन है।

स एवमुक्तो राजर्षिरुत्तङ्केन महात्मना।
कुवलाश्वं सुतं प्रादात् तस्मै धुन्धुनिवारणे ॥४१॥

अर्थ—महात्मा उत्तङ्क ने जब उन राजर्षि से इस प्रकार कहा, तब उन्होंने धुन्धु दैत्य को नष्ट करने के लिए अपने पुत्र कुवलाश्व को उनकी सेवा में दे दिया।

**बृहदश्व उवाच—**

भगवन् न्यस्तशस्त्रोऽहमयं तु तनयो मम।
भविष्यति द्विजश्रेष्ठ धुन्धुमारो न संशयः ॥४२॥

अर्थ—बृहदश्व ने कहा—भगवान्! मैंने तो शस्त्र त्याग दिए हैं किन्तु द्विजश्रेष्ठ! यह मेरा पुत्र (आपको समर्पित) है यह अवश्य धुन्धुमार होगा।

स तं व्यादिश्य तनयं राजर्षिर्धुन्धुमारणे।
जगाम पर्वतायैव तपसे संशितव्रतः ॥४३॥

अर्थ—(यह कहकर) प्रशंसनीय व्रतवाले वे राजर्षि अपने पुत्र को धुन्धु का वध करने की आज्ञा देकर स्वयं तप करने के लिए पर्वत पर चले गये।

कुवलाश्वस्तु पुत्राणां शतेन सह पार्थिवः।
प्रायादुत्तङ्कसहितो धुन्धोस्तस्य विनिग्रहे ॥४४॥

अर्थ—तब राजा कुवलाश्व अपने सौ पुत्रों और उत्तङ्क को साथ में लेकर धुन्धु को दण्ड देने के लिए चल दिए।

तमाविशत् तदा विष्णुर्भगवांस्तेजसा प्रभुः।
उत्तङ्कस्य नियोगाद् वै लोकस्य हितकाम्यया ॥४५॥

अर्थ—उस समय भगवान् विष्णु उत्तङ्क ऋषि की प्रेरणा से लोकों का हित करने के लिए अपने तेजःस्वरूप से उस राजा के शरीर में प्रविष्ट होगये।

तस्मिन् प्रयाते दुर्धर्षे दिवि शब्दो महानभूत्।
एष श्रीमानवध्योऽद्य धुन्धुमारो भविष्यति ॥४६॥

अर्थ—तब उस दुर्धर्ष राजा के प्रस्थान करने पर आकाश से गम्भीर वाणी सुनाई दी कि 'ये श्रीमान् राजा अवध्य हैं, आज इनके हाथ से धुन्धु अवश्य मारा जायेगा।'

दिव्यैर्माल्यैश्च तं देवाः समन्तात् समवाकिरन्।
देवदुन्दुभयश्चापि प्रणेदुर्भरतर्षभ ॥४७।

अर्थ—भरतर्षभ ! तदनन्तर देवताओं ने अपनी दुन्दुभियां बजाकर उनके ऊपर चारों ओर से दिव्य पुष्पों की वर्षा की।

स गत्वा जयतां श्रेष्ठस्तनयैः सह वीर्यवान्।
समुद्रं खानयामास वालुकार्णवमव्ययम् ॥४८॥

अर्थ—विजय पानेवालों में श्रेष्ठ वह वीर्यवान् राजा अपने पुत्रों के साथ वहां पहुंचकर अपार रेते से भरे हुए समुद्र को खुदवाने लगे।

नारायणेन कौरव्य तेजसाऽऽप्यायितः स वै।
बभूव स महातेजा भूयो बलसमन्वितः ॥४९॥

अर्थ—कौरव्य ! वे महाबली राजा भगवान् नारायण के तेज से पुष्ट होने के कारण और भी अधिक तेजस्वी हो गये।

तस्य पुत्रैः खनद्भिस्तु वालुकान्तर्हितस्तदा।
धुन्धुरासादितो राजन् दिशमावृत्य पश्चिमाम् ॥५०॥

अर्थ—राजन् ! धरती खोदते हुए कुवलाश्व पुत्रों ने बालू के भीतर छिपे हुए धुन्धु का पता लगा लिया। वह पश्चिम दिशा को घेरकर पड़ा था।

मुखजेनाग्निना क्रोधाल्लोकानुद्वर्तयन्निव।
वारि सुस्राव वेगेन महोदधिरिवोदये ॥५१॥
सोमस्य भरतश्रेष्ठ धारोर्मिकलिलं महत्।
तस्य पुत्रशतं दग्धं त्रिभिरूनं तु रक्षसा ॥५२॥

अर्थ—धुन्धु अपने मुख की आग से सम्पूर्ण लोकों का संहार-सा करता हुआ जल का स्रोत बहाने लगा। भरतश्रेष्ठ ! जैसे चन्द्रमा के उदयकाल में समुद्र में ज्वार आता है, उसकी उत्ताल तरङ्गें बढ़ने लगती हैं, उसी प्रकार वहां धारा, लहर और कीचड़ से युक्त महान् जलस्रोत वेगपूर्वक बढ़ने लगा। उस राक्षस ने कुवलाश्व के सौ पुत्रों में से तीन को छोड़कर शेष सबको अपनी मुखाग्नि से जलाकर भस्म कर दिया।

ततः स राजा कौरव्य राक्षसं तं महाबलम्।
आससाद महातेजा धुन्धुं धुन्धुनिबर्हणः ॥५३॥

अर्थ—कुरुनन्दन! तब धुन्धु का संहार करने के लिए आए हुये वे महातेजस्वी राजा उस महाबली राक्षस के सामने पहुंचे।

तस्य वारिमयं वेगमापीय स नराधिपः।
योगी योगेन वह्निं च शमयामास वारिणा ॥५४॥

अर्थ—फिर उन योगी नरेश ने योग के प्रभाव से उसके जलमय वेग को

पी लिया तथा जल से अग्नि को शान्त कर दिया ।

निहत्य तं महाकायं बलेनोदकराक्षसम् ।
उत्तङ्कं दर्शयामास कृतकर्मा नराधिपः ॥५५॥

**अर्थ**—इस प्रकार उस विशाल शरीरवाले जल-राक्षस को बलपूर्वक मारकर राजा ने अपना काम पूर्ण करके उस मारे हुए राक्षस को उत्तङ्क ऋषि को दिखाया ।

उत्तङ्कस्तु वरं प्रादात् तस्मै राज्ञे महात्मने ।
ददौ तस्याक्षयं वित्तं शत्रुभिश्चापराजयम् ॥५६॥

**अर्थ**—उस समय उत्तङ्क ने उन महात्मा राजा को वरदान दिया कि—'आपके पास अक्षय धन रहेगा तथा शत्रुओं से आप कभी पराजित नहीं होंगे ।

धर्मे रतिं च सततं स्वर्गवासं तथाक्षयम् ।
पुत्राणां चाक्षयाँल्लोकान् स्वर्गे ये रक्षसा हताः ॥५७॥

**अर्थ**—'धर्म पर आपकी श्रद्धा सर्वदा बनी रहेगी तथा आप अनन्त काल तक स्वर्ग में रहेंगे । साथ ही राक्षस ने आपके जिन पुत्रों को मार डाला है, उन्हें भी स्वर्ग में अक्षय लोक मिलेंगे ।

इति हरिवंशे धुन्धुवधे एकादशोऽध्यायः ॥११॥

---

## ७. इक्ष्वाकुवंशः

**वैशम्पायन उवाच**—

तस्य पुत्रास्त्रयः शिष्टा दृढाश्वो ज्येष्ठ उच्यते ।
चन्द्राश्वकपिलाश्वौ तु कुमारौ द्वौ कनीयसौ ॥१॥

**अर्थ**—वैशम्पायनजी कहते हैं—राजन् ! उन (धुन्धुमार) के तीन पुत्र बच गये थे, जिनमें दृढाश्व सबसे बड़ा था तथा चन्द्राश्व और कपिलाश्व दो छोटे थे ।

धौन्धुमारिर्दृढाश्वस्तु हर्यश्वस्तस्य चात्मजः ।
हर्यश्वस्य निकुम्भोऽभूत् क्षत्रधर्मरतः सदा ॥२॥

**अर्थ**—धुन्धुमार के दृढाश्व, दृढाश्व के हर्यश्व और हर्यश्व के निकुम्भ नामक पुत्र हुआ, जो सदा क्षत्रियधर्म में तत्पर रहता था ।

संहताश्वो निकुम्भस्य पुत्रो रणविशारदः।
अकृशाश्वः कृशाश्वश्च संहयाश्वसुतौ नृप ॥३॥

**अर्थ**—निकुम्भ के संहताश्व नामक पुत्र हुआ, जो युद्ध की कला में निपुण था। राजन्! संहताश्व के अकृशाश्व और कृशाश्व नामक दो पुत्र हुए।

तस्य हैमवती कन्या सतां माता दृषद्वती।
विख्याता त्रिषु लोकेषु पुत्रश्चास्याः प्रसेनजित् ॥४॥

**अर्थ**—उस (संहताश्व) की भार्या हिमवान् की पुत्री थी, जो तीनों लोकों में दृषद्वती के नाम से प्रसिद्ध है। उससे प्रसेनजित् नामक पुत्र उत्पन्न हुआ था। वह श्रेष्ठ पुत्रों की जननी थी।

लेभे प्रसेनजिद् भार्यां गौरीं नाम पतिव्रताम्।
अभिशप्ता तु सा भर्त्रा नदी वै बाहुदाभवत् ॥५॥

**अर्थ**—प्रसेनजित् की गौरी नामवाली भार्या थी। वह पतिव्रता थी। वह पति के शाप देने पर बाहुदा नदी हो गयी।

तस्याः पुत्रो महानासीद् युवनाश्वो महीपतिः।
मान्धाता युवनाश्वस्य त्रिलोकविजयी सुतः ॥६॥

**अर्थ**—उसके पुत्र महाराज युवनाश्व थे, युवनाश्व के त्रिलोक-विजयी मान्धाता नामक पुत्र हुआ।

तस्य चैत्ररथी भार्या शशबिन्दोः सुताभवत्।
साध्वी बिन्दुमती नाम रूपेणासदृशी भुवि ॥७॥

**अर्थ**—शशबिन्दु की पुत्री बिन्दुमती, जिसका दूसरा नाम चैत्ररथी था, मान्धाता की भार्या थी। वह साध्वी पृथ्वी में अनुपम रूपवती थी।

पतिव्रता च ज्येष्ठा च भ्रातॄणामयुतस्य सा।
तस्यामुत्पादयामास मान्धाता द्वौ सुतौ नृप ॥८॥
पुरुकुत्सं च धर्मज्ञं मुचुकुन्दं च धार्मिकम्।
पुरुकुत्ससुतस्त्वासीत् त्रसदस्युर्महीपतिः ॥९॥

**अर्थ**—उसके दस हजार भाई थे और वह पतिव्रता उनमें सबसे बड़ी थी। राजन्! मान्धाता ने उसके गर्भ से धर्मज्ञ पुरुकुत्स और धार्मिक मुचुकुन्द—इन दो पुत्रों को उत्पन्न किया। पुरुकुत्स का पुत्र राजा त्रसदस्यु हुआ।

नर्मदायामथोत्पन्नः सम्भूतस्तस्य चात्मजः।
सम्भूतस्य तु दायदः सुधन्वा नाम पार्थिवः ॥१०॥

**अर्थ**—त्रसदस्यु के नर्मदा नामवाली स्त्री के गर्भ से सम्भूत नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। सम्भूत का पुत्र सुधन्वा नामक राजा था।

**अर्थ**—अमावसु के राजा भीम और नग्नजित् नामक पुत्र हुए थे। भीम के पुत्र श्रीमान् राजा काञ्चनप्रभ हुए। काञ्चन के महाबली पुत्र सुहोत्र हुए, जो बड़े विद्वान् थे।

सौहोत्रिरभवज्जह्नुः केशिन्या गर्भसम्भवः।
आजह्रे यो महत्सत्रं सर्वमेधमहामखम् ॥४॥

**अर्थ**—सुहोत्र के केशिनी के गर्भ से जह्नु नामक पुत्र हुए। उन्होंने सर्वमेध नामक महायज्ञ का अनुष्ठान किया था (जिसमें बहुत बड़ा 'अन्नसत्र' होता है)।

पतिलोभेन यं गङ्गा पतित्वेऽभिससार ह।
नेच्छतः प्लावयामास तस्य गङ्गां च तत्सदः।
स तया प्लावितं दृष्ट्वा यज्ञवाटं समन्ततः ॥५॥
सौहित्रिरब्रवीद् गङ्गां क्रुद्धो भरतसत्तम ॥६॥

**अर्थ**—गङ्गा जी उनको पति बनाने के लोभ से उनके पास गयी थीं, परंतु जब उन्होंने इस बात की इच्छा न की, तब गङ्गा जी ने उनकी सभा को जल से भर दिया था। भरतसत्तम! सुहोत्र-पुत्र जह्नु ने अपने यज्ञवाट को गङ्गा जी के द्वारा डूबता हुआ देख क्रोध में भरकर गङ्गा जी से कहा—

एष ते विफलं यत्नं पिबन्नम्भः करोम्यहम्।
अस्य गङ्गेऽवलेपस्य सद्यः फलमवाप्नुहि ॥७॥

**अर्थ**—'गङ्गे! मैं तेरे इस जल को पीकर तेरे यत्न को व्यर्थ किए देता हूं। तू अपने अभिमान का फल शीघ्र ही पा ले।'

राजर्षिणा ततः पीतां गङ्गां दृष्ट्वा महर्षयः।
उपनिन्युर्महाभागां दुहितृत्वेन जाह्नवीम् ॥८॥

**अर्थ**—तदनन्तर उन महर्षियों ने गङ्गा जी को पी लिया। यह देखकर महर्षियों ने महाभागा गंगा जी को उनकी पुत्री मानकर (उनका नाम) जाह्नवी रख दिया।

युवनाश्वस्य पुत्रीं तु कावेरीं जह्नुरावहत्।
युवनाश्वस्य शापेन गङ्गार्धेन विनिर्ममे।
कावेरीं सरितां श्रेष्ठां जह्नोर्भार्यामनिन्दिताम् ॥९॥

**अर्थ**—जह्नु ने युवनाश्व की पुत्री कावेरी से विवाह किया था, जिसे युवनाश्व के शाप से गंगा ने अपने ही आधे भाग द्वारा प्रकट किया था, इस प्रकार सरिताओं में श्रेष्ठ साध्वी कावेरी जह्नु की भार्या हुई।

जह्नुस्तु दयितंपुत्रं सुनहं नाम धार्मिकम्।
कावेर्यां जनयामास अजकस्तस्य चात्मजः ॥१०॥

अर्थ—जह्नु ने कावेरी के गर्भ से सुनह नामक धार्मिक पुत्र को उत्पन्न किया सुनह के पुत्र अजक हुए।

अजकस्य तु दायादो बलाकाश्वो महीपतिः
वभूव मृगयाशीलः कुशस्तस्यात्मजोऽभवत् ॥११॥

अर्थ—अजक के पुत्र राजा बलाकाश्व हुए। उनको मृगया का व्यसन था। उनके पुत्र कुश हुए।

कुशपुत्रा बभूवुर्हि चत्वारो देववर्चसः।
कुशिकः कुशनाभश्च कुशाश्वो मूर्तिमांस्तथा ॥१२॥

अर्थ—कुश के देवताओं के समान कान्तिमान् कुशिक, कुशनाभ, कुशाम्ब और मूर्तिमान् नामक चार पुत्र उत्पन्न हुए।

पह्लवैः सह संवृद्धि राजा वनचरैस्तदा।
कुशिकस्तु तपस्तेपे पुत्रमिन्द्रसमप्रभम्।
लभेयमिति तं शक्रस्त्रासादभ्येत्य जज्ञिवान् ॥१३॥

अर्थ—राजा कुशिक वनवासी पह्लवों के साथ पलकर बड़े हुए थे। उन्होंने इन्द्र के समान प्रभाववाले पुत्र को पाने की इच्छा से तप करना आरम्भ कर दिया। तब इन्द्र उनके भय से स्वयं ही उनके यहां पुत्र बनकर उत्पन्न हो गये।

पूर्णे वर्षसहस्रे वै तं तु शक्रो ह्यपश्यत।
अत्युग्रतपसं दृष्ट्वा सहस्राक्षः पुरंदरः ॥१४॥
समर्थः पुत्रजनने स्वमेवांशमवासयत्।
पुत्रत्वे कल्पयामास स देवेन्द्रः सुरोत्तमः ॥१५॥

अर्थ—राजा कुशिक को जब (तप करते) एक हजार वर्ष पूरे हो गये, तब इन्द्र का ध्यान कुशिक की ओर गया, हजार नेत्रोंवाले पुरन्दर इन्द्र ने राजा को अति उग्र तप करके पुत्र उत्पन्न करने में समर्थ देख उन (के वीर्य) में अपने अंश को स्थापित कर दिया। इस प्रकार देवेन्द्र सुरोत्तम कुशिक के पुत्र बने थे।

सगाधिरभवद् राजा मघवान् कौशिकः स्वयम्।
पौरुकुत्स्यभवद् भार्या गाधिस्तस्यामजायत ॥१६॥

अर्थ—इस प्रकार इन्द्र स्वयं (कुशिक के पुत्र) कौशिक गाधि बनकर उत्पन्न

हुए थे। राजा कुशिक की पत्नी पुरुकुत्स की पुत्री थी, उसके गर्भ से ही गाधि उत्पन्न हुए थे।

गाधेः कन्या महाभागा नाम्ना सत्यवती शुभा।
तां गाधिर्भृगुपुत्राय ऋचीकाय ददौ प्रभुः ॥१७॥

**अर्थ**—गाधि की महाभाग्यवती शुभ कन्या का नाम सत्यवती था, राजा गाधि ने सत्यवती का विवाह भृगु-पुत्र ऋचीक के साथ कर दिया था।

तस्याः प्रीतोऽभवद् भर्ता भार्गवो भृगुनन्दनः।
पुत्रार्थं कारयामास चरुं गाधेस्तथैव च ॥१८॥

**अर्थ**—सत्यवती के स्वामी भृगुवंशी ऋचीक ने अपनी पत्नी के ऊपर प्रसन्न होकर उसके और गाधि के लिए पुत्र देनेवाला चरु बनाया।

उवाचाहूय तां भर्ता ऋचीको भार्गवस्तदा।
उपयोज्यश्चरुरयं त्वया मात्रा त्वयं तव ॥१९॥

**अर्थ**—तदनन्तर सत्यवती के स्वामी भृगुवंशी ऋचीक ने सत्यवती को बुलाकर कहा—'तू इस चरु का उपयोग करना और इस (दूसरे) चरु का उपयोग करने के लिए अपनी माता से कहना।

तस्यां जनिष्यते पुत्रो दीप्तिमान् क्षत्रियर्षभः।
अजेयः क्षत्रियैर्लोके क्षत्रियर्षभसूदनः ॥२०॥

**अर्थ**—'तुम्हारी माता के जो पुत्र होगा, वह क्षत्रियों में श्रेष्ठ, दीप्तिमान्, संसार में क्षत्रियों से अजेय और बड़े-बड़े क्षत्रियों को दबानेवाला होगा।

तवापि पुत्रं कल्याणि धृतिमन्तं तपोनिधिम्।
शमात्मकं द्विजश्रेष्ठं चरुरेष विधास्यति ॥२१॥

**अर्थ**—'कल्याणि! यह चरु तुम्हें भी धैर्यधारी तपोनिधि शान्तस्वरूप द्विज-श्रेष्ठ पुत्र देगा।'

एवमुक्त्वा तु तां भार्यामृचीको भृगुनन्दनः।
तपस्यभिरतो नित्यमरण्यं प्रविवेश ह ॥२२॥

**अर्थ**—सदा तपस्या में ही तत्पर रहनेवाले भृगुनन्दन ऋचीक अपनी पत्नी से इस प्रकार कहकर (तप करने के लिए) वन में चले गये।

गाधिः सदारस्तु तदा ऋचीकावासमभ्यगात्।
तीर्थयात्राप्रसङ्गेन सुतां द्रष्टुं जनेश्वरः ॥२३॥

**अर्थ**—उसी समय राजा गाधि अपनी भार्या के साथ तीर्थयात्रा के प्रसंग से अपनी पुत्री को देखने के लिए ऋचीक ऋषि के आश्रम पर आये।

चरुद्वयं गृहीत्वा तदृषेः सत्यवती तदा।
चरुमादाय यत्नेन सा तु मात्रे न्यवेदयत् ॥२४॥

अर्थ—तब सत्यवती ने ऋषि के दिए हुए दोनों चरुओं को ग्रहण करके उन्हें यत्नपूर्वक अपनी माता के सामने लाकर रख दिये।

माता व्यत्यस्य दैवेन दुहित्रे स्वं चरुं ददौ।
तस्याश्चरुमथाज्ञानादात्मसंस्थं चकार ह ॥२५॥

अर्थ—तब दैववश माता ने चरु बदलकर पुत्री को अपना चरु दे दिया और उसने अज्ञानवश पुत्री के चरु को स्वयं खा लिया।

अथ सत्यवती गर्भं क्षत्रियान्तकरं तदा।
धारयामास दीप्तेन वपुषा घोरदर्शनम् ॥२६॥

अर्थ—तदनन्तर सत्यवती ने क्षत्रियों का संहार करनेवाले गर्भ को धारण कर लिया, जो अपने शरीर की कान्ति के कारण घोर (क्रूर) दीखने लगा।

तामृचीकस्ततो दृष्ट्वा योगेनाभ्यनुसृत्य च।
तामब्रवीद् द्विजश्रेष्ठः स्वां भार्यां वरवर्णिनीम् ॥२७॥

अर्थ—उसको देखकर ऋषि ने ध्यान के द्वारा सारी बातों को जान लिया। फिर द्विजश्रेष्ठ ऋचीक ऋषि अपनी श्रेष्ठ अंगोंवाली भार्या से कहने लगे—

मात्रासि वञ्चिता भद्रे चरुव्यत्यासहेतुना।
जनिष्यति हि पुत्रस्ते क्रूरकर्मातिदारुणः ॥२८॥
भ्राता जनिष्यते चापि ब्रह्मभूतस्तपोधनः।
विश्वं हि ब्रह्मतपसा मया तस्मिन् समर्पितम् ॥२९॥

अर्थ—'भद्रे! माता ने तुझे ठग लिया है, चरु में उलट-फेर होने से तेरा पुत्र अत्यन्त दारुण क्रूर कार्य करनेवाला होगा और तेरा भाई तपस्या का धनी एवं ब्रह्म-स्वरूप होगा, मैंने तप के द्वारा उस (चरु) में सारा वेद भर दिया था।'

एवमुक्ता महाभागा भर्त्रा सत्यवती तदा।
प्रसादयामास पतिं पुत्रो मे नेदृशो भवेत्।
ब्राह्मणापसदस्तत्र इत्युक्तो मुनिरब्रवीत् ॥३०॥

अर्थ—पति के इस प्रकार कहने पर महाभाग्यवती सत्यवती स्वामी को प्रसन्न करके बोली—'मेरा पुत्र ऐसा ब्राह्मणाधम न हो।' तब मुनि ने उससे कहा—

नैष संकल्पितः कामो मया भद्रे तथास्त्विति।
उग्रकर्मा भवेत् पुत्रः पितुर्मातुश्च कारणात्।

पुनः सत्यवती वाक्यमेवमुक्ताब्रवीदिदम् ॥३१॥

**अर्थ**—'भद्रे ! पिता अथवा माता के कारण ही पुत्र क्रूर कर्म करनेवाला हो जाता है, मैंने तो उग्र कर्म करनेवाले पुत्र की कामना नहीं की थी (परन्तु तेरी ही असावधानी से चरु का उलट-फेर हो गया है अतएव ऐसा ही पुत्र होगा), इस प्रकार कहने पर सत्यवती ने फिर कहा—

इच्छँल्लोकानपि मुने सृजेथाः किं पुनः सुतम् ।
शमात्मकमृजुं त्वं मे पुत्रं दातुमिहार्हसि ॥३२॥

**अर्थ**—'मुने ! आप चाहें तो तीनों लोकों का निर्माण कर सकते हैं, फिर पुत्र की तो बात ही क्या ? आप तो मुझे शमपरायण सरल पुत्र ही प्रदान करें ।'

काममेवंविधः पौत्रो मम स्यात्तव च प्रभो ।
यद्यन्यथा न शक्यं वै कर्तुमेतद् द्विजोत्तम ॥३३॥

**अर्थ**—प्रभो ! द्विजश्रेष्ठ ! यदि इस बात को पलटा न जा सके तो भले ही आपका और मेरा पौत्र ऐसा हो जाये ।'

ततः प्रसादमकरोत्स तस्यास्तपसो बलात् ।
भद्रे नास्ति विशेषो मे पौत्रे च वरवर्णिनि ।
त्वया यथोक्तं वचनं तथा भद्रं भविष्यति ॥३४॥

**अर्थ**—तब उन्होंने अपने तपोबल से उसके ऊपर अनुग्रह किया और कहा—'भद्रे ! वरवर्णिनि ! मैं (पुत्र में और) पौत्र में कुछ भेद नहीं समझता, अतः तूने जो कहा है, वह वैसा ही होगा ।'

ततः सत्यवती पुत्रं जनयामास भार्गवम् ।
तपस्यभिरतं दान्तं जमदग्निं शमात्मकम् ॥३५॥

**अर्थ**—तदनन्तर सत्यवती ने भृगुवंशी जमदग्नि को जन्म दिया, जो तपस्या-परायण, जितेन्द्रिय तथा शम (मनोनिग्रह) से सम्पन्न थे ।

भृगोश्चरुविपर्यासे रौद्रवैष्णवयोः पुरा ।
यजनाद् वैष्णवेऽथांशे जमदग्निरजायत । ३६॥

**अर्थ**—भृगुवंशी ऋचीक मुनि ने पूर्वकाल में जो देवताओं की आराधना की थी, उसी के प्रभाव से रुद्र और विष्णु के अंशभूत उन दोनों चरुओं में उलट-फेर हो जाने पर भी वैष्णव चरु के अंश से शान्तस्वरूप जमदग्नि मुनि का जन्म हुआ ।

सा हि सत्यवती पुण्या सत्यधर्मपरायणा ।
कौशिकीति समाख्याता प्रवृत्तेयं महानदी ॥३७॥

**अर्थ**—सत्यवती सत्य-धर्म में तत्पर रहनेवाली पुण्यात्मा स्त्री थी। यही कौशिकी नाम से विख्यात महानदी हुई।

इक्ष्वाकुवंशप्रभवो रेणुर्नाम नराधिपः।
तस्य कन्या महाभागा कामली नाम रेणुका ॥३८॥

**अर्थ**—इक्ष्वाकुवंश में रेणु नामवाले एक नरेश थे। उनकी कन्या महाभागा रेणुका थी, जिसका दूसरा नाम कामली भी था।

रेणुकायां तु कामल्यां तपोविद्यासमन्वितः।
आर्चीको जनयामास जामदग्न्यं सुदारुणम् ॥३९॥
सर्वविद्यानुगं श्रेष्ठं धनुर्वेदस्य पारगम्।
रामं क्षत्रियहन्तारं प्रदीप्तमिव पावकम् ॥४०॥

**अर्थ**—उस रेणुका या कामली के गर्भ से तपस्वी एवं विद्वान् ऋचीक-पुत्र जमदग्नि ने अत्यन्त कठोर स्वभाववाले परशुराम जी को प्रकट किया, जो समस्त विद्याओं में पारङ्गत, धनुर्वेद में प्रवीण, क्षत्रियकुल का संहार करनेवाले तथा प्रज्वलित अग्नि के समान तेजस्वी थे।

और्वस्यैवमृचीकस्य सत्यवत्यां महायशाः।
जमदग्निस्तपोवीर्याज्जज्ञे ब्रह्मविदां वरः ॥४१॥

**अर्थ**—इस प्रकार और्व नाम से प्रसिद्ध ऋचीक मुनि के तपोबल से उनकी पत्नी सत्यवती के गर्भ से ब्रह्मवेत्ताओं में श्रेष्ठ महायशस्वी जमदग्नि का प्रादुर्भाव हुआ।

मध्यमश्च शुनःशेपः शुनःपुच्छः कनिष्ठकः।
विश्वामित्रं तु दायादं गाधिः कुशिकनन्दनः ॥४२॥
जनयामास पुत्रं तु तपोविद्याशमात्मकम्।
प्राप्य ब्रह्मर्षिसमतां योऽयं सप्तर्षितां गतः ॥४३॥

**अर्थ**—ऋचीक के मझले पुत्र शुनःशेप और छोटे पुत्र शुनःपुच्छ थे। इधर कुशिकनन्दन महाराज गाधि ने विश्वामित्र को पुत्ररूप में प्रकट किया, जो तपस्वी विद्वान् और शान्त थे। वे ब्रह्मर्षि की समता पाकर सप्तर्षियों में प्रतिष्ठित हुए हैं।

विश्वामित्रस्तु धर्मात्मा नाम्ना विश्वरथः स्मृतः।
जज्ञे भृगुप्रसादेन कौशिकाद् वंशवर्धनः ॥४४॥

**अर्थ**—धर्मात्मा विश्वामित्र का दूसरा नाम विश्वरथ था। वे कुशिकवंशी राजा गाधि के यहां भृगुवंशी ऋचीक मुनि की कृपा से उत्पन्न हुए थे और अपने वंश का विस्तार करनेवाले थे।

विश्वामित्रस्य च सुता देवरातादयः स्मृताः ।
प्रख्यातास्त्रिषु लोकेषु तेषां नामानि मे शृणु ॥४५॥

**अर्थ**—विश्वामित्र के देवरात आदि बहुत-से पुत्र कहे गये हैं, जो तीनों लोकों में विख्यात थे । उनके नाम मुझसे सुनो ।

देवश्रवाः कतिश्चैव यस्मात्कात्यायनाः स्मृताः ।
शालावत्यां हिरण्याक्षो रेणोर्जज्ञेऽथ रेणुमान् ॥४६॥
सांकृतिर्गालवश्चैव मुद्गलश्चेति विश्रुताः ।
मधुच्छन्दो जयश्चैव देवलश्च तथाष्टकः ॥४७॥
कच्छपो हारितश्चैव विश्वामित्रस्य वै सुताः ।
तेषां ख्यातानि गोत्राणि कौशिकानां महात्मनाम् ॥४८॥

**अर्थ**—देवश्रवा, कात्यायन गोत्र के प्रवर्तक कति और हिरण्याक्ष—ये तीनों शालावती के गर्भ से उत्पन्न हुए थे । उनकी दूसरी स्त्री का नाम रेणु था, जिससे रेणुमान्, साङ्कृति, गालव, मुद्गल, मधुच्छन्द, जय तथा देवल उत्पन्न हुए थे । अष्टक (दृष्टद्वती या माधवी का पुत्र था), कच्छप और हारित भी विश्वामित्र के ही पुत्र थे । इन कौशिकवंशी महात्माओं के प्रसिद्ध गोत्र इस प्रकार हैं ।

पाणिनो बभ्रवश्चैव ध्यानजप्यास्तथैव च ।
पार्थिवा देवराताश्च शालङ्कायनबाष्कलाः ॥४९॥
लोहिता यामदूताश्च तथा कारीषवः स्मृताः ।
सौश्रुताः कौशिका राजंस्तथान्ये सैन्धवायनाः ॥५०॥
देवला रेणवश्चैव याज्ञवल्क्याघमर्षणाः ।
औदुम्बरा ह्यभिष्णातास्तारकायनचुञ्चुलाः ॥५१॥
शालावत्या हिरण्याक्षाः सांकृत्या गालवास्तथा ।
बादरायणिनश्चान्ये विश्वामित्रस्य धीमतः ॥५२॥

**अर्थ**—राजन् ! पाणिन, बभ्रु, ध्यानजप्य, पार्थिव, देवरात, शालङ्कायन, बाष्कल, लोहित, यामदूत, कारीषु, सौश्रुत, कौशिक, सैन्धवायन, देवल, रेणु, याज्ञवल्क्य, अघमर्षण, औदुम्बर, अभिष्णात, तारकायन, चुञ्चुल, शालावत्य, हिरण्याक्ष, साङ्कृत्य, गालव तथा बादरायणि—ये तथा और भी बहुत से बुद्धिमान् विश्वामित्र के पुत्र थे ।

ऋष्यन्तरविवाह्याश्च कौशिका बहवः स्मृताः ।
पौरवस्य महाराज ब्रह्मर्षेः कौशिकस्य च ।
सम्बन्धोऽप्यस्य वंशेऽस्मिन्ब्रह्मक्षत्रस्य विश्रुतः ॥५३॥

अर्थ—कौशिक-गोत्री ब्राह्मणों की संख्या बहुत है। वे अन्य ऋषियों के कुल में विवाह–सम्बन्ध स्थापित करने के योग्य हैं। महाराज! राजर्षि पौरव तथा ब्रह्मर्षि कौशिक के कुल में सम्बन्ध हुआ है। इस प्रकार इस वंश में ब्राह्मणों तथा क्षत्रियों का परस्पर वैवाहिक-सम्बन्ध विख्यात है।

विश्वामित्रात्मजानां तु शुनःशेपोऽग्रजः स्मृतः।
भार्गवः कौशिकत्वं हि प्राप्तः स मुनिसत्तमः ॥५४॥

अर्थ—विश्वामित्र के पुत्रों में शुनःशेप सबसे बड़े माने गये हैं। मुनिश्रेष्ठ शुनःशेप का जन्म यद्यपि भृगुकुल में हुआ था तथापि वे कौशिक-गोत्री हो गये।

विश्वामित्रस्य पुत्रस्तु शुनःशेपोऽभवत् किल।
हरिदश्वस्य यज्ञे तु पशुत्वे विनियोजितः ॥५५॥
देवैर्दत्तः शुनःशेपो विश्वामित्राय वै पुनः।
देवैर्दत्तः स वै यस्माद् देवरातस्ततोऽभवत् ॥५६॥

अर्थ—कहते हैं, राजा हरिदश्व (हरिश्चन्द्र) के यज्ञ में शुनःशेप पशु बनाकर लाये गये थे। उसी समय वे विश्वामित्र के पुत्र हुए। देवताओं ने विश्वामित्र के हाथ में पुनः शुनःशेप को दे दिया था। देवताओं द्वारा प्रदत्त होने के कारण वे ('देवैः रातः' इस व्युत्पत्ति के अनुसार) देवरात नाम से विख्यात हुए।

देवरातादयः सप्त विश्वामित्रस्य वै सुताः।
दृषद्वतीसुतश्चापि विश्वामित्रात् तथाष्टकः ॥५७॥

अर्थ—विश्वामित्र के देवरात आदि सात प्रमुख पुत्र थे। उन्हीं से अष्टक का भी जन्म हुआ था, जो दृषद्वती का पुत्र था।

अष्टकस्य सुतो लौहिः प्रोक्तो जह्नुगणो मया।
अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि वंशमायोर्महात्मनः ॥५८॥

अर्थ—अष्टक का पुत्र लौहि बताया गया है। इस प्रकार मैंने जह्नुकुल का वर्णन किया। इसके बाद महात्मा आयु के वंश का वर्णन करूंगा।

इति हरिवंशपर्वण्यमावसुवंशकीर्तनं नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥२७॥

———

# १४. रजिचरितम्

**वैशम्पायन उवाच—**

आयोः पुत्रास्तथा पञ्च सर्वे वीरा महारथाः ।
स्वर्भानुतनयायां च प्रभायां जज्ञिरे नृप ॥१॥

**अर्थ—वैशम्पायन जी कहते हैं—**नरेश्वर ! स्वर्भानुकुमारी प्रभा आयु की पत्नी थी । उसके गर्भ से आयु के पांच पुत्र उत्पन्न हुए, जो सब-के-सब वीर और महारथी थे ।

नहुषः प्रथमं जज्ञे वृद्धशर्मा ततः परम् ।
रम्भो रजिरनेनाश्च त्रिषु लोकेषु विश्रुताः ॥२॥

**अर्थ** उनमें सबसे पहले नहुष का जन्म हुआ । तत्पश्चात् वृद्धशर्मा उत्पन्न हुए । तदनन्तर क्रमशः रम्भ, रजि और अनेना प्रकट हुए । ये तीनों लोकों में विख्यात थे ।

रजिः पुत्रशतानीह जनयामास पञ्च वै ।
राजेयमिति विख्यातं क्षत्रमिन्द्रभयावहम् ॥३॥

**अर्थ—**रजि ने पांच सौ पुत्रों को जन्म दिया । वे सभी क्षत्रिय राजेय नाम से विख्यात हुए । उनसे इन्द्र भी डरते थे ।

यत्र देवासुरे युद्धे समुत्पन्ने सुदारुणे ।
देवाश्चैवासुराश्चैव पितामहमथाब्रुवन् ॥४॥
आवयोर्भगवन् युद्धे को विजेता भविष्यति ।
ब्रूहि नः सर्वभूतेश श्रोतुमिच्छामि ते वचः ॥५॥

**अर्थ**— पूर्वकाल में देवताओं तथा असुरों में अत्यन्त भयंकर युद्ध आरम्भ होने पर उन दोनों पक्षों के लोगों ने पितामह ब्रह्माजी से पूछा—'भगवन् ! सर्वभूतेश्वर ! बताइये, हम दोनों के युद्ध में कौन विजयी होगा ? हम इस विषय में आपकी यथार्थ बात सुनना चाहते हैं ।

**ब्रह्मोवाच—**

येषामर्थाय संग्रामे रजिरात्तायुधः प्रभुः ।
योत्स्यते ते जयिष्यन्ति त्रींल्लोकान्नात्र संशयः ॥६॥

**अर्थ—ब्रह्मा जी ने कहा—**शक्तिशाली राजा रजि हाथ में हथियार लेकर जिनके लिए संग्राम-भूमि में खड़े हो युद्ध करेंगे, वे तीनों लोकों पर विजय प्राप्त कर लेंगे । इसमें संशय नहीं है ।

यतो रजिर्धृतिस्तत्र श्रीश्च तत्र यतो धृतिः ।
यतो धृतिश्च श्रीश्चैव धर्मस्तत्र जयस्तथा ॥७॥

अर्थ—जिस पक्ष में रजि हैं, उधर ही धृति है जहां धृति है वहीं लक्ष्मी है तथा जहां धृति और लक्ष्मी हैं वहीं धर्म एवं विजय है ।

ते देवदानवाः प्रीता देवेनोक्ता रजेर्जये ।
अभ्ययुर्जयमिच्छन्तो वृण्वाना भरतर्षभः ।८॥

अर्थ—भरतकुलभूषण जनमेजय ! रजि की विजय के विषय में ब्रह्मा जी के ऐसा कहने पर देवता और दानव प्रसन्न हो अपनी-अपनी विजय चाहते हुए रजि का वरण करने के लिए उनके पास गये ।

स हि स्वर्भानुदौहित्रः प्रभायां समपद्यत ।
राजा परमतेजस्वी सोमवंशप्रवर्धनः ॥९॥

अर्थ—वे राहु के दौहित्र थे । राहु की पुत्री प्रभा के गर्भ से उनका जन्म हुआ था । सोमवंश की वृद्धि करनेवाले वे राजा रजि बड़े तेजस्वी थे ।

ते हृष्टमनसः सर्वे रजिं देवाश्च दानवाः ।
ऊचुरस्मज्जयाय त्वं गृहाण वरकार्मुकम् ॥१०

अर्थ—समस्त देवता और दानव दोनों प्रसन्नचित्त हो रजि के पास जाकर बोले—'राजन् ! आप हमारी विजय के लिए अपना श्रेष्ठ धनुष धारण कीजिये ।'

अथोवाच रजिस्तत्र तयोर्वै देवदैत्ययोः ।
स्वार्थज्ञः स्वार्थमुद्दिश्य यशः स्वं च प्रकाशयन् ॥११॥

अर्थ—तब स्वार्थ को समझनेवाले रजि ने वहां स्वार्थ को सामने रखकर अपने यश को प्रकाश में लाते हुए देवता और दानव दोनों पक्ष के लोगों से कहा—

**रजिरुवाच—**

यदि दैत्यगणान् सर्वाञ्जित्वा शक्रपुरोगमाः ।
इन्द्रो भवामि धर्मेण ततो योत्स्यामि संयुगे ।।१२॥

अर्थ—रजि बोले—इन्द्रादि देवताओ ! यदि मैं समस्त दैत्यों को जीतकर धर्मतः इन्द्र हो सकूं तो तुम्हारी ओर से रणभूमि में युद्ध करूंगा ।

देवाः प्रथमतो भूयः प्रत्यूचुर्हृष्टमानसाः ।
एवं यथेष्टं नृपते कामः सम्पद्यतां तव ॥१३॥

**अर्थ**—यह सुनकर देवताओं ने फिर प्रसन्नचित्त हो पहले ही उत्तर दिया—'नरेश्वर ! ऐसा ही होगा। तुम्हारी अभीष्ट कामना पूर्ण हो।'

श्रुत्वा सुरगणानां तु वाक्यं राजा रजिस्तदा।
पप्रच्छासुरमुख्यांस्तु यथा देवानपृच्छत ॥१४॥

**अर्थ**—देवताओं की यह बात सुनकर उस समय राजा रजि ने मुख्य-मुख्य असुरों से वैसी ही बात पूछी जैसी देवताओं से पूछी थी।

दानवा दर्पपूर्णास्तु स्वार्थमेवानुगम्य ह।
प्रत्यूचुस्ते नृपवरं साभिमानमिदं वचः ॥१५॥

**अर्थ**—तब अहंकारी दानवों ने स्वार्थ को सामने रखकर अनुसरण करते हुए उन नृपश्रेष्ठ को अभिमानपूर्वक यों उत्तर दिया—

अस्माकमिन्द्रः प्रह्लादो यस्यार्थे विजयामहे।
अस्मिंस्तु समये राजंस्तिष्ठेथा राजसत्तम ॥१६॥

**अर्थ**—राजशिरोमणे ! हमारे इन्द्र तो प्रह्लाद ही हैं, जिनके लिए हम विजय प्राप्त करना चाहते हैं। राजन् ! आपको इसी शर्त पर हमारे पक्ष में खड़ा होना चाहिए।'

स तथेति ब्रुवन्नेव देवैरप्यभिचोदितः।
भविष्यसीन्द्रो जित्वैवं देवैरुक्तस्तु पार्थिवः।
जघान दानवान् सर्वान् ये वध्या वज्रपाणिनः ॥१७॥

**अर्थ**—वे 'बहुत अच्छा' कहकर असुरों की बात मानना ही चाहते थे कि देवताओं ने फिर उन्हें अपने पक्ष में आने के लिये प्रेरणा देते हुए कहा—'राजन् ! तुम इस प्रकार विजय पाकर हमारे इन्द्र हो जाओगे।' देवताओं के ऐसा कहने पर राजा रजि ने उन समस्त दानवों का संहार कर डाला, जो वज्र-पाणि इन्द्र के द्वारा मारे जाने योग्य थे।

स विप्रणष्टां देवानां परमश्रीः श्रियं वशी।
निहत्य दानवान् सर्वानाजहार रजिः प्रभुः ॥१८॥

**अर्थ**—मन को वश में रखनेवाले परमकान्तिमान् एवं शक्तिशाली राजा रजि ने समस्त दानवों का संहार करके देवताओं की खोयी हुई सम्पत्ति को फिर वापस ला दिया।

ततो रजिं महावीर्यं देवैः सह शतक्रतुः।
रजेः पुत्रोऽहमित्युक्त्वा पुनरेवाब्रवीद् वचः ॥१९॥

**अर्थ**—तब देवताओं सहित इन्द्र ने अपने को रजि का पुत्र बताकर उन महापराक्रमी रजि से पुनः इस प्रकार कहा—

इन्द्रोऽसि तात देवानां सर्वेषां नात्र संशयः।
यस्याहमिन्द्रः पुत्रस्ते ख्यातिं यास्यामि कर्मभिः ॥२०॥

**अर्थ**—'तात ! आप हम सब देवताओं के इन्द्र हैं, इसमें संशय नहीं है; क्योंकि मैं इन्द्र आज से आपके इन वीरोचित कर्मों द्वारा अनुगृहीत हो आपका पुत्र कहलाऊंगा। आपके पुत्ररूप में ही मेरी ख्याति होगी।'

स तु शक्रवचः श्रुत्वा वञ्चितस्तेन मायया।
तथेत्येवाब्रवीद् राजा प्रीयमाणः शतक्रतुम् ॥२१॥

**अर्थ**—इन्द्र की यह बात सुनकर उनकी माया से वंचित हो महाराज रजि ने 'तथास्तु' कह दिया। वे इन्द्र पर बहुत प्रसन्न थे।

तस्मिंस्तु देवसदृशे दिवं प्राप्ते महीपतौ।
दायाद्यमिन्द्रादाजह्रुराचारात् तनया रजेः ॥२२॥

**अर्थ**—उन देवोपम भूपाल रजि के ब्रह्मलोकवासी हो जाने पर उनके पुत्रों ने लोक-व्यवहार के अनुसार इन्द्र से अपना दायभाग मांगा और बलपूर्वक ले लिया।

पञ्चपुत्रशतान्यस्य तद्वै स्थानं शतक्रतोः।
समाक्रमन्त बहुधा स्वर्गलोकं त्रिविष्टपम् ॥२३॥

**अर्थ**—रजि के पांच-सौ पुत्र थे। उन्होंने इन्द्र के त्रिविष्टप नाम से प्रसिद्ध स्वर्गलोक पर बारम्बार आक्रमण करके उसे ले लिया।

ततो बहुतिथे काले समतीते महाबलः।
हृतराज्योऽब्रवीच्छक्रो हृतभागो बृहस्पतिम् ॥२४॥

**अर्थ**—तदनन्तर बहुत समय बीत जाने पर राज्य और यज्ञभाग से वंचित हो अत्यन्त दुर्बल हुए इन्द्र ने एक दिन एकान्त में बृहस्पति जी से कहा।

**इन्द्र उवाच**—

बदरीफलमात्रं वै पुरोडाशं विधत्स्व मे।
ब्रह्मर्षे येन तिष्ठेयं तेजसाऽऽप्यायितः सदा ॥२५॥

**अर्थ**—**इन्द्र बोले**—ब्रह्मर्षे ! आप एक बेर के बराबर भी पुरोडाशखण्ड की व्यवस्था मेरे लिए कर दें, जिससे मैं भी सदा तेज से परिपुष्ट होता रहूं।

ब्रह्मन् कृशोऽहं विमना हृतराज्यो हृताशनः।
हतौजा दुर्बलो मूढो रजिपुत्रैः कृतः प्रभो ॥२६॥

**अर्थ**—ब्रह्मन् ! प्रभो ! रजि के पुत्रों ने मेरा राज्य और भोजन छीनकर मुझे अत्यन्त कृश, खिन्नचित्त, हतोत्साह, दुर्बल एवं मूढ़ बना दिया है।

**बृहस्पतिरुवाच**—

यद्येवं चोदितः शक्र त्वयास्यां पूर्वमेव हि।
नाभविष्यत्त्वत्प्रियार्थमकर्तव्यं ममानघ ॥२७॥

**अर्थ**—बृहस्पति जी ने कहा—निष्पाप इन्द्र ! यदि ऐसी बात है तो तुम्हें मुझसे पहले ही यह कहना चाहिए था। तुम्हारा प्रिय करने के लिए ऐसा कोई कार्य नहीं है, जो मैं न कर सकूं।

प्रयतिस्यामि देवेन्द्र त्वत्प्रियार्थं न संशयः।
यथा भागं च राज्यं च नचिरात् प्रतिलप्स्यसे ॥२८॥

**अर्थ**—देवेन्द्र ! मैं तुम्हारे प्रिय मनोरथ की सिद्धि के लिए निःसन्देह ऐसा प्रयत्न करूंगा, जिससे तुम अपना राज्य और यज्ञभाग शीघ्र प्राप्त कर लोगे।

तथा तात करिष्यामि मा भूत् ते विक्लवं मनः।
ततः कर्म चकारास्य तेजसो वर्धनं तदा ॥२९॥

**अर्थ**—तात ! तुम जैसा चाहते हो वैसा ही करूंगा। तुम्हारा मन व्याकुल न हो। ऐसा कहकर बृहस्पति जी ने उस समय इन्द्र के तेज को बढ़ानेवाले कर्म का अनुष्ठान किया।

तेषां च बुद्धिसम्मोहमकरोद् द्विजसत्तमः।
नास्तिवादार्थशास्त्रं हि धर्मविद्वेषणं परम् ॥३०॥

**अर्थ**—द्विजश्रेष्ठ बृहस्पति ने रजि के पुत्रों की बुद्धि में मोह उत्पन्न करने के लिए ऐसे शास्त्र का निर्माण किया, जो नास्तिकवाद से परिपूर्ण तथा धर्म के प्रति अत्यन्त द्वेष उत्पन्न करनेवाला था।

परमं तर्कशास्त्राणामसतां तन्मनोऽनुगम्।
न हि धर्मप्रधानानां रोचते तत्कथान्तरे ॥३१॥

**अर्थ**—केवल तर्क के आधार पर अपने सिद्धान्त का प्रतिपादन करनेवाले शास्त्रों में वह उत्कृष्ट माना गया है। बृहस्पति का वह नास्तिक दर्शन दुष्ट पुरुषों के ही मन को अधिक भाता है। धर्मप्रधान पुरुषों को बातचीत के प्रसंग में भी उसकी चर्चा नहीं सुहाती है।

ते तद् बृहस्पतिकृतं शास्त्रं श्रुत्वाल्पचेतसः।
पूर्वोक्तधर्मशास्त्राणामभवन् द्वेषिणः सदा ॥३२॥

**अर्थ**—बृहस्पति के उस शास्त्र को सुनकर वे मन्दबुद्धि रजि-पुत्र पहले के धर्मशास्त्रों से सदा द्वेष रखने लगे।

प्रवक्तुर्न्यायरहितं तन्मतं बहु मेनिरे।
तेनाधर्मेण ते पापाः सर्व एव क्षयं गताः ॥३३॥

अर्थ—वक्ता का वह न्यायरहित मत उन्हें बहुत उत्तम जान पड़ने लगा। उसी अधर्म से वे सब पापी नष्ट हो गये।

त्रैलोक्यराज्यं शक्रस्तु प्राप्य दुष्प्रापमेव च।
बृहस्पतिप्रसादाद्धि परां निर्वृत्तिमभ्ययात् ॥३४॥

अर्थ—इस तरह बृहस्पति की कृपा से त्रिलोकी का वह दुर्लभ राज्य पाकर इन्द्र बड़े प्रसन्न हुए।

ते यदा तु सुसम्मूढा रागोन्मत्ता विधर्मिणः।
ब्रह्मद्विषश्च संवृत्ता हतवीर्यपराक्रमाः ॥३५॥
ततो लेभे सुरैश्वर्यमिन्द्रः स्थानं तथोत्तमम्।
हत्वा रजिसुतान् सर्वान् कामक्रोधपरायणान् ॥३६॥

अर्थ—वे रजि के पुत्र जब नास्तिकवाद का आश्रय ले विवेकशून्य, रागोन्मत्त, धर्म के विपरीत चलनेवाले, ब्रह्म-द्रोही, शक्तिहीन और पराक्रमशून्य हो गये, तब काम-क्रोध में तत्पर रहनेवाले उन समस्त रजिपुत्रों को मारकर इन्द्र ने देवताओं का ऐश्वर्य और उत्तम स्थान प्राप्त कर लिया।

य इदं च्यावनं स्थानात् प्रतिष्ठां च शतक्रतोः।
शृणुयाद् धारयेद्वापि न स दौरात्म्यमाप्नुयात् ॥३७॥

अर्थ—जो इन्द्र के अपने स्थान से भ्रष्ट होने और पुनः उस पर प्रतिष्ठित होने के इस प्रसंग को सुनता और अपने हृदय में धारण करता है, उसके मन में कभी दुर्भावना नहीं आती।

इति हरिवंशे आयोर्वंशकीर्तनं नामाष्टाविंशोऽध्यायः ॥२८॥

---

# १५. काशिवंशानुचरितम्

**वैशम्पायन उवाच—**

रम्भोऽनपत्यस्तत्रासीद् वंशं वक्ष्याम्यनेनसः।
अनेनसः सुतो राजा प्रतिक्षत्रो महायशाः ॥१॥

**अर्थ—वैशम्पायन जी कहते हैं**—जनमेजय ! आयुपुत्र रम्भ के कोई संतान नहीं हुई। अब मैं अनेना के वंश का वर्णन करूंगा। अनेना के पुत्र महायशस्वी राजा प्रतिक्षत्र हुए।

प्रतिक्षत्रसुतश्चापि सृञ्जयो नाम विश्रुतः।
सृञ्जयस्य जयः पुत्रो विजयस्तस्य चात्मजः ॥२॥

**अर्थ**—प्रतिक्षत्र के पुत्र सृञ्जय नाम से विख्यात हुए। सृञ्जय के पुत्र जय और जय के पुत्र विजय हुए।

विजयस्य कृतिः पुत्रस्तस्य हर्यश्वतः सुतः।
हर्यश्वतसुतो राजा सहदेवः प्रतापवान् ॥३॥

**अर्थ**—विजय के पुत्र कृति, कृति के हर्यश्वत और हर्यश्वत के पुत्र प्रतापी राजा सहदेव हुए।

सहदेवस्य धर्मात्मा नदीन इति विश्रुतः।
नदीनस्य जयत्सेनो जयत्सेनस्य संकृतिः ॥४॥

**अर्थ**—सहदेव का धर्मात्मा पुत्र नदीन नाम से विख्यात हुआ। नदीन का पुत्र जयत्सेन और जयत्सेन का सङ्कृति था।

संकृतेरपि धर्मात्मा क्षत्रधर्मा महायशाः।
अनेनसः समाख्याताः क्षत्रवृद्धस्य मे शृणु ॥५॥

**अर्थ**—सङ्कृति के पुत्र महायशस्वी धर्मात्मा क्षत्रधर्मा हुए। यहां तक अनेना के पुत्रों का वर्णन हुआ। अब मुझसे क्षत्रवृद्ध की संतति का वर्णन सुनो।

क्षत्रवृद्धात्मजस्तत्र सुनहोत्रो महायशाः।
सुनहोत्रस्य दायादास्त्रयः परमधार्मिकाः ॥६॥
काशः शलश्च द्वावेतौ तथा गृत्समदः प्रभुः।
पुत्रो गृत्समदस्यापि शुनको यस्य शौनकाः ॥७॥

**अर्थ**—क्षत्रवृद्ध के पुत्र महायशस्वी सुनहोत्र हुए। सुनहोत्र के परमधार्मिक तीन पुत्र थे—काश, शल और प्रभावशाली गृत्समद। गृत्समद के पुत्र शुनक हुए, जिससे शौनक-वंश का विस्तार हुआ।

ब्राह्मणाः क्षत्रियाश्चैव वैश्याः शूद्रास्तथैव च।
शलात्मजश्चार्ष्टिषेणस्तनयस्तस्य काशकः ॥८॥

**अर्थ**—शौनक-वंश में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र सभी वर्णों के लोग हुए। शल के पुत्र का नाम आर्ष्टिषेण था। उनके पुत्र काशक हुए।

काशस्य काशयो राजन् पुत्रो दीर्घतपास्तथा ।
धन्वस्तु दीर्घतपसो विद्वान् धन्वन्तरिस्ततः ॥९॥

अर्थ—राजन् ! काश के वंशज (पुत्र) काशि कहलाये । इनमें दीर्घतपा सबसे प्रथम पुत्र थे । दीर्घतपा के धन्व और धन्व से विद्वान् धन्वन्तरि का प्रादुर्भाव हुआ ।

तपसोऽन्ते सुमहतो जातो वृद्धस्य धीमतः ।
पुनर्धन्वन्तरिर्देवो मानुषेष्विह जज्ञिवान् ॥१०॥

अर्थ—अपनी महान् तपस्या पूरी करके अन्त में धन्वन्तरि देव ने बुद्धिमान् एवं वृद्ध राजा धन्व के यहां इस मनुष्यरूप में पुनः जन्म ग्रहण किया ।

**जनमेजय उवाच—**

कथं धन्वन्तरिर्देवो मानुषेष्विह जज्ञिवान् ।
एतद् वेदितुमिच्छामि तन्मे ब्रूहि यथातथम् ॥११॥

अर्थ—जनमेजय ने पूछा—ब्रह्मन् ! धन्वन्तरि देव इस मनुष्य-लोक में किस प्रकार उत्पन्न हुए ? यह मैं जानना चाहता हूं । अतः यह प्रसंग मुझे ठीक-ठीक बताइये ।

**वैशम्पायन उवाच—**

धन्वन्तरेः सम्भवोऽयं श्रूयतां भरतर्षभ ।
जातः स हि समुद्रात्तु मथ्यमाने पुरामृते ॥१२॥

अर्थ—वैशम्पायन जी कहते हैं—भरतश्रेष्ठ ! धन्वन्तरि के जन्म का यह प्रसङ्ग सुनो । वे पूर्वकाल में अमृतमन्थन के समय समुद्र से प्रकट हुये थे ।

उत्पन्नः कलशात् पूर्वं सर्वतश्च श्रिया वृतः ।
अभ्यसन् सिद्धिकार्यं हि विष्णुं दृष्ट्वा हि तस्थिवान् ॥१३॥

अर्थ—पहले जब वे समुद्र से प्रकट हुए, उस समय भगवान् विष्णु के नामों का जप और आरोग्य-साधक कार्य का चिन्तन करते हुए सब ओर से दिव्य कान्ति से प्रकाशित हो रहे थे । वे अपने सामने भगवान् विष्णु को देखकर खड़े हो गये ।

अब्जस्त्वमिति होवाच तस्मादब्जस्तु स स्मृतः ।
अब्जः प्रोवाच विष्णुं वै तव पुत्रोऽस्मि वै प्रभो ॥१४॥
विधत्स्व भागं स्थानं च मम लोके सुरेश्वर ।
एवमुक्तः स दृष्ट्वा वै तथ्यं प्रोवाच तं प्रभुः ॥१५॥

अर्थ—भगवान् विष्णु ने उनसे कहा—'तुम अप् अर्थात् जल से प्रकट हुए हो, इसलिये अब्ज हो।' उनके ऐसा कहने से वे अब्ज कहलाने लगे। उस समय अब्ज ने भगवान् विष्णु से कहा—'प्रभो! मैं आपका पुत्र हूं। सुरेश्वर! मेरे लिए यज्ञभाग की व्यवस्था कीजिए और लोक में मेरे लिये कोई स्थान दीजिए।' उनके ऐसा कहने पर भगवान् विष्णु ने उनकी ओर देखकर यह यथार्थ बात कही—

कृतो यज्ञविभागो हि यज्ञियैर्हि सुरैः पुरा।
देवेषु विनियुक्तं हि विद्धि होत्रं महर्षिभिः ॥१६॥

अर्थ—'पूर्वकाल में यज्ञसम्बन्धी देवताओं ने यज्ञ का विभाग कर लिया है। महर्षियों ने हवनीय पदार्थों का देवताओं के लिए ही विनियोग किया है। इस बात को तुम अच्छी तरह समझ लो।

न शक्यमुपहोमा वै तुभ्यं कर्तुं कदाचन।
अर्वाग्भूतोऽसि देवानां पुत्र त्वं तु न हीश्वरः ॥१७॥

अर्थ—बेटा! तुम्हें छोटे-मोटे उपहोम कभी नहीं अर्पित किये जा सकते (क्योंकि वे तुम्हारे योग्य नहीं हैं)। तुम देवताओं से पीछे उत्पन्न हुए हो अतः तुम्हारे लिये वेद-विरुद्ध यज्ञभाग की कल्पना नहीं की जा सकती और वैदिक यज्ञभाग पाने के तुम अधिकारी नहीं हो।

द्वितीयायां तु सम्भूत्यां लोके ख्यातिं गमिष्यसि।
अणिमादिश्च ते सिद्धिर्गर्भस्थस्य भविष्यति ॥१८॥

अर्थ—दूसरे जन्म में तुम संसार में विख्यात होओगे। वहां गर्भावस्था में ही तुम्हें अणिमा आदि सिद्धि प्राप्त हो जायेगी।

तेनैव त्वं शरीरेण देवत्वं प्राप्स्यसे प्रभो।
चरुमन्त्रैर्व्रतैर्जाप्यैर्यक्ष्यन्ति त्वां द्विजातयः ॥१९॥

अर्थ—प्रभो! तुम उसी शरीर से देवत्व प्राप्त कर लोगे और ब्राह्मण लोग चरु, मन्त्र, व्रत एवं जपनीय मन्त्रों द्वारा तुम्हारा यजन करेंगे।

अष्टधा त्वं पुनश्चैवमायुर्वेदं विधास्यसि।
अवश्यभावी ह्यर्थोऽयं प्राग्दृष्टस्त्वब्जयोनिना ॥२०॥

अर्थ—'फिर तुम उस जन्म में आयुर्वेद को आठ भागों में विभक्त करके उसे आठ अंगों से युक्त बना दोगे, यह बात अवश्य होनेवाली है। कमलयोनि ब्रह्मा जी ने इसे पहले से ही देख लिया है।

द्वितीयं द्वापरं प्राप्य भविता त्वं न संशयः।
इमं तस्मै वरं दत्त्वा विष्णुरन्तर्दधे पुनः ॥२१॥

अर्थ—'दूसरा द्वापर आने पर तुम संसार में प्रकट होओगे, इसमें संशय नहीं है।' धन्वन्तरि को यह वर देकर भगवान् विष्णु फिर अन्तर्धान हो गये।

द्वितीये द्वापरं प्राप्ते सौनहोत्रिः स काशिराट्।
पुत्रकामस्तपस्तेपे धन्वो दीर्घं तपस्तदा। ॥२२॥

**अर्थ**—जब दूसरा द्वापर आया, तब सुनहोत्र के पुत्र काशिराज धन्व-पुत्र की कामना से दीर्घकालीन तपस्या करने लगे।

प्रपद्ये देवतां तां तु या मे पुत्रं प्रदास्यति।
अब्जं देवं सुतार्थाय तदाऽऽराधितवान् नृपः ॥२३॥

**अर्थ**—उन्होंने मन ही मन सोचा कि 'मैं उस देवता की शरण लूं, जो मुझे पुत्र प्रदान करेगा।' ऐसा विचार कर राजा ने पुत्र के लिए अब्जदेव (भगवान् धन्वन्तरि) की आराधना की।

ततस्तुष्टः स भगवानब्जः प्रोवाच तं नृपम्।
यदिच्छसि वरं ब्रूहि तत् ते दास्यामि सुव्रत ॥२४॥

**अर्थ**—उस आराधना से सन्तुष्ट होकर भगवान् अब्ज राजा धन्व से बोले—'उत्तम व्रत का पालन करनेवाले नरेश! तुम जो वर प्राप्त करना चाहते हो, उसे बताओ। वह मैं तुम्हें दूंगा!'

**नृप उवाच—**

भगवन् यदि तुष्टस्त्वं पुत्रो मे ख्यातिमान् भव।
तथेति समनुज्ञाय तत्रैवान्तरधीयत ॥२५॥

**अर्थ—राजा बोले**—भगवन्! यदि आप मुझसे सन्तुष्ट हैं तो मेरे पुत्र हो जायँ और इसी रूप में आपकी ख्याति हो। तब 'तथास्तु' कहकर भगवान् धन्वन्तरि वहीं अन्तर्धान हो गये।

तस्य गेहे समुत्पन्नो देवो धन्वन्तरिस्तदा।
काशिराजो महाराज सर्वरोगप्रणाशनः ॥२६॥

**अर्थ**—महाराज! तदनन्तर धन्वन्तरिदेव धन्व के घर में अवतीर्ण हुए, काशिराज धन्वन्तरि समस्त रोगों का नाश करने में समर्थ थे।

आयुर्वेदं भरद्वाजात् प्राप्येह भिषजां क्रियाम्।
तमष्टधा पुनर्व्यस्य शिष्येभ्यः प्रत्यपादयत् ॥२७॥

**अर्थ**—उन्होंने मुनिवर भारद्वाज से आयुर्वेद तथा चिकित्सा-कर्म का ज्ञान प्राप्त करके उसे आठ भागों में विभक्त किया और उन सबकी विस्तृत विवेचना की। फिर बहुत से शिष्यों को उस अष्टाङ्गयुक्त आयुर्वेद की शिक्षा दी।

धन्वन्तरेस्तु तनयः केतुमानिति विश्रुतः।
अथ केतुमतः पुत्रो वीरो भीमरथः स्मृतः ॥२८॥

**अर्थ**—धन्वन्तरि के पुत्र केतुमान् नाम से विख्यात हुए, केतुमान् के वीर पुत्र का नाम भीमरथ था।

सुतो भीमरथस्यापि दिवोदासः प्रजेश्वरः ।
दिवोदासस्तु धर्मात्मा वाराणस्यधिपोऽभवत् ।।२९।।

**अर्थ**—भीमरथ के पुत्र धर्मात्मा राजा दिवोदास हुए, जो वाराणसीपुरी के स्वामी थे ।

एतस्मिन्नेव काले तु पुरीं वाराणसीं नृप ।
शून्यां निवासयामास क्षेमको नाम राक्षसः ।।३०।।

**अर्थ**—नरेश्वर ! राजा दिवोदास के राज्यकाल में ही शापवश वाराणसी-पुरी जनशून्य हो गयी थी, जिसे पीछे भगवान् रुद्र के अनुचर क्षेमक नामक राक्षस ने बसाया था ।

शप्ता हि सा मतिमता निकुम्भेन महात्मना ।
शून्या वर्षसहस्रं वै भवित्री नात्र संशयः ।।३१।।

**अर्थ**—भगवान् रुद्र के पार्षद बुद्धिमान् महात्मा निकुम्भ ने यह शाप दे दिया था कि 'वाराणसीपुरी एक हजार वर्षों तक जनशून्य बनी रहेगी । इसमें संशय नहीं है ।

तस्यां तु शप्तमात्रायां दिवोदासः प्रजेश्वरः ।
विषयान्ते पुरीं रम्यां गोमत्यां संन्यवेशयत् ।।३२।।

**अर्थ**—उस पुरी के शापग्रस्त हो जाने पर राजा दिवोदास ने अपने राज्य की सीमा पर गोमती नदी के किनारे एक रमणीय नगरी बसायी ।

भद्रश्रेण्यस्य पूर्वं तु पुरी वाराणसीत्यभूत् ।
भद्रश्रेण्यस्य पुत्राणां शतमुत्तमधन्विनाम् ।।३३।।
हत्वा निवेशयामास दिवोदासो नरर्षभः ।
भद्रश्रेण्यस्य तद् राज्यं हृतं तेन बलीयसा ।।३४।।

**अर्थ**—पहले वाराणसीपुरी (यदुवंशी महिष्मान् के पुत्र) भद्रश्रेण्य के अधिकार में थी । भद्रश्रेण्य के सौ पुत्र थे, जो श्रेष्ठ धनुर्धर माने जाते थे, नरश्रेष्ठ दिवोदास ने उन सबको मारकर वहां अपना राज्य स्थापित किया । उन महाबली नरेश ने भद्रश्रेण्य के उस राज्य का बलपूर्वक अपहरण कर लिया ।

**जनमेजय उवाच—**

वाराणसीं निकुम्भस्तु किमर्थं शप्तवान् प्रभुः ।
निकुम्भकश्च धर्मात्मा सिद्धिक्षेत्रं शशाप यः ।।३५।।

**अर्थ—जनमेजय ने पूछा**—मुने ! वाराणसी तो सिद्धिक्षेत्र (मोक्षधाम) है और प्रभावशाली निकुम्भ बड़े धर्मात्मा हैं । फिर उन्होंने उस पुरी को शाप किसलिये दिया ?

**वैशम्पायन उवाच—**

दिवोदासस्तु राजर्षिर्नगरीं प्राप्य पार्थिवः।
वसति स्म महातेजाः स्फीतायां तु नराधिपः ॥३६॥

अर्थ—वैशम्पायन जी ने कहा—राजन् ! महातेजस्वी नरेश्वर राजर्षि दिवोदास वाराणसी नगरी को पाकर वहां के राजा हो गये। वे उस समृद्धिशालिनी नगरी में सदा ही निवास करते थे।

एतस्मिन्नेव काले तु कृतदारो महेश्वरः।
देव्याः स प्रियकामस्तु न्यवसच्छ्वशुरान्तिके ॥३७॥

अर्थ—इन्हीं दिनों भगवान् शङ्कर विवाह करके देवी पार्वती का प्रिय करने की इच्छा से अपने श्वसुर के पास ही निवास करते थे।

देवाज्ञया पार्षदा ये त्वधिरूपास्तपोधनाः।
पूर्वोक्तैरुपदेशैश्च तोषयन्ति स्म पार्वतीम् ॥३८॥

अर्थ—उस समय महादेव जी की आज्ञा से उनके सुयोग्य पार्षद, जो तपस्या के धनी थे, उनके पहले दिए हुए उपदेश के अनुसार पार्वतीदेवी को संतुष्ट करते रहते थे।

हृष्यते वै महादेवी मेना नैव प्रहृष्यति।
जुगुप्सत्यसकृत् तां वै देवीं देवं तथैव सा ॥३९॥

अर्थ—इससे महादेवी पार्वती तो प्रसन्न रहती थीं, परन्तु उनकी माता मेना को सन्तोष नहीं होता था। वे महादेवी पार्वती तथा भगवान् शङ्कर की बारम्बार निन्दा ही करती थीं।

सपार्षदस्त्वनाचारस्तव भर्ता महेश्वरः।
दरिद्रः सर्वदैवासौ शीलं तस्य न वर्तते ॥४०॥

अर्थ—उन्होंने एक दिन कहा—'उमे ! तेरे पति महादेव और उनके पार्षद सभी अनाचारी हैं। साथ ही वे भोलेनाथ सदा के दरिद्र हैं। शील तो उनमें नाममात्र को भी नहीं है।

मात्रा तथोक्ता वरदा स्त्रीस्वभावाच्च चुक्रुधे।
स्मितं कृत्वा च वरदा भवपार्श्वमथागमत् ॥४१॥

अर्थ—वरदायिनी उमा माता के ऐसा कहने पर स्त्री-स्वभाववश कुपित हो उठीं और किंचित् मुसकराकर महादेव जी के पास आयीं।

विवर्णवदना देवी महादेवमभाषत।
नेह वत्स्याम्यहं देव नय मां स्वं निकेतनम् ॥४२॥

अर्थ - उस समय उनका मुख मलीन हो रहा था। निकट आकर देवी ने महादेव जी से कहा—'देव ! अब मैं यहां (नैहर में) नहीं रहूंगी। आप मुझे अपने घर ले चलें।'

तथा कर्तुं महादेवः सर्वलोकानवैक्षत।
वासार्थं रोचयामास पृथिव्यां कुरुनन्दन ॥४३॥
वाराणसीं महातेजाः सिद्धिक्षेत्रं महेश्वरः।

अर्थ—कुरुनन्दन ! पार्वती जी के कथनानुसार कार्य करने के लिए महादेव जी ने सम्पूर्ण लोकों पर दृष्टिपात किया। उन महातेजस्वी महेश्वर ने पृथ्वी पर अपने रहने के लिए सिद्धिक्षेत्र वाराणसीपुरी को पसन्द किया।

दिवोदासेन तां ज्ञात्वा निविष्टां नगरीं भवः ॥४४॥
पार्श्वे तिष्ठन्तमाहूय निकुम्भमिदमब्रवीत्।

अर्थ—परन्तु उस नगरी में राजा दिवोदास निवास करते हैं, यह जानकर महादेव जी ने अपने पास खड़े हुए निकुम्भ से इस प्रकार कहा—

गणेश्वर पुरीं गत्वा शून्यां वाराणसीं कुरु ॥४५॥
मृदुनैवाभ्युपायेन ह्यतिवीर्यः स पार्थिवः।

अर्थ—'गणेश्वर ! तुम जाकर वाराणसीपुरी को मनुष्यों से सूनी कर दो, परन्तु इसके लिए कोमल उपाय से ही काम लेना, क्योंकि वे राजा दिवोदास बड़े बलवान् हैं।'

ततो गत्वा निकुम्भस्तु पुरीं वाराणसीं तदा ॥४६॥
स्वप्ने निदर्शयामास कण्डुकं नाम नापितम्।
श्रेयस्तेऽहं करिष्यामि स्थानं मे रोचयानघ ॥४७॥
मद्रूपां प्रतिमां कृत्वा नगर्यन्ते तथैव च।
ततः स्वप्ने यथोद्दिष्टं सर्वं कारितवान् नृप ॥४८॥

अर्थ—तब निकुम्भ ने वाराणसीपुरी में जाकर कण्डुक नाई को स्वप्न में दर्शन दिया और कहा—'अनघ ! तू नगर की सीमा पर मेरी प्रतिमा बनाकर मेरे लिए निवास-स्थान की व्यवस्था कर। ऐसा करने से मैं तेरा कल्याण करूंगा।' नरेश्वर ! तब उस नाई ने स्वप्न में जैसा कहा गया था। उसके अनुसार सब कुछ किया और कराया।

पुरीद्वारे तु विज्ञाप्य राजानं च यथाविधि।
पूजां तु महतीं तस्य नित्यमेव प्रयोजयत् ॥४९॥

अर्थ—राजा को सूचना देकर उसने नगर के द्वार पर विधिपूर्वक निकुम्भ प्रतिमा की स्थापना की। फिर वह प्रतिदिन बड़े समारोह के साथ उस प्रतिमा की पूजा करने लगा।

गन्धैश्च धूपमाल्यैश्च प्रोक्षणीयैस्तथैव च।
अन्नपानप्रयोगैश्च अत्यद्भुतमिवाभवत् ॥५०॥

अर्थ—गन्ध, पुष्प, माला, धूप, प्रोक्षणीय जल तथा अन्न-पान आदि अर्पण करके वह नाई निकुम्भ की पूजा करता था। यह वहां अत्यन्त अद्भुत-सी बात हुई।

एवं सम्पूज्यते तत्र नित्यमेव गणेश्वरः।
ततो वरसहस्रं तु नागराणां प्रयच्छति।
पुत्रान् हिरण्यमायुश्च सर्वान् कामांस्तथैव च ॥५१॥

अर्थ—इस प्रकार वहां नित्य ही निकुम्भ नामक गणेश की पूजा होती और वे नागरिकों को सहस्रों वर प्रदान करते थे। पुत्र, सुवर्ण, आयु तथा सम्पूर्ण मनोवांछित वस्तुएं सबको देते थे।

राज्ञस्तु महिषी श्रेष्ठा सुयशा नाम विश्रुता।
पुत्रार्थमागता देवी साध्वी राज्ञा प्रचोदिता ॥५२॥

अर्थ—राजा दिवोदास की श्रेष्ठ महारानी सुयशा नाम से विख्यात थीं। राजा की आज्ञा लेकर वे साध्वी महारानी पुत्र की कामना से वहां आयीं।

पूजां तु विपुलां कृत्वा देवी पुत्रमयाचत।
पुनः पुनरथागत्य बहुशः पुत्रकारणात् ॥५३॥

अर्थ—वहां जाकर बड़े विस्तार के साथ पूजा करके देवी सुयशा ने निकुम्भ से पुत्र के लिए याचना की। उन्होंने बारम्बार आकर पूजन किया और अनेक बार पुत्र के लिए प्रार्थना की।

न प्रयच्छति पुत्रं हि निकुम्भः कारणेन हि।
राजा तु यदि नः कुप्येत् कार्यसिद्धिस्ततो भवेत् ॥५५॥

अर्थ—परन्तु निकुम्भ कारणवश उन्हें पुत्र नहीं देते थे। उन्होंने सोचा—'यदि राजा किसी तरह हम पर कुपित हो जाये तो हमारा काम बन जाये।

अथ दीर्घेण कालेन क्रोधो राजानमाविशत्।
भूत एष महान् द्वारि नागराणां प्रयच्छति ॥५५॥
प्रीतो वरान् वै शतशो मम किं न प्रयच्छति।
मामकैः पूज्यते नित्यं नगर्यां मे सदैव हि ॥५६॥

विज्ञापितो मयात्यर्थं देव्या मे पुत्रकारणात् ।
न ददाति च पुत्रं मे कृतघ्नः केन हेतुना ॥५७॥
ततो नार्हति सत्कारं मत्सकाशाद् विशेषतः ।
तस्मात् तु नाशयिष्यामि स्थानमस्य दुरात्मनः ॥५८॥

अर्थ—तदनन्तर दीर्घकाल के पश्चात् राजा के मन में क्रोध हुआ। वे सोचने लगे 'मेरे नगर के द्वार पर बैठा हुआ यह महान् भूत प्रसन्न होकर नागरिकों को सैकड़ों प्रकार के वर देता है, परन्तु मुझे क्यों नहीं देता ? सदा मेरी ही नगरी में, मेरे ही लोग इसकी नित्य पूजा करते हैं। मैंने भी देवी को पुत्र प्रदान करने के लिए बार-बार निवेदन किया; परन्तु यह कृतघ्न न जाने किस कारण से मुझे पुत्र नहीं दे रहा है। अतः अब यह विशेषतः मुझसे सत्कार पाने के योग्य नहीं रहा। इसलिए इस दुरात्मा के स्थान का मैं नाश कर दूंगा।'

एवं स तु विनिश्चित्य दुरात्मा राजकिल्विषी ।
स्थानं गणपतेस्तस्य नाशयामास दुर्मतिः ॥५९॥

अर्थ—ऐसा निश्चय करके दुरात्मा, दुर्बुद्धि एवं पापी राजा ने गणपति निकुम्भ के उस स्थान को नष्ट करा दिया।

भग्नमायतनं दृष्ट्वा राजानमशपत् प्रभुः ।
यस्मादनपराधस्य त्वया स्थानं विनाशितम् ।
पुर्यकस्मादियं शून्या तव नूनं भविष्यति ॥६०॥

अर्थ अपने वासस्थान को भग्न हुआ देख भगवान् निकुम्भ ने राजा को शाप देते हुए कहा—'राजन् ! तुमने बिना किसी अपराध के मेरे स्थान को नष्ट कराया है, इसलिए निश्चय ही तुम्हारी यह नगरी अकस्मात् जन-शून्य हो जायेगी।'

ततस्तेन तु शापेन शून्या वाराणसी तदा ।
शप्त्वा पुरीं निकुम्भस्तु महादेवमथागमत् ।६१॥

अर्थ—तदनन्तर उस शाप से उस समय वाराणसीपुरी सूनी हो गयी। उस पुरी को शाप देकर निकुम्भ महादेव जी के पास चले गये।

अकस्मात् तु पुरी सा तु विद्रुता सर्वतोदिशम् ।
तस्यां पुर्यां ततो देवो निर्ममे पदमात्मनः ॥६२॥

अर्थ—वाराणसी में रहनेवाले सब लोग अकस्मात् सम्पूर्ण दिशाओं में भाग गये। तब महादेव जी ने उस पुरी में अपना निवास-स्थान बनाया।

रमते तत्र वै देवो रममाणो गिरेः सुताम्।
न रतिं तत्र वै देवी लभते गृहविस्मयात्।
वसाम्यत्र न पुर्यां तु देवी देवमथाब्रवीत् ।।६३।।

**अर्थ**—फिर वे भगवान् शिव गिरिराजनन्दिनी उमा का मनोरंजन करते हुए वहां आनन्दपूर्वक रहने लगे। परन्तु देवी पार्वती का मन वहां नहीं लगता था, क्योंकि वहां कोई निश्चित गृह न होने से वे विस्मय में पड़ी रहती थीं। (अथवा पिता के घर के लिए उत्कण्ठित होने के कारण देवी को वहां प्रसन्नता नहीं प्राप्त होती थी।) उन्होंने महादेव जी से कहा – 'भगवन्! मैं इस पुरी में नहीं रहूंगी (आप मेरे घर को चलिये)।'

**देव उवाच**—

नाहं वेश्मनि वत्स्यामि अविमुक्तं हि मे गृहम्।
नाहं तत्र गमिष्यामि गच्छ देवि गृहं प्रति ।।६४।।

**अर्थ—महादेव जी बोले**—देवि! मैं और किसी घर में नहीं रहूंगा। यह अविमुक्त क्षेत्र ही मेरा घर है। अतः मैं वहां नहीं चलूंगा। तुम जाना चाहो तो अपने उस घर को जाओ।

हसन्नुवाच भगवांस्त्र्यम्बकस्त्रिपुरान्तकः।
तस्मात् तदविमुक्तं हि प्रोक्तं देवेन वै स्वयम् ।।६५।
एवं वाराणसी शप्ता अविमुक्तं च कीर्तितम् ।।६६।।

**अर्थ**—त्रिपुरों का विनाश करनेवाले त्रिनेत्रधारी भगवान् शिव ने हंसते हुए पूर्वोक्त बात कही थी। महादेव जी ने स्वयं ही उस क्षेत्र को अविमुक्त कहा था, इसलिए वह अविमुक्त नाम से प्रसिद्ध हो गया। इस तरह वाराणसीपुरी को शाप प्राप्त हुआ और उसे अविमुक्त क्षेत्र कहा गया।

यस्मिन् वसति वै देवः सर्वदेवनमस्कृतः।
युगेषु त्रिषु धर्मात्मा सह देव्या महेश्वरः ।।६७।।

**अर्थ** – सर्वदेववन्दित धर्मात्मा देव महेश्वर सत्ययुग आदि तीन युगों में देवी पार्वती के साथ उस अविमुक्त क्षेत्र में प्रत्यक्ष निवास करते हैं।

अन्तर्धानं कलौ याति तत्पुरं हि महात्मनः।
अन्तर्हिते पुरे तस्मिन् पुरी सा वसते पुनः।
एवं वाराणसी शप्ता निवेशं पुनरागता ।।६८।।

**अर्थ**—कलियुग आने पर महात्मा महादेव जी का वह नगर अदृश्य हो जाता है। उसके अदृश्य हो जाने पर वाराणसीपुरी फिर से बसती है। इस प्रकार

वाराणसी नगरी शापग्रस्त होकर उजड़ी और पुनः बसी थी।

भद्रश्रेण्यस्य पुत्रो वै दुर्दमो नाम विश्रुतः।
दिवोदासेन बालेति घृणया स विवर्जितः ॥६९॥

**अर्थ**—भद्रश्रेण्य का एक पुत्र दुर्दम नाम से विख्यात था। दिवोदास ने उसे बालक समझकर दयावश जीवित छोड़ दिया था।

हैहयस्य तु दायाद्यं कृतवान् वै महीपतिः।
आजह्रे पितृदायाद्यं दिवोदासहृतं बलात् ॥७०॥

**अर्थ**—उस राजा ने हैहय का पुत्र होना स्वीकार किया और उन्हीं की सहायता से उसने दिवोदास द्वारा वलपूर्वक अपहृत हुई अपनी पैतृक सम्पत्ति को फिर वापस लौटाया।

भद्रश्रेण्यस्य पुत्रेण दुर्दमेन महात्मना।
वैरस्यान्तं महाराज क्षत्रियेण विधित्सता ॥७१॥

**अर्थ**—महाराज! भद्रश्रेण्य का महामनस्वी पुत्र दुर्दम एक वीर क्षत्रिय था। उसने वैर का बदला लेने के लिए ही वैसा किया था।

दिवोदासाद् दृषद्वत्यां वीरो जज्ञे प्रतर्दनः।
तेन पुत्रेण बालेन प्रहृतं तस्य वै पुनः ॥७२॥

**अर्थ**—दिवोदास के द्वारा उनकी पत्नी दृषद्वती के गर्भ से वीर प्रतर्दन का जन्म हुआ। उस राजकुमार ने बालक होने पर भी दुर्दम से पुनः राज्य छीन लिया।

प्रतर्दनस्य पुत्रौ द्वौ वत्सभार्गौ बभूवतुः।
वत्सपुत्रो ह्यलर्कस्तु संनतिस्तस्य चात्मजः ॥७३॥

**अर्थ**—प्रतर्दन के दो पुत्र थे—वत्स और भार्ग। वत्स के पुत्र अलर्क और अलर्क के संनति हुए।

अलर्कः काशिराजस्तु ब्रह्मण्यः सत्यसङ्गरः।
अलर्कं प्रति राजर्षिं श्लोको गीतः पुरातनैः ॥७४॥

**अर्थ**—काशिराज अलर्क बड़े ब्राह्मणभक्त और सत्यप्रतिज्ञ थे। राजर्षि अलर्क के विषय में प्राचीन पुरुषों ने निम्नाङ्कित श्लोक का गान किया है।

षष्टिवर्षसहस्राणि षष्टिं वर्षशतानि च।
युवा रूपेण सम्पन्न आसीत् काशिकुलोद्वहः ॥७५॥

**अर्थ**—'काशिवंशावतंस अलर्क छासठ हजार छः सौ वर्षों तक युवावस्था तथा सुन्दर रूप-वैभव से सम्पन्न रहे।'

लोपामुद्राप्रसादेन परमायुरवाप सः।
तस्यासीत् सुमहद्राज्यं रूपयौवनशालिनः ॥७६॥

अर्थ—उन्होंने लोपामुद्रा की कृपा से उत्तम आयु प्राप्त की थी रूप और युवावस्था से सुशोभित होनेवाले अलर्क का राज्य बहुत विशाल था।

शापस्यान्ते महाबाहुर्हत्वा क्षेमकराक्षसम्।
रम्यां निवेशयामास पुरीं वाराणसीं पुनः ॥७७॥

अर्थ—महाबाहु अलर्क ने निकुम्भ के शाप का अन्त होने पर क्षेमक नामक राक्षस को मारकर पुनः रमणीय वाराणसीपुरी बसायी थी।

संनतेरपि दायदः सुनीथो नाम धार्मिकः।
सुनीथस्य तु दायादः क्षेम्यो नाम महायशाः ॥७८॥

अर्थ—संनति के पुत्र धर्मात्मा सुनीथ हुए और सुनीथ का यहायशस्वी पुत्र क्षेम्य नाम से प्रसिद्ध हुआ।

क्षेम्यस्य केतुमान् पुत्रः सुकेतुस्तस्य चात्मजः।
सुकेतोस्तनयश्चापि धर्मकेतुरिति स्मृतः ॥७९॥

अर्थ—क्षेम्य के पुत्र केतुमान्, केतुमान् के पुत्र सुकेतु और सुकेतु के भी पुत्र धर्मकेतु हुए।

धर्मकेतोस्तु दायादः सत्यकेतुर्महारथः।
सत्यकेतुसुतश्चापि विभुर्नाम प्रजेश्वरः ॥८०॥

अर्थ—धर्मकेतु के पुत्र महारथी सत्यकेतु हुए और सत्यकेतु के पुत्र प्रजापालक विभु हुए।

आनर्तस्तु विभोः पुत्रः सुकुमारस्तु तत्सुतः।
सुकुमारस्य पुत्रस्तु धृष्टकेतुः सुधार्मिकः।
धृष्टकेतोस्तु दायादो वेणुहोत्रः प्रजेश्वरः ॥८१॥

अर्थ—विभु के पुत्र का नाम आनर्त था। आनर्त का पुत्र सुकुमार हुआ। सुकुमार के पुत्र परम धर्मात्मा धृष्टकेतु हुए और धृष्टकेतु के पुत्र राजा वेणुहोत्र थे।

वेणुहोत्रसुतश्चापि भर्गो नाम प्रजेश्वरः।
वत्सस्य वत्सभूमिस्तु भृगुभूमिस्तु भार्गवात् ॥८२॥

अर्थ—वेणुहोत्र का पुत्र राजा भर्ग के नाम से विख्यात हुआ। प्रतर्दन के जो वत्स और भर्ग नामक दो पुत्र बतलाये गये हैं, उनमें से वत्स के वत्सभूमि तथा भर्ग के भृगुभूमि नामक पुत्र हुए।

एते त्वङ्गिरसः पुत्रा जाता वंशेऽथ भार्गवे।
ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्यास्तयोः पुत्राः सहस्रशः।
इत्येते काशयः प्रोक्ता नहुषस्य निबोध मे ॥८३॥

**अर्थ**—ये अङ्गिरागोत्री गालव के वंशज हैं, जो भार्गववंश में उत्पन्न हुए। इनमें ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य तीनों वर्णों के लोग हैं। वत्सभूमि और भृगुभूमि के सहस्रों पुत्र कहे गये हैं। इस प्रकार ये राजा काशि के कुल में उत्पन्न हुए क्षत्रिय बताये गये हैं। अब तुम मुझसे नहुष की सन्तानों का वर्णन सुनो।

इति हरिवंशे एकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥२९॥

---

## १६. नहुषचरितम्, ययात्युपाख्यानञ्च

**वैशम्पायन उवाच—**

उत्पन्नाः पितृकन्यायां विरजायां महौजसः।
नहुषस्य तु दायादाः षडिन्द्रोपमतेजसः ॥१॥

**अर्थ—वैशम्पायन जी कहते हैं**—राजन्! नहुष के उनकी पत्नी पितृ-कन्या विरजा के गर्भ से छः महाबली पुत्र उत्पन्न हुए, जो इन्द्र के समान तेजस्वी थे।

यतिर्ययातिः संयातिरायातिः पाञ्चिको भवः।
सुयातिः षष्ठस्तेषां वै ययातिः पार्थिवोऽभवत्।
यतिर्ज्येष्ठस्तु तेषां वै ययातिस्तु ततः परम् ॥२॥

**अर्थ**—उनके नाम इस प्रकार हैं—यति, ययाति, संयाति, आयाति, पांचवां भव और छठा सुयाति। इनमें से ययाति ही राजा हुए। इन छः भाइयों में सबसे बड़े थे यति और उनके बाद ययाति उत्पन्न हुए थे।

ककुत्स्थकन्यां गां नाम लेभे परमधार्मिकः।
यतिस्तु मोक्षमास्थाय ब्रह्मभूतोऽभवन्मुनिः ॥३॥

**अर्थ**—परम धर्मात्मा यति ने ककुत्स्थ की कन्या गौ को पत्नीरूप में प्राप्त किया था। वे मोक्षधर्म का आश्रय ले ब्रह्मस्वरूप मुनि हो गये।

तेषां ययातिः पञ्चानां विजित्य वसुधामिमाम्।
देवयानीमुशनसः सुतां भार्यामवाप सः।
शर्मिष्ठामासुरीं चैव तनयां वृषपर्वणः ॥४॥

अर्थ—शेष पांच भाइयों में ययाति ने इस पृथ्वी को जीतकर शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी तथा असुरराज वृषपर्वा की कन्या शर्मिष्ठा को भी पत्नी के रूप में प्राप्त किया।

यदुं च तुर्वसुं चैव देवयानी व्यजायत।
द्रुह्युं चानुं च पुरुं च शर्मिष्ठा वार्षपर्वणी ॥५॥

अर्थ—देवयानी ने यदु और तुर्वसु को जन्म दिया तथा वृषपर्वा की पुत्री शर्मिष्ठा ने द्रुह्यु, अनु तथा पूरु—ये तीन पुत्र उत्पन्न किये।

तस्मै शक्रो ददौ प्रीतो रथं परमभास्वरम्।
असङ्गं काञ्चनं दिव्यं दिव्यैः परमवाजिभिः ॥६॥
युक्तं मनोजवैः शुभ्रैर्येन भार्यामुवाह सः।

अर्थ—ययाति पर प्रसन्न होकर इन्द्र ने उन्हें एक अत्यन्त प्रकाशमान रथ प्रदान किया, जिसमें मन के समान वेगशाली, दिव्य, उत्तम एवं श्वेतवर्ण के अश्व जुते हुए थे। वह दिव्य रथ सोने का बना हुआ था। उसकी गति कहीं भी अवरुद्ध नहीं होती थी। उसी रथ के द्वारा वे अपनी भार्या को व्याह कर लाये थे।

स तेन रथमुख्येन षड्रात्रेनाजयन्महीम्।
ययातिर्युधि दुर्धर्षस्तथा देवान् सदानवान् ॥७॥

अर्थ—उस श्रेष्ठ रथ के द्वारा दुर्धर्ष राजा ययाति ने छः रातों में ही सम्पूर्ण पृथ्वी तथा देवताओं और दानवों को भी जीत लिया था।

स रथः पौरवाणां तु सर्वेषामभवत् तदा।
यावत्तु वसुनाम्नो वै कौरवाज्जनमेजय ॥८॥

अर्थ—जनमेजय! कुरुवंशी राजा वसु तक सभी पौरव नरेशों के पास वह रथ परम्परया प्राप्त होकर विद्यमान था।

कुरोः पुत्रस्य राजेन्द्र राज्ञः पारीक्षितस्य ह।
जगाम स रथो नाशं शापाद् गार्ग्यस्य धीमतः ॥९॥

अर्थ—राजेन्द्र! कुरुवंशी परीक्षित्कुमार इन्द्रोत जनमेजय को बुद्धिमान् गार्ग्य का शाप प्राप्त होने के कारण वह रथ उनके यहां से अदृश्य हो गया।

गार्ग्यस्य हि सुतं बालं स राजा जनमेजयः।
वाक्छूरं हिंसयामास ब्रह्महत्यामवाप सः ॥१०॥

अर्थ—बात यह भी थी कि गार्ग्य के एक बालक पुत्र था, जो बड़ा ही वाचाल था। उसे इन्द्रोत नामवाले राजा जनमेजय ने मार डाला। इससे उन्हें ब्रह्महत्या प्राप्त हुई।

स लोहगन्धी राजर्षिः परिधावन्नितस्ततः ।
पौरजानपदैस्त्यक्तो न लेभे शर्म कर्हिचित् ।।११।।

**अर्थ**—पुरवासियों तथा जनपद के लोगों ने उन्हें त्याग दिया । उनके शरीर से लोहे की सी गन्ध आती थी (अथवा वे पतित के समान जान पड़ते थे)। राजर्षि इन्द्रोत इधर-उधर भागते-फिरते थे, किन्तु कहीं भी उन्हें शांति नहीं मिलती थी ।

ततः स दुःखसंतप्तो नालभत् संविदं क्वचित् ।
इन्द्रोतः शौनकं राजा शरणं प्रत्यपद्यत ।।१२।।

**अर्थ**—जब कहीं भी स्वस्थ होने का उपाय नहीं सूझा, तब दुःख से संतप्त हुए राजा इन्द्रोत शौनक मुनि की शरण में गये ।

याजयामास चेन्द्रोतं शौनको जनमेजयम् ।
अश्वमेधेन राजानं पावनार्थं द्विजोत्तमः ।।१३।।

**अर्थ**—द्विजश्रेष्ठ शौनक ने राजा इन्द्रोत जनमेजय को शुद्ध करने के लिए उनसे अश्वमेध यज्ञ का अनुष्ठान करवाया ।

स लोहगन्धो व्यनशत् तस्यावभृथमेत्य ह ।
स च दिव्यो रथो राजन् वसोश्चेदिपतेस्तदा ।
दत्तः शक्रेण तुष्टेन लेभे तस्माद् बृहद्रथः ।।१४।।

**अर्थ**—उस यज्ञ के अन्त में अवभृथ स्नान कर लेने पर इन्द्रोत का पाप दूर हो गया और उनके शरीर से जो लोहे की सी गन्ध आती थी, वह मिट गयी। राजन् ! तत्पश्चात् इन्द्र ने सन्तुष्ट होकर वह दिव्य रथ चेदिराज उपरिचर वसु को दे दिया। फिर वसु से वह रथ मगधराज बृहद्रथ को मिला।

बृहद्रथात् क्रमेणैव गतो बार्हद्रथं नृपम् ।
ततो हत्वा जरासंधं भीमस्तं रथमुत्तमम् ।।१५।।
प्रददौ वासुदेवाय प्रीत्या कौरवनन्दनः ।

**अर्थ**—बृहद्रथ से क्रमशः वह रथ उनके पुत्र राजा जरासंध को प्राप्त हुआ। तत्पश्चात् कौरवकुल को आनन्दित करनेवाले भीमसेन ने जरासंध को मारकर वह उत्तम रथ प्रसन्नतापूर्वक भगवान् श्रीकृष्ण को दे दिया ।

सप्तद्वीपां ययातिस्तु जित्वा पृथ्वीं ससागराम् ।।१६।।
व्यभजत् पञ्चधा राजन् पुत्राणां नाहुषस्तदा ।

अर्थ—राजन् ! नहुषनन्दन राजा ययाति ने समुद्र और सातों द्वीपों सहित सारी पृथ्वी को जीतकर उसके पांच भाग किये और उन्हें अपने पांचों पुत्रों में बांट दिया।

दिशि दक्षिणपूर्वस्यां तुर्वसुं मतिमान् नृपः ॥१७॥
प्रतीच्यामुत्तरस्यां च द्रुह्युं चानुं च नाहुषः।
दिशि पूर्वोत्तरस्यां वै यदुं ज्येष्ठं न्ययोजयत् ॥१८॥

अर्थ—उन बुद्धिमान् नरेश ने दक्षिण-पूर्व दिशा तुर्वसु को, पश्चिम में द्रुह्यु को और उत्तर दिशा में अनु को अभिषिक्त करके पूर्वोत्तर दिशा के (ईशान कोण) राज्य पर ज्येष्ठ पुत्र यदु को नियुक्त कर दिया।

मध्ये पूरुं च राजानमभ्यषिञ्चत नाहुषः।
तैरियं पृथिवी सर्वा सप्तद्वीपा सपत्तना ॥१९॥
यथाप्रदेशमद्यापि धर्मेण प्रतिपाल्यते।
प्रजास्तेषां पुरस्तात् तु वक्ष्यामि नृपसत्तम ॥२०॥

अर्थ—इसके बाद नहुषनन्दन ययाति ने मध्यदेश के राज्यसिंहासन पर पूरु का अभिषेक किया। नृपश्रेष्ठ ! वे तथा उनके वंशज आज भी सातों द्वीपों और नगरों सहित इस सारी पृथ्वी का अपने-अपने प्रदेश के अनुसार धर्मपूर्वक पालन करते हैं। अब आगे मैं उनकी सन्तानों का वर्णन करूंगा।

धनुर्न्यस्य पृषत्कांश्च पञ्चभिः पुरुषर्षभैः।
जरावानभवद् राजा भारमावेश्य बन्धुषु ॥२१॥

अर्थ—पांच पुरुषप्रवर पुत्रों से कृतकृत्य हो राजा ययाति ने राज्य का भार अपने उन बन्धु-बान्धवों पर रखकर धनुष और बाणों का भी त्याग कर दिया। तत्पश्चात् उन्हें जरावस्था ने काबू में कर लिया।

निःक्षिप्तशस्त्रः पृथिवीं निरीक्ष्य पृथिवीपतिः।
प्रीतिमानभवद् राजा ययातिरपराजितः।
एवं विभज्य पृथिवीं ययातिर्यदुमब्रवीत् ॥२२॥

अर्थ—किसी से परास्त न होनेवाले पृथ्वीपति राजा ययाति अस्त्र-शस्त्रों का त्याग करके पृथ्वी को सुव्यवस्थित देख बड़े प्रसन्न हुए। इस तरह भूमण्डल का विभाग करके ययाति ने यदु से कहा—

जरां मे प्रतिगृह्णीष्व पुत्र कृत्यान्तरेण वै।
तरुणस्तव रूपेण चरेयं पृथिवीमिमाम्।
जरां त्वयि समाधाय तं यदुः प्रत्युवाच ह ॥२३॥

**अर्थ**—'बेटा ! एक दूसरा कार्य उपस्थित हुआ है, जिसके लिए मुझे तुम्हारी युवावस्था चाहिए। तुम मेरा बुढ़ापा ग्रहण करो और मैं तुममें अपनी वृद्धावस्था स्थापित करके तुम्हारे रूप से तरुण होकर इस पृथ्वी पर विचरण करूं।' तब यदु ने उन्हें यों उत्तर दिया—

अनिर्दिष्टा मया भिक्षा ब्राह्मणस्य प्रतिश्रुता।
अनपाकृत्य तां राजन् न ग्रहीष्यामि ते जराम् ॥२४॥

**अर्थ**—'महाराज ! मैंने एक ब्राह्मण को मुंह-मांगी भिक्षा देने की प्रतिज्ञा कर ली है, अभी तक उसने यह स्पष्टरूप से बताया नहीं है कि 'मुझे अमुक वस्तु चाहिये।' मैं जब तक उसकी भिक्षा का ऋण उतार न दूं, तब तक आपका बुढ़ापा नहीं ले सकूंगा।

जरायां बहवो दोषाः पानभोजनकारिताः।
तस्माज्जरां न ते राजन् ग्रहीतुमहमुत्सहे ॥२५॥

**अर्थ**—राजन् ! बुढ़ापे में खान-पानसम्बन्धी बहुत-से दोष हैं, अतः मैं आपका बुढ़ापा नहीं ग्रहण करूंगा।

सन्ति ते बहवः पुत्रा मत्तः प्रियतरा नृप।
प्रतिग्रहीतुं धर्मज्ञ पुत्रमन्यं वृणीष्व वै ॥२६॥

**अर्थ**—'नरेश्वर ! आपके तो बहुत-से पुत्र हैं, जो मुझसे भी बढ़कर प्रिय है; अतः धर्मज्ञ महाराज जरावस्था ग्रहण करने के लिए किसी दूसरे पुत्र का वरण कीजिये।'

स एवमुक्तो यदुना राजा कोपसमन्वितः।
उवाच वदतां श्रेष्ठो ययातिर्गर्हयन् सुतम् ॥२७॥

**अर्थ**—यदु के ऐसा कहने पर वक्ताओं में श्रेष्ठ राजा ययाति कुपित हो उठे और अपने उस पुत्र की निन्दा करते हुए बोले—

क आश्रयस्तवान्योऽस्ति को वा धर्मो विधीयते।
मामनादृत्य दुर्बुद्धे यदहं तव देशिकः ॥२८॥

**अर्थ**—'दुर्बुद्धे ! मेरा अनादर करके तेरा कौन-सा दूसरा आश्रय है ? अथवा तू किस धर्म का पालन कर रहा है ? मैं तो तेरा गुरु हूं (फिर मेरी आज्ञा का उल्लङ्घन कैसे कर रहा है ?)'

एवमुक्त्वा यदुं तात शशापैनं स मन्युमान्।
अराज्या ते प्रजा मूढ भवित्रीति नराधम ॥२९॥

